का मस्तकाभिषेक हुआ था उस समय इन्होंने मूड़बिद्रीसे श्रवण-बेल-गुल तक जिस समय बड़ा भयानक और गर्मीका महीना था पैदल ही यात्रा की। रविवार ता० २५ जून सन् १९११ ई० को निल्लिकार ग्रामके श्री अनंतनाथस्वामीके जैनमंदिरमें इन्होंने उत्कृष्ट श्रावकके व्रत अर्थात् ऐलक प्रतिमाको धारण किया जिससे कि आपको एक कोपीनकी ही चिन्ता रह गई। ता० ३ फर्वरी सन् १९१२ ई० तक ये एक दिन छोड़कर प्रत्येक दूसरे दिन आहारको जाया करते थे। उस देशका जल वायु गरम होनेपर भी आप प्रत्येक दिन आहार नहीं लेते थे। इन सबके साथ ही चतुर्दशीके दिन प्रतिमासके अंतमें ये केशलौंच भी किया करते। शनिवार ता० २८ मई सन १९१२ ई० को इन्होंने कोपीनको भी त्याग कर वास्तविक कल्याणकारी निर्ग्रन्थ अवस्था धारण की और तब ये प्रत्येक चौथे दिन आहार लेने लगे। अर्थात् जिस दिन आहार लिया उससे तीन दीन पीछे आहार लेना। यह नियम २२ मार्च सन् १९१३ तकके लिये था। यदि किसी समय आहारके दिन भी नियमानुकूल भोजन नहीं मिलता तो भूखे ही जिनमन्दिरजीको लौट जाते और इस घटनाके फिर तीसरे दिन जाकर आहार लेते। उस समय इनकी शारीरिक अवस्था प्रत्येक मनुष्यको रोमांचकारी हो गई। वे कड़ी धूपमें तप किया करते और रातको केवल एक घंटा ही निद्रा लेते और वह भी एक ही आसन या करवट से। ब्रह्मचारी गंगाप्रसादजी और बिहारीलालजी आपसे धार्मिक ज्ञान सीखनेके लिए दो महीने तक इनकी सेवामें रहे। जुलाई मासके लगभग सन् १९१३ ई० में आपको पित्त प्रकोपकी व्यथा उत्पन्न हुई थी। परन्तु इन धर्मवीर महात्माने अपने दृढ़ व्रतोंकी रोगके समय भी बड़ी सावधानीसे रक्षा की। दिसम्बर सन् १९१४ ई० में निल्लिकार ग्रामको छोड़कर आप बंगवाड़ीको चले गये। वहाँ अतिभयानक श्रवण गुड्डु नामी वनमें जहाँ जाते हुए लोग भय करते, सूर्यनारायणके सुन्दर प्रकाशमें एक दिनभर ध्यानमग्न रहे। इनके इस वीरत्वके कार्य और पवित्र उपदेशोंने वहाँके लोगोंमें इनके प्रति श्रद्धा और भक्ति उत्पन्न कर दी। जनवरी सन् १९१५ में ये श्रवण-बेल-गुल रवाना हुए। इस स्थानके वासी इनका बड़ा आदर सत्कार कर रहे हैं। बड़ी पहाड़ीके पास एक छोटे मन्दिरमें इन महात्माके दर्शन हो सकते हैं। गत वर्षके जनवरी मासमें ये पवित्रात्मा छोटी पहाड़ीपरकी एक बहुत भयानक गुफामें प्रवेश कर गये। इसी स्थानपर आचार्यवर्य भद्रबाहुस्वामी भी समाधिस्थ हुए थे। इन मुनिराजने एक दिनभर यहीं ध्यानमें बिताया। माघ जनवरी सन् १९१६ इस्वीमें उस पवित्र पुरुषने जो कि अगला पट्टाचार्य होनेवाला था इन धर्मात्माके आशीर्वादसे दीक्षा ली। आपका चारित्र शास्त्रानुकूल है। समंतभद्रस्वामीके निर्देश किये हुए तपस्वीके सब लक्षण आपमें विद्यमान हैं। यथा:—

'विषयाशावशातीतो निरारम्भोऽपरिग्रहः।
ज्ञानध्यानतपोरक्तस्तपस्वी स प्रशस्यते।

## (५) शोलापुरमें जैनसिद्धान्त-विद्यालयका डिपुटेशनः—

मुरैनाके 'जैनसिद्धान्तविद्यालय' से जो कि लब्ध प्रतिष्ठ मान्यवर **पं० गोपालदासजी** बरैयाकी अध्यक्षतामें सुचालुरूपसे चल रहा है, पाठक परिचित होंगे। उसने जैसे कुछ जैन विद्वान् तैयार किये हैं और उनसे जो यत्र तत्र समय २ पर धर्म जागृति हो रही है उससे पाठक अपरिचित न होंगे। ऐसे विद्यालयका अर्थ-कष्टमें रहना अनुचित था। अतः वहाँके संचालक गत वर्षमें शोलापुर गये थे। उस समय वहाँके प्रतिष्ठित सेठ हरिभाई देवकरणवालोंने विद्यालयको रु० २८०००) रु० इसलिए दिये कि जिसकी व्याजसे वहाँके उच्च कोटिके अध्यापकोंका वेतन प्रतिमास चुकाया जाया करे। सेठजीकी इस उदारताके लिए जैनसमाज ऋणी है। आपने "भारतीय जैनसिद्धान्तप्रकाशिनी संस्था" के लिए भी एक मुश्त १५०००) रु० प्रदान किये हैं। इसी तरह आप समय २ पर और भी दान किया करते हैं। जिससे कि जैन समाजकी बड़ी २ मार्केकी आवश्यकताओंकी पूर्ति होती रहती है। जैन समाजको आपसे अभी और भी कई महत्त्वपूर्ण कार्योंके लिए आशा रखनी चाहिए। यह उसी समयका ग्रूप फोटो है जब कि यह डेपुटेशन शोलापुरको गया था। जिन २ माहानुभावोंके चित्र इसमें शामिल है उनकी नामावली चित्रके साथमें प्रकाशित की गई हैं। सेठ हरीभाई देवकरणवालोंकी पीढ़ी सारी जैन समाजमें प्रसिद्ध है इन्हींके सुपौत्रों सेठ वालचंदजी, शेठ हीराचंदजी और सेठ फूलचंदजीकी इस विद्यादानकी उदारताका अनुकरण हमारे अन्य श्रीमानगण भी करेंगे ऐसी हमें पूर्ण उम्मेद है।

## (६) चतुरबाई-श्राविका-विद्यालय शोलापुरः—

शेठ रेवजी धनजी गुंजोठीकरनी भार्या श्रीमती चतुरबाईए पोतानी हयतिमां रु० ११०००) आपी आ संस्था स्थापवानुं दर्शावतां ते स्वर्गीय दानवीर शेठ माणिकचंदजीने हाथे ४ वर्षथी खोलवामां आवी हती जेमां अभ्यास करती श्राविकाओ, अध्यापिकाओ तथा व्यवस्थापिकाओनो आ ग्रुप छे. आ संस्थानो हाल ३५स्त्रीओ तथा बालिकाओ लाभ ले छे। सरकारी ५मां धोरण सुधी अभ्यास चाले छे, जे साथे धर्म-शिक्षण पण अपाय छे. अध्यापिकाओ त्रण छे तथा श्रीमती कंकुब्हेन खास करीने धर्म-शिक्षण आपे छे. एना सेक्रेटरी शेठ रावजी सखाराम दोशी उत्साही होवाथी आ संस्था उत्तरोत्तर वृद्धि करी रहेली छे।

## (७) जैनकुमारसभा, झालरापाटनका वार्षिकोत्सवः—

इस चित्रके बीचमें आप जिन मुनि महाराजके दर्शन कर रहे हैं वे निर्ग्रन्थ मुनि श्रीचन्द्रसागरजी महाराज हैं। आपहीके उपदेशांकुशसे झालरापाटन केम्पमें एक जैनकुमार सभाकी स्थापना हुई है जिसके

द्वारा एक पुस्तकालय और एक औषधालय भली भाँति चल रहा है। आत्मोन्नति और परोपकार सभाका मुख्य उद्देश है। इस उद्देशका प्रचार करनेके लिए इस सभाने अपने सभासदोंके फार्म और सर्टिफिकेट शास्त्रके सिद्धान्तों और नियमोंके अनुसार तैयार करवाये हैं। प्रत्येक जैनीको इस नवीन और धर्मानुकूल कार्यकी क़द्र करके अपना और अपने जाति भाइयोंका कल्याण करना चाहिए। एक पैसेका कार्ड मैनेजर—" श्री जैनकुमार सभा झालरापाटन केम्प " के नाम डालकर सभाकी नियमावली मँगवाकर देखना चाहिए। सभासदोंका फार्म मुनिश्रीके उपदेशानुसार ही रचा गया है। इस सभाके मंत्री-बाबू दौलतरामजी बी० जे० उत्साही नवयुवक हैं।

इस चित्रमें मुनि महाराजके पीछे जो कपड़े ओढ़े खड़े हैं वे ब्रह्मचारी कुं० दिग्विजयसिंहजी हैं। आपका विशेष परिचय देना निरर्थक है। आजकल आप " ऋषभ-ब्रह्मचर्याश्रम, हस्तिनापुर " में अपनी शक्तियोंका सदुपयोग रहे हैं।

### (८) जैन-एंग्लो-संस्कृत स्कूल, पहाड़ी धीरज—देहली:—

इस स्कूलके कर्त्ता-धर्त्ता देहलीके रईस लाला जग्गीमलजी साहिब हैं। आप इसकी उन्नतिमें विशेष भाग लेते हैं। पहिले यह स्कूल मामूली पाठशालाके ढँगपर चलता था लेकिन अब यह रजिस्टर्ड हो गया है। इसमें विषय सरकारी स्कूलोंमें पढ़ाये जाते हैं वे तो पढ़ाये ही जाते हैं, इसके अलावा धार्मिक और संस्कृतका विषय और अधिक पढ़ाया जाता है। इस स्कूलसे पास हुए छात्रोंको सरकारी प्रमाण-पत्र मिलता है। " ऋषभ-ब्रह्मचर्याश्रम, हस्तिनापुर " में कुछ दिनों तक जो अध्यापकी कर चुके हैं ऐसे दो अध्यापक भी इसमें शिक्षा दे रहे हैं जिससे इस स्कूलमें जातीय-प्रेमका दृश्य शिष्य-गुरुओंमें अच्छा देखा जाता है जिसकी आवश्यकता आजकलके सरकारी स्कूलोंमें बहुत है। इस स्कूलके वार्षिकोत्सव-के समयका ही यह चित्र है।

### (९) जैन-पाठशाला-स्कूल मेरठ सदर:—

सन् १९०८में यह स्थापित हुआ था। बहुतेरे इस समय इसमें मिडिल तककी पढ़ाई हो रही है। द्रव्याभावके कारण अभी यह रजिस्टर्ड नहीं हो सका है। इस कार्यके लिए इसके ध्रौव्य फंडमें कमसे कम ५०००) रु० होने आवश्यकीय हैं। वे अभी नहीं हो सके हैं। इस समय इसमें कोई १५० छात्र शिक्षा पा रहे हैं। १० अध्यापक हैं। जैन अजैन सभी छात्र इससे लाभ उठा रहे हैं। और पढ़ाई सब यूनिवर्सिटीके अनुकूल होती है, सिर्फ धर्मशिक्षा विशेष है। कर्त्ता-धर्त्ता बाबू रघुनाथप्रसाद गोयल बी० एस० सी० एल० एल० बी० मेरठ हैं। हमारे मेरठके भाइयोंका कर्तव्य है कि इसकेध्रौव्य फंडकी कमीको शीघ्र पूरी कर दें।

# श्री भारतीय-जैनसिद्धान्त-प्रकाशिनी संस्थाके उत्तम सस्ते ग्रंथ।

ॐ

## गांधी हरीभाईदेवकरण-जैनग्रंथमालाका प्रथम ग्रंथ।

स्वर्गीय पंडित सदासुखजीकृत अतिशय सरल भाषावचनिका टीका।

## अर्थप्रकाशिकाजी।

यह ग्रंथ १२ वर्ष पहिले कोल्हापुरमें ५०० प्रति छपा था। वह बहुत अशुद्ध भी छपा था, परंतु छपते ही हाथों हाथ बिक गया। अनेक महाशयोंको यह ग्रंथ मिला ही नहीं, वे सब स्वाध्यायके लिये तरसते रहे, बंबईमें मांगपर मांग आया करती थी। यद्यपि बहुतसे स्वाध्याय पिपासु महाशयोंने इसके बदलेमें **सर्वार्थसिद्धि** लेकर इसके स्वाध्यायकी हवस मिटाई होगी, परंतु सर्वार्थसिद्धि बहुत कठिन ग्रंथ है, पहिले इस **अर्थप्रकाशिका**का स्वाध्याय करके फिर सर्वार्थसिद्धिका स्वाध्याय किया जाय तो सर्वार्थसिद्धि ठीक २ समझमें आसकती है। इसी कारण ही हमने इसे बड़े परिश्रमसे प्राचीन हस्तलिखित प्रतिसे मिलाकर बड़ी शुद्धताके साथ बंबईके निर्णयसागरके बड़े मोटे सुंदर टाइपमें ५० पौंडके बढ़िया कागजपर खुले पत्रोंमें बढ़िया छपईसे छपाकर तैयार किया है। जिस कागजपर यह ग्रंथ तैयार हुआ है वह कागज आठ रुपये रिमकी जगह आजकल १८) २०) रुपये रिमका हो गया है। सिवाय इसके छपाई स्याही मजूरी सब ही युद्धके कारण तेज हैं। यदि कोई बुकसेलर इसे छपाता तो ५) या ६) रुपयेसे कम कीमतमें कदापि नहीं दे सकता था, परंतु हम सोलापुरनिवासी दानवीर श्रेष्ठिवर्य **हरिभाई देवकरणजी** गांधी एंड सन्सकी खास आज्ञा होनेसे इस संस्थाके पक्के ग्राहकोंको तो सुलभ मूल्य २॥) रुपयेमें भेजते हैं और सर्वसाधारणको ३॥) रुपयेमें भेजते हैं। **पक्का ग्राहक** वही हो सकता है जो संस्थासे छपनेवाले भाषा व भाषाटीकासहित सभी ग्रंथोंकी एकएक प्रति लेनेकी प्रतिज्ञा करके १) रु० भेजकर रजिष्टरमें नाम लिखवा ले। अतएव जिनको संस्थासे छपे हुए कुल ग्रंथ लागतके मूल्यसे लेना हो, वे १) रु० भेजकर पक्के ग्राहकोंमें नाम लिखवाकर २॥) रुपयेमें यह महान् ग्रंथ मगा लें और जो ऐसा करनेमें असमर्थ हों, वे ३॥) रुपयेमें मगा लें। और जो महाशय इस संस्थासे छपे हुए व छपनेवाले समस्त संस्कृत व भाषाके ग्रंथोंकी एकएक प्रति विना मूल्य संग्रह करना चाहें, वे एकवार १००) रुपये भेजकर इस संस्थाके **स्थायी सभासद** (सहायक) बन जावें। उनके पास सब ग्रंथोंकी एक एक प्रति हमेशा विना मूल्य भेजी जायगी। डांकखर्च सबको जुदा देना होगा।

## दूसरा ग्रंथ । न्यायतीर्थ श्रीयुत पंडित गजाधरलालजी विरचित बड़े हरिवंशपुराणजीका

### अतिशय मनोहर हिंदी भाषानुवाद (वचनिका) छप गया ।

यद्यपि इस हरिवंशपुराणजीकी स्वर्गीय पंडित दौलतरामजीकृत वचनिका दो बार छप गई है, परंतु यह वचनिका जयपुर प्रांतकी ढूढाड़ी भाषामें होनेसे सर्वसाधारण भाइयोंके व गुजराती महाराष्ट्रीय जैनी भाइयोंकी समझमें नहीं आती, इसके सिवाय उस वचनिकामें मूल संस्कृतके सैकड़ों श्लोकोंका अर्थ छूट गया है । इसलिये हमने प्राचीन ४ प्रतियोंसे मिलाकर प्रत्येक श्लोकका अंक देकर यह अविकल संपूर्ण १२ हजार श्लोकोंका अनुवाद कराया है । इस अनुवादकी भाषा बहुत सरल और मनोहर लिखी गई है । अतएव समस्त जगहके जैनी भाइयोंको चाहिये कि इस ग्रंथकी एक एक प्रति मंगाकर इसका स्वाध्याय करें । जिन्होंने पहिलेका छपा हरिवंशपुराण मंगा लिया है व जिनके यहां हाथका लिखा मौजूद है वे भी इसकी एक एक प्रति अवश्य मंगाकर देखें प्रत्येक ग्रामके मंदिरजीमें तो इसकी एक एक प्रति अवश्य मंगा लेना चाहिये ।

यह तो सबको मालूम ही है कि यह संस्था और २ दुकानदारोंकी तरह ग्रंथोंमें नफा लेकर धन संग्रह नहीं करना चाहती, किंतु दानवीरोंकी उदारतासे जो धन प्राप्त हुआ है वह ज्योंका त्यों बनाये रहकर ग्रंथोंका उद्धार व कुछ २ अजैनी पंडितोंमें बिना मूल्य प्रचार होता रहे इसलिये लागतके ऊपर ऑफिस खर्च मात्र बढ़ाकर बहुत सुलभ मूल्य रक्खा जाता है । सो आजकल कागज छपाई महंगी होनेपर इसका मूल्य संस्थाके पक्के ग्राहकोंको जिल्द सहित ४॥) रुपये और सर्वसाधारणको ६) रुपयमें भेजेंगे । यह केवल वचनिका मात्र है । संस्कृत मूल १२ हजार श्लोकोंका ग्रंथ जुदा छपता है सो अभी तैयार नहिं हुआ है उसके तैयार होनेपर मूलसहित जिल्द बंधाई जायगी । केवल मूलसहित मंगानेवाले फरमाइश न भेजें, हां जो महाशय भाषा और मूल दोनों प्रति जुदी २ रखना चाहें वे पहिले भाषा मंगा लेवें ।

### संस्कृतप्रवेशिनी ।

### (बिना गुरुके संस्कृत पढ़नेकी कुंजी ।)

जो लोग संस्कृतकी कठिनतासे घबड़ाते हैं, सूत्र, शब्दों व धातुओंके रूप घोकनेसे डरते हैं पर संस्कृत पढ़ना चाहते हैं तथा संस्कृतकी कोई भी सरकारी परीक्षा देना चाहते हैं वे यदि इसे मगाकर रोज १ घंटा पढ़ेंगे तो उनको ६ महीनेमें संस्कृत बोलना, लिखना, अनुवाद करना आजायगा । मूल्य मयजिल्दके १) रु०, दूसरा भाग १।)

पुस्तक मिलनेका पता—**श्रीलाल जैन काव्यतीर्थ,**
मंत्री—भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था,
नं० १, विश्वकोशलेन, बाघबाजार, **कलकत्ता**

निर्ग्रन्थ मुनि, ऐलक, क्षुल्लक, ब्रह्मचारी आदि सत्पुरुषोंका ग्रुप.

# मनोगति-परीक्षा

( ले०—तत्त्व-बुभुत्सु, आगरा )

आज मैं जिस विषयपर यह लेख लिखने बैठा हूँ, वह वास्तवमें, घर-गिरिस्तीके काम-धन्धोंमें बेसुध होकर लगे रहनेवालोंके लिए निहायत कठिन है, पर उनके लिए यह है बहुत उपयोगी। इसके बिना वे अपने विषयमें सन्तोषजनक उन्नति नहीं कर सकते, शासक शासन नहीं कर सकता, किसी विपत्तिसे घबड़ाया हुआ व्यक्ति धैर्य नहीं धर सकता, विद्यार्थी अपने पाठका रहस्य नहीं समझ सकता। एवं किसी भी विभागका मनुष्य अपने विषयमें विशेष उत्कर्ष प्राप्त नहीं कर सकता।

इस विषयकी झलक जैन-धर्मके ग्रन्थोंमें कुछ पाई जाती है जैसा कि आगे मैं लिखूँगा। पर जैन-धर्मके ग्रन्थोंमें उसकी झलक पाई जानेपर भी जैन समाज, और जैन समाजके अधिकांश पण्डित लोग उससे अपरिचित हैं क्योंकि ग्रन्थोंको रट लेना या उसकी इतनी जानकारी प्राप्त कर लेना जिससे किसी प्रश्नका उत्तर दिया जा सके, दूसरी बात है, और उस विषयको अनुभवमें लाकर अपने उपयोगमें लाना—उससे लाभ उठाना और बात है। यह विषय अनुभवसे ही सर्वथा संबन्ध रखता है।

मैं एक ढावे—बीसी—में रसोई जीमता था। उसमें वे लोग भी जीमते थे जो रसोइयोंको नियत रुपयोंसे कुछ अधिक भी दिया करते थे और 'हमें खाना अच्छा मिले, जल्दी गिलास थाली तैयार हो जाय करें' इस स्वार्थ-भरी इच्छासे उनकी लल्लो-चप्पो भी किया करते थे। तदनुसार उनकी भावनाएँ ढावेके हुश पूरी भी किया करते थे। अर्थात् ढावेमें जीमनेवालोंका जब जमघट इकट्ठा होता था उस समय वे लल्लो-चप्पोबाज़ लोग पहिले बुलाये जाते थे, उनकी खातिरी अधिक होती थी। और इनसे अतिरिक्त लोग जो उनसे पहिले आकर अपना आसन जमाते थे, जिनको कि पहिले जीमनेका सर्वथा हक प्राप्त था वे बेचारे बैठेके बैठे ही रह जाते थे और सबसे पीछेसे उनकी खबर ली जाती थी।

हर्ष है कि मैं इन पीछेसे खबर ली जानेवा-लोंमेंसे ही एक था क्योंकि मुझे रिश्वत देना अन्याय लगता था। अतः मैं न उनकी कुछ विशेष मुट्ठी गरम करता था और न किसी प्रकारकी खुशामद ही। महीना पूरे होनेपर उनका नियत रुपया दे देता था और समयपर भोजन कर आता था।

लेकिन इस दृश्यको देखकर मैं मन ही मन कुढ़ता अवश्य रहता था। जब कभी मुझसे पीछे आनेवाला व्यक्ति मुझसे पहिले जीमनेको बैठार दिया जाता था उस समय मेरे शरीरमें आग लग जाती और जल भुनकर खाक हो जाता, लेकिन बोलता कुछ न था।

पाठक सोच सकते हैं कि इस तरह निरन्तर मन ही मन कुढ़नेसे कैसे काम चल सकता था ! आखिरको वहाँसे मेरे धीरे २ पैर उखड़ने लगे। और मैं किसी ऐसे बासेकी पूँछ-ताँछ करने लगा जहाँके कार्यकर्ता न्यायशील हों। इस दूषणके अलावा अब मुझे उस बासेमें धीरे २ कई और दूषण नज़र आने लगे। मुझे अब वहाँ धुआँ भी सताने लगा और मैं यह विचार-सिद्धान्त बनाने लगा कि इस धुएँसे मेरी आँखें खराब हो जायगीं, भोजनके समय खराब विचार आनेसे मन्दाग्नि हो जाती है और उसका रस अच्छा तैयार नहीं होता, ऐसा आयुर्वेदमें लिखा हुआ है अतः मेरे मनमें जो भोजनके समयमें दुःख होता है न जाने उससे क्या२ नुकसान न होंगे, रसोई भी कुछ कच्चीसी मालूम होने लगी, भोजन पीछेसे ठंडा खानेको मिलता था उससे भी अनेक हानियाँ दिमागमें याद आने लगीं। इसके अतिरिक्त और भी बहुतेरी खराबियाँ मुझे वहाँ नज़र आने लगी। जिनका फल अन्तमें यह हुआ कि वह बासा मुझे छोड़ ही देना पड़ा।

इसके अनन्तर मैंने क्या किया ? इसके लिखनेकी विशेष आवश्यकता नहीं, पर ऊपरके दृष्टान्तसे पाठक यह अवश्य पा सकते हैं कि अगर किसी चीज़से हमारा मन खट्टा हो जाय तो मनकी—बुद्धिकी ऐसी आदत है कि वह उसके प्रतिकूल ही प्रतिकूल विचार दिमागमें उत्पन्न किया करती है—ऐसे ही ऐसे सिद्धान्त निकालती है कि जो उसके प्रतिकूल ही पड़ें।

इसी प्रकार किसी चीज़के अच्छा लगनेके विषयमें है अर्थात् यदि हमें कोई चीज़ अच्छी लगती है तो उसके गुण ही गुण हमारी समझमें आते जाते हैं, बुराइयाँ बहुत कम।

ऊपर लिखी घटना एक साधारण घटना है। ऐसी घटनाएँ प्रायः सभी आदमियोंपर बीतती हैं। यहाँ तक कि निरन्तर इन्हीं घटनाओंसे काम करना पड़ता है। लेकिन आश्चर्य है तो यह कि ये किसीके ध्यानमें नहीं आतीं। मनुष्योंका मन दिनों-रात इसी तरहकी उठाई-धराई करता रहता है, पर उन्हें खबर नहीं लगने पाती कि हमारा मन इस समय क्या काम कर रहा है।

जैन ग्रन्थोंमें कई जगह लिखा है कि 'पंचम कालके पण्डित अपनी कषायोंके अनुसार सिद्धान्त गढ़ेंगे' इस विषयका मैं आज यह विवेचन तो नहीं कर सकता कि पंचम कालके पहिलेके विद्वान् कषायोंके अलावा और किसके अधारपर सिद्धान्त गढ़ते थे। पर हाँ यह समझमें अवश्य आता है कि आज कल ऐसा अवश्य होता है। जिस बातको मेरी इच्छा नहीं चाहती इसीके प्रतिकूल युक्तियाँ मेरे दिमागमें आवेंगी, और वही दूसरोंको बतलाऊँगा और जनताके सामने मैं उसे इस रूपसे रक्खूँगा कि जिसको देखकर लोग खुश हो जावें और उसे ग्रहण करनेकी ओर झुक जावें।

दूसरे-कहीं २ यह भी लिखा है कि 'मनुष्यके बुरे-भले जैसे कुछ विचार उठते हैं वे पूर्व संस्कारोंके अनुकूल उठते हैं'। आत्मामें–मनमें–बुद्धिमें–संस्कार दो तरहके होते हैं। एक तो जन्मके पहिलेके और एक जन्मके बादके। जन्म होनेके पहिलेके संस्कार किस तरह होते हैं यह बात मैं स्पष्ट नहीं जानता, और जन्मके बादके संस्कारोंका प्रकार मैं अपनी एक आत्म-कथाके द्वारा बतला ही चुका हूँ।

यह बात ज़रूर है कि दोनों प्रकारके संस्कारोंका सुधार या परिवर्तन अवश्य हो सकता है, और होता है। और तो क्या संस्कारोंका परिवर्तन ही चरित्र-गठन है, आत्मोन्नति है, स्वभावका अच्छा बनाना है और शिक्षाका भी यही मूल उद्देश्य है।

यद्यपि विचारोंका उच्च बनाना-संस्कारोंका शुद्ध करना आदि वाक्योंके द्वारा कहे हुए उस एक पदार्थकी प्राप्ति मनुष्य अनेक प्रकारके उपायोंसे करते हैं, पर मेरे ख्यालसे वे सब बहुत ज्याद: समय लगाते हैं। इस लिए मेरे ध्यानमें एक दूसरा ही उपाय अच्छा जँचता है। वह क्या है? इसका निर्णय इस नीचेके पैराग्राफसे हो जायगा।

**मनोगति-परीक्षा**—मनका स्वभाव ऐसा चंचल है कि इससे अधिक गतिमान् पदार्थ शायद ही कोई हो! यह सब पदार्थोंसे जल्दी चलनेवाला और सब तरहकी चाल चलनेवाला है। कभी २ यह घोड़ेकी तरह सरपट दौड़ लगाता है, कभी यह कुदक २ कर मेंढ़ककी चाल चलता है, और कभी २ यह चींटीकी तरह रेंगता है।

मनकी गतिकी इन उपमाओंमें बड़ा तत्त्व भरा हुआ है। जिस समय किसी विपत्तिके आ जानेपर मन घबड़ा उठता है उस समय इसकी गति घोड़ेकी तरह होती है अर्थात् यह इतनी जल्दी चलता है जिसमें इसको बिल्कुल भी किसी पदार्थका स्पष्ट बोध नहीं होने पाता, नवीन बात कोई नहीं सूझती। जिस समय यह निकम्मा होता है–किसी कामकी ओर इसकी प्रवृत्ति नहीं होती–उस समय इसकी मेंढ़ककीसी गति होती है अर्थात् उस समय एक विषयका यह विचार करता २ दूसरे पदार्थका विचार ऐसे अनुक्रमसे करता है कि पहिले पदार्थका और दूसरे पदार्थका क्या संबन्ध है? यह समझमें आना मुश्किल है। और जिस समय यह निर्द्वंद अवस्थामें निश्चिन्ततासे बैठता है उस समय इसकी गति चींटीकीसी होती है अर्थात् उस समय यह क्रमसे चलता है और रास्तेमें आते हुए पदार्थोंको थोड़ा-बहुत छूता अवश्य जाता।

इस पिछली दशामें एक बात और हो सकती है। वह यह कि मनुष्य इस बातको जान भी सकता है कि इस समय मेरा मन कहाँ है! किसका विचार करते २ कहाँ पहुँच गया, किस ओर अधिक जा रहा है? इसका क्या कारण है? इत्यादि। उस समय मनुष्यको अपनी ग़लतियोंका यथार्थ भान हो सकता है। उस समय

अपनी गलतियोंका जो वह पछितावा करता है उसका असर बहुत गहरा होता है। बस यही चारित्र बनानेका-अपनी उन्नति करनेका-अपना निकाश करनेका अवसर है।

बहुतेरे निज-चरित्र-सुधाराभिलाषी इस विषयमें बड़ी २ गलतियाँ करते रहते हैं। वे इस विचारसे कि 'काममें लगे रहनेसे मन विषयोंकी ओर नहीं जाता' रातदिन इस तरह काममें लगे रहते हैं कि वे अपने आपेकी भी याद भूल जाया करते हैं। लेकिन उन्होंने कभी भी इस बातकी जाँच नहीं की कि जिस समय हम काम करते हैं उस समय हमारा मन कहाँ रहता है! उन्हें याद रखना चाहिए कि उस समय उनका मन मौज उड़ाता हुआ, इधर उधर घूमा करता है जिसका कि उनको पता तक नहीं लगता। सिर्फ अपने अभ्यस्त संस्कारोंसे काम होता जाता है। जिस तरह कि अगर हमारे पलकके ऊपर कोई मक्खी बैठ जाय तो पलक अपने आप झपक जाता है। यह सिर्फ संस्कार है। इसमें प्रमाण यह है कि जब वे कुछ लिखने बैठते हैं उस समय कभी २ वे उसे भी लिख जाते हैं जो कि पासमें बैठे हुए दूसरे लोगोंकी बातोंचीतोंसे सुन पाते हैं अथवा लिखते समय किसी दूसरी पुस्तकपर नज़र जानेसे जो देखा जाता है।

अस्तु मनुष्यको अपनी मनोगतिकी हमेशा खबर रखनी चाहिए।

## रतलाम बोर्डिंगका वार्षिक अधिवेशन।

'सेठ माणिकचंद पानाचंद दिगम्बर जैन बोर्डिंग हाउस रतलामका' तृतीय वार्षिक अधिवेशन ता० १२-१०-१६ को सवेरे बहुत धूमधामके साथ **श्रीमान् नायब दीवान साहेब पंडित सालिग्रामजीके** सभापतित्वमें हुआ था जिसमें प्रथम ही दो विद्यार्थियोंद्वारा मंगलाचरण किये जाने बाद बम्बईनिवासी चौकसी लल्लूभाई लखमीचंदजीके प्रस्ताव और सेठ रतनचंदजीके समर्थन करनेपर श्रीमान् नायब दीवान साहेबने सभापतिका आसन ग्रहण किया, पश्चात् संस्कृत श्लोकोंद्वारा विद्यार्थियोंने सभापतिका स्वागत किया।

अनंतर सुप्रिंटेंडेंट कालूरामजीने इस संस्थाकी रिपोर्ट सुनाई जिसमें संस्थाकी व्यवस्था, विद्यार्थियोंका वर्ताव, मकानकी हकीकत, परीक्षाओंके नतीजे, समयक्रम, लाइब्रेरी आदिका संक्षिप्त विवरण था। रिपोर्टको सुनकर सब लोगोंने संतोष प्रकट किया। फिर पंडित कस्तूरचंदजी महोपदेशक, मास्टर दरयावसिंहजी सोधिया, ब्रह्मचारी गोकुलचंदजी, गांधी नेमचंद नाथजी दोहद और विद्यार्थी रतनलाल गरोठ आदि महाशयोंने बोर्डिंग हाउसका उद्देश, फायदे, कर्तव्य आदिका विवेचन करते हुए शिक्षा संबंधी व्याख्यान दिये जिनका असर पब्लिकपर अच्छा पड़ा। इस वक्तपर सभाभवन जो कि बोर्डिंग हाउसके निजी मका-

नमें खास तौरपर ऐसे ही अधिवेशनों सभाओं आदिके लिए बनवाया गया है, खचाखच भर गया था। अंदाज़न ५०० से अधिक जन संख्या थी। जिसमें शहरके तमाम अमलदार वर्ग, दीवान साहेब, ठाकुर साहेब, जज साहेब, मजिस्ट्रेट साहेब, तहसीलदार साहेब, सुप्रीं० पोलिस आदि बड़े २ अफसरान् लोगोंने शरीक होकर भवनको सुशोभित किया था। स्कूलों के प्रायः सभी कार्यकर्त्ता गण, बोर्डिंगोंके तमाम विद्यार्थी गण, शहरके प्रतिष्ठित सेठियाओं, मुंबई, दाहोद, कुशलगढ़, सागवाड़ी, परतावगढ़ सालमगढ़, इंदोर, भोपाल, बड़नगर, गरोठ, कुंडलपुर, रानापुर थांदला झाबुआ आदि ग्रामोंके क़रीबन ५० महाशयोंने जल्सामें शामिल होकर भवन तथा जल्साकी शोभाको बढ़ाकर कार्यकर्त्ताओं तथा विद्यार्थियोंके उत्साहको बढ़ाया था।

ऐसे ही समय हमारे श्रीमान् सभापति साहेबका निम्न लिखित प्रभावशाली व्याख्यान हुआ जिसको लोगोंने श्रवण कर शांतिता धारण की और अपनी खुशी करतालोंद्वारा ज़ाहिर की।

**श्रीमान् नायब दीवान साहेब पं० सलिग्रामजीका व्याख्यान।**

हाज़रीन् जलसा!

मुझको आज आपके इस सालाना जल्सेमें शरीक होनेकी बहुत खुशी है और मैं पहिले बोर्डिंग स्कूल कमेटीका इस बातका शुक्रिया अदा करता हूं कि उन्होंने इस साल मुझको जल्सेका प्रेसीडेण्ट या प्रमुख तजवीज़ किया है। यह जलसा एक ऐसे कामकी सालाना यादगारसे तअल्लुक़ रखता है जिसका मक़सद तरक्की तअलीम है और इसलिए मैं इस अयज़ाज़ी ओहदेको बाइस फ़ख्र समझता हूँ।

आपकी सन् १९१३ व १४ की रिपोर्टसे मुझको मालूम हुआ कि यह बोर्डिंग स्कूल माह अक्टूबर सन् १९११ ई० में क़ायम हुआ और उसके बाद सन् १९१२ व १९१३ ई० में इसके मुतअल्लिक़ सालाना जल्से हुए, मगर सन् १९१४ व १९१५ ई० में ब बजह उस खोफ़नाक जंगके जिसमें तक़रीबन सारी महज़ब दुनिया शरीक है और जो अर्सा क़रीबन सवा दो सालसे चल रहा है, ये मामूली जल्से मुलतबी रहे। आपने इस साल यह जलसा किया। यह तजबीज़ आपकी मुझको बहुत मुनासिब मालूम होती है, क्योंकि ऐसे जल्सोंके मौकोंपर हर एक कारखानोंकी सालभरकी तरक्कीका हाल मालूम हो जाता है और उसमें अगर कोई खराबियाँ वाक़अ हो गई हों तो उनको साफ़ करनेका एक मौका मिल जाता है। आप ख़याल करें कि जिस मकानको थोड़े दिन तक साफ़ न किया जावे तो उसमें किस क़दर कूड़ा करकट इकट्ठा हो जाता है। जिस खेतको साफ़ न किया जावे उसका घास फूँस अस्ली चीज़को जो उसमें लगाई जाय नुक़सान पहुँचा देता है। इसी तरहसे जिस कारख़ानेकी सफ़ाई न की जावे उसमें ऐब पैदा होकर जो उस कारख़ानेका अस्ली मतलब है उसके ज़ायअ हो जानेका हमेशा अन्देशा रखना चाहिए और यही

वजह है कि इस क़िस्मके सालाना जल्से उसके लिए मुफ़ीद समझे जाते हैं। अलावा इसके मैं जहाँ तक ग़ौर करता हूँ हिन्दुस्तानियोंमें आम तौरपर और मालवाके लोगोंमें ख़ास तौरपर और रतलामके लोगोंमें उससे भी ख़ास तौरपर इस बातकी निहायत ज़रूरत है कि उनको उनके फ़रायज़की निस्बत हर वक्त याददहानी की जावे तो शायद उनमें काम करनेका कुछ जोश रहता है, वरना ये लोग अपने काममें ऐसे मसरूफ़ हैं कि ऐसी बातोंके लिए जिनका तअल्लुक़ आम लोगोंकी तरक्की व बहबूदसे हो उनको बहुत मुश्किलसे ख़याल पैदा होता है। आपकी सन् १९१३ व....१४ ई० की रिपोर्टसे भी मेरे इस रिमार्ककी तसदीक़ होती है। अलावा रतलामकी आम रिआयाके जो आपने बोर्डिंग कमेटीमें मेम्बरोंके नाम दर्ज किये हैं वे ३२ हैं। उसमें भी ११ मेम्बर रतलामके हैं। मगर रिपोर्टसे मालूम होता है कि सन् १९१३ ई० में २८ और सन् १९१४ ई० में १० यानी दो सालमें कुल ३८ साहबोंने इस बोर्डिंग स्कूलका मुलाहिज़ा किया। उनमें रतलामके सिर्फ़ ७ साहब हैं जिनमेंसे रिआयामेंसे सिर्फ़ २ साहब—गुलाबचंद धनराजजी छावड़ा और वर्द्धमानजीके नाम मुझको नज़र आते हैं। इससे आपको मालूम हो सकता है कि रतलाममें लोगोंको तअलीमसे और ख़ास कर ऐसे कारखानोंसे जिसका तअल्लुक़ तअलीमसे हो किस क़दर कम शौक़ है और इस वजहसे भी मुमकिन है कि शायद वक्तन-फ़ वक्तन ऐसे जल्से बिजलीका काम दें जो उनकी ख़ुद-ग़रज़ीको जड़से निकालकर उनके दिलोंमें क़ौमी हमदर्दी, क़ौमी तरक्की और क़ौमी मुहब्बतका जोश पैदा कर दें।

साहबो! यह तमाम दानिशमंदाँ मुल्ककी राय है कि यह आलमगीर जंग जो इस वक्त यूरोपमें बरपा है और जिसकी तारीक और भयानक घाटीमेंसे गुज़रते हुए सारी दुनियाको २ सालसे ज़ियादा अर्सा गुज़र चुका है बाद इख़्तामके इसका असर तमाम मुल्कोंकी तहज़ीबपर निहायत वसीअ पड़नेवाला है। ग़ालिबन तमाम दुनियाकी तअलीम और तिजारत नये साँचेमें ढाली जावेगी, उस वक्त जो मुल्क तय्यार होंगे वे इस नई तरतीबका पूरा फ़ायदा उठा सकेंगे। अब देखना यह है कि **हमको इस नई तरतीबमें क्या हिस्सा मिलेगा?** इसका जवाब बहुत आसान है और मेरे इस कहनेकी कुछ ज़रूरत नहीं है कि हमको उतना ही हिस्सा मिलेगा जितनी हमारी क़ाबलियत है और हमारी क़ाबलियत जिस क़दर है वह भी आप सब साहबानको पूरी तौरसे ज़ाहिर है। मैं इसके लिए आपको सिर्फ़ एक मिसाल रंगकी देता हूँ। हमारे मुल्कमें पहले ज़मानेमें हर क़िस्मके रंग पैदा होते थे और बनाये जाते थे। नीलकी काश्त और उसका व्यापार किस क़दर ज़ियादा होता था! मगर हम अपनी जहालतकी वजहसे उसीपर क़ायम रहे। इतनेमें जर्मन लोगोंने इल्मी तरीक़से दीगर अशियायसे रंग तैयार कर लिये जो हमारे

यहाँके रंगोंके मुक़ाबलेमें ज़ियादा सस्ते दस्तयाब होने लगे। इसका नतीजा यह हुआ कि हमारे मुल्कके रंगोंका व्यापार ग़ारत हो गया। आज जर्मन लोग लड़ाईमें शामिल हैं और उनकी तिजारत बंद पड़ गई है। देखिए, हमारे मुल्कमें रंगोंकी क़ीमत किस क़दर तेज़ हो गई है। इसी तरहसे और बहुतसी अशियाय जो हम ग़ैर मुल्कोंसे लाकर इस्तेमाल करते हैं उनकी क़ीमत किस क़दर तेज़ हो गई है। मैं आपको यहाँपर एक मिसाल देना चाहता हूँ, आपमेंसे बहुतसे साहेब ऐसे होंगे जिनके पास मकान होंगे और ऐसे तो सब हैं जो मकानमें रहते हैं। अब ख़याल करें कि मकानमें आसायशके वास्ते कितने हिस्सोंकी ज़रूरत होती है। रसोईका हिस्सा, नहानेका हिस्सा, मुत्फ़र्रिक़ ज़रूरयातका हिस्सा, सोने, बैठने, मिलनेका हिस्सा, उस मकानमें ज़रूर होना चाहिए। अगर ये सब हक़ न हों तो वह मकान कामिल मकान नहीं कहा जावेगा। अगर आपके मकानमें ये मुख़्तलिफ़ हक़ न हों और अलहिदा २ मकानातमें जो मुख़्तलिफ़ लोगोंकी मालिकीके हों उसमें ये हक़ रक्खे जावें तो उनकी आसायशमें किस क़दर फ़र्क़ आ जावेगा और अगर वे मुख़्तलिफ़ मालकान मकान अपने मकान बंद कर लें तो आपकी क्या हालत होगी? ऐसे ही एक मुल्ककी हालत होती है, अगर आपकी आसायशकी कुल अशिया आपके मुल्कमें तय्यार न हों तो आपकी वही हालत होगी जो आज हो रही है।

अब यह हालत हमारी दुरुस्त करनेके लिए आप ख़ूब याद रक्खें कि सिर्फ़ तअलीमके सिवाय और कोई ज़रिया नहीं है। आप जिस वक़्त जिस कामके लिए जाते हैं उसका सामान साथ लेकर न जावेंगे तो आप एक दूसरे शख़्सके साथ जिसके पास सामान मौजूद है कैसे मुक़ाबला कर सकते हैं? ऐसे ही दुनियाकी लड़ाईमें जबतक आप इल्मके हथियारोंसे मुसल्लह न होंगे, आप किस तरह कामयाबी हासिल कर सकेंगे। इस मौजूदा जंगने आपकी आँखें खोल दी होंगी कि दुनिया हमसे किस क़दर आगे है और हम जो अपने तईं सबसे उत्तम समझते हैं, किस क़दर पीछे रह गये हैं। बड़े २ जंगी जहाज़, हवाई जहाज़, आब दोज़ किश्तियाँ, वायर्लेस तारबर्क़ी, मशीन गन्स और साइन्सकी नई २ और नादर ईजादें जिनके समझनेका भी हममेंसे निन्नानवे सैकड़ामें माद्दह नहीं मौजूद है उनके ईजाद करनेवालोंके दिमाग़ हमसे किस क़दर आला दर्जेके होंगे, यह आप ख़ुद ख़याल करें। उन लोगोंने अपनी लियाक़त और अक़्लसे दुनियाको हैरान कर दिया है।

महाजन लोगोंको अपने हिसाबके बही खातोंपर व हिसाबदानीपर बड़ा फ़ख़्र है मगर मुझको बारहा तजरुबा हुआ है कि उनके छोटे २ हिसाब इस बुरी तरहसे उलझा कर रखते हैं कि बहुत कम हैसियतके मुक़द्दमे तै करनेमें बाज़ वक़्त दिक़्क़त पैदा होती है। मैंने कल ही अख़बारमें पढ़ा है कि हमारी गवर्नमेन्ट आस्ट्रियाका इस जंगमें अब

तक क़रीबन ४७ अर्ब रुपया खर्च हो चुका है और रोज़ाना होता जाता है। मुझको आप चंद आदमी भी इस लियाकतके मुल्कमें नहीं बता सकते हैं जो इस क़दर क़लील वक्तमें इतनी कसीर मिक़दारका हिसाब बाक़ायदा रखनेकी लियाक़त रखते हों। कितने अफ़सोसकी बात है कि हम इन बातोंको देखें और फिर भी हमारे दिलोंमें उस तरक्कीके मदारजपर पहुँचनेका जोश पैदा न हो।

इन सब पस्तहिम्मत करनेवाली बातोंमें सिर्फ उम्मेदकी एक किरन चमकती है और वह ऐसे मुल्क दोस्त, कौम दोस्त और इन्सान दोस्त लोगोंकी हिम्मत जो **मरहूम सेठ मानकचन्दजी पानाचन्दजीकी** तरहसे अपनी दौलतको आम लोगोंके फ़ायदेकी ग़रज़से ऐसे उमदा कामोंमें सर्फ़ करते हैं। ऐसे लोग बहुत ही क़ाबिल इज़्ज़त हैं और उनकी मुल्कमें जितनी क़दर हो वह कम है। हमको उनकी मौत बेवक्तका बहुत ही अफ़सोस है, मगर ये लोग वह मीरास छोड़ जाते हैं जिसकी बुनियाद लोगोंके दिलोंमें मौजूद है और वह मेरे खयालमें मरे नहीं बल्कि ज़िन्दा हैं और क्या आजका जलसा आप सब साहेबोंको मेरे हमखयाल बनानेके लिए काफ़ी नहीं है? और क्या दुनियामें ज़िन्दा रहनेकी इससे उम्दा मिसाल और बहतर आप साहेबान अपने लिए तलाश कर सकते हैं?

मुझको आज जो रिपोर्ट इस बोर्डिंग स्कूलके मुनासिब पढ़ी गई वह सुनकर निहायत खुशी हुई। आपकी आमदनी और खर्चेपर बहुत होशियारीसे इन्तज़ाम रक्खा गया है और जो तालिब इल्मोंकी तरक्की और इम्तिहानका नतीजा ज़ाहिर किया गया है, उससे आनरेरी सेक्रेटरी बोर्डिंग स्कूलकी और बोर्डिंग स्कूलके सुप्रिन्टेन्डेन्टकी लियाक़त और खुश उसलूबी ज़ाहिर होती है और मुझको इस बातकी ख़ास खुशी हासिल है कि ये तालिब इल्मोंमें अपनी दिलचस्पी लेते हैं और उनकी धार्मिक तअलीमका भी इतना खयाल रखते हैं।

आप लोग इससे खूब वाक़िफ़ हैं कि हमारे **महाराजा साहेब** बहादुर लेफ़्टिनेण्ट कर्नल श्री **सज्जनसिंहजी साहेब** बहादुर के०सी०एस०आईको ऐसे नेक और रिफ़ाह आमके कामोंमें किस क़दर दिलचस्पी है। वे इस वक्त अर्सा १९ माहसे फ्रान्सकी रज़मगाह यानी युद्धस्थलमें अपने बादशाहके वास्ते जंगमें शरीक हैं और जैसा कि वाइसराय साहेब बहादुर हिन्दने अपनी कौन्सिलकी स्पीचमें फरमाया:—"राजपूत क़ौमकी पुरानी बहादुरी और शुजाअतके कारनामोंकी इज़्ज़त क़ायम रखे हुए हैं" वे आपकी इस बोर्डिंग स्कूलकी तरक्कीका हाल सुनकर निहायत खुश होंगे। हमको दुआ करनी चाहिए कि हमारी गवर्नमेण्ट आलियाको इस जंगमें जिसमें वह सिर्फ़ इन्साफ़का मुक़द्दमा लड़नेके लिए शरीक़ हुई है, जल्द पूरी क़ामयाबी हो और हमारे श्रीजी हजूर साहेब बहादुर फ़तह पाकर वापिस अपने राजमें तशरीफ़ लावें।

मैं सेठ मानकचंदजी पानाचंदजीकी बे-

वक्त मौतपर दिली अफसोसका इज़हार करता हूँ और मेरी तजबीज़ है कि इस जलसेकी तरफ़से उनके वारिसोंको उनके साथ हम सबकी इस दिली हमदर्दीकी इत्तिलाअ दी जावे। ऐसे शख्सोंकी मौत सिर्फ उनके खान्दानको ही नुकसान नहीं पहुँचाती है बल्कि यह नुकसान सब मुल्कका समझना चाहिए।

मैं आखिरमें आप सब साहेबानका शुक्रिया अदा करता हूँ कि आपने मेरे इन चंद कलमानको तवज्जुहके साथ सुना और इस बोर्डिंग स्कूलकी तरक्की और सरसब्ज़ीकी ख्वाहिश ज़ाहिर करके मैं अपनी तकरीरको खतम करता हूँ।

सालिग्राम प्रधान।

तदनन्तर विद्यार्थियोंने गायनद्वारा सभापति साहेब तथा संस्थापक महोदयका आभार मानते हुए उपस्थित मंडलीका आभार मान अपना स्थान ग्रहण किया इस वक्त वो लटिर्स इंतजाम भी सराहनीय रहा। सेठ कस्तूरचंदजी स्थानिक कमेटीके सभापतिने समाजनोंका आभार मानकर कमेटीकी तरफसे धन्यवाद देते हुए उनके इस श्रम उठाकर आनेके लिए माफी माँगी पश्चात् पान-सुपारी इत्र आदि हार पहिननेपर यह जलसा ठीक १०॥ बजे खतम हुआ।

बाहरी आये हुए महाशयोंका भोजनादिकका प्रबंध बोर्डिंग हाउसकी तरफसे ही किया गया था। रात्रिको धर्म सभा हुई उसमें भी अनुमान २५० आदमी और स्त्रिया उपस्थित थीं। यह सभा नीचेके भागमें सड़कके किनारे हुई थी। इसमें भी ब्रह्मचारी गोकुलचंदजीके मंगलाचरण करनेपर एक विद्यार्थीद्वारा "विद्यालक्ष्मी संवाद-निर्णय" रूपसे एक लेख पढ़ा गया। बाद पंडित कस्तूरचंदजी महोपदेशक और मास्टर दरयावसिंहजीने धर्म विषयपर अच्छी तरह विवेचन किया। श्रोतागण बहुत खुश हुए। चौकसी लल्लूभाई लक्ष्मीचंदजी बम्बईद्वारा सभापति व आगन्तुकोंका आभार माना गया और सभा ठीक १० बजे विसर्जन हुई।

हमें यहांपर यह बतलाते हुए न भूलना होगा कि स्थानिक सेक्रेटरी गांधी रिखवदासजीने विद्यार्थियोंके परिश्रमको सराह कर निज व्ययसे १०) रुपयेकी पुस्तकें उसी समय रात्रिकी सभामें सभापति महाशयके करकमलों द्वारा वितरण कराईं इसके लिए कमेटी उन्हें हार्दिक रूपसे धन्यवाद देती है और आशा करती है कि अन्य महाशय भी उनका अनुकरण कर यथा समय विद्यार्थियोंके उत्साहको उत्तेजन देते रहेंगे।

समाज सेवक—

सेक्रेटरी, बोर्डिंग हाउस—रतलाम।

**અમદાવાદ બોર્ડિંગનો મેળાવડો:—** જણાવ્યા મુજબ શેઠ પ્રે० મો० દિ० જૈન બોર્ડિંગનો વાર્ષિક મેળાવડો આસો વદ ૪ની સવારે શેઠ મંગળદાસ ગીરધરદાસ મિલ માલેકના પ્રમુખપણા નીચે થયો હતો, જે પ્રસંગે દેશભક્ત શ્રીયુત મોહનલાલ કરમચંદ ગાંધી મી० નગીનદાસ સંઘવી, રા० બા० જમીયતરામ શાસ્ત્રી, રા० દીવાન જીવણલાલ હરીપ્રસાદ, પ્રો० જેઠાલાલ સ્વામીનારાયણ, મી० પંડિત, મી० સંત, પરી० લલ્લુભાઇ પ્રેમાનંદદાસ, શા છોટાલાલ ઘેલાભાઇ ગાંધી, વગેરે ૨૫૦-૩૦૦ ની સંખ્યા હાજર હતી. પ્રથમ સુપ્રીન્ટેન્ડંટ મી. ગંગાશંકરે બોર્ડિંગનો સને ૧૯૧૫નો રિપોર્ટ વાંચી સંભળાવ્યા પછી વિદ્યાર્થીઓનાં આવકારરૂપ ગાયનો થયાં હતાં, બાદ જુલીયસ સીઝરનું ડાયલોગ કરવામાં આવ્યું હતું, જે પછી સત્યાગ્રહી દેશભક્ત મી० ગાંધી, મી० સંઘવી, પ્રો० જેઠાલાલ વગેરેએ કેળવણીના વિષય ઉપર વિવેચન કરી તથા બોર્ડિંગના સ્થાપકોના વખાણ કરી આ સંસ્થાની ફતેહ ઇચ્છી હતી, બાદ ફૂલચંદ બ્હેન ઇનામ ફંડમાંથી વિદ્યાર્થીઓને ઇનામ વેંચાયાં હતાં બાદ પ્રમુખ સાહેબે વિદ્યાર્થીઓને નીતિ સંબંધી તથા આગળ વધવાની રીતિ સંબંધી બોધ વિષે વિવેચન કરી બોર્ડિંગના સ્થાપકનો આભાર માની સુપ્રીન્ટેન્ડંટ મી० ગંગાશંકરની કાર્કીર્દિના વખાણ કર્યાં હતાં અને સર્વેનો આભાર મનાઇ હાર તોરા પાન ગુલાબ અપાઇ મેળાવડો વિસર્જન થયો હતો.

રાત્રે શેઠ રતનચંદ નવલચંદના પ્રમુખ પણાનીચે વિઝીટર્સ કમીટિની બેઠક થઇ હતી, જેમાં માસ્તર ગંગાશંકરે સને ૧૯૧૫નો રિપોર્ટ વાંચ્યા પછી બોર્ડિંગમાં કલબ સીસ્ટમ ચાલુ કરવાના વિષય ઉપર વિચાર ચાલતાં એ સીસ્ટમ હાલ બે વર્ષ સુધી નાહ ચલાવવાનો ઠરાવ થયો હતો બાદ કેટલાક સુધારા વધારા ઉપર વિવેચન થઇ એ મીટીંગ બરખાસ્ત થઇ હતી.

**शिखरजी केसका फैसला**—इस केसका फैसला गत ता० २१ को इस माफिक हो गया है कि २१ पुरानी टोंकों पर पूजन करनेका दिगंबरी श्वेतांबरी दोनोंको समान हक है, ४ नई टोंकें, २ धर्मशाला और एक चबूतरा ( कि जिनको दिगंबरी पूजते ही नहीं हैं ) श्वेतांबरियोंके प्राइवेट बने हुए हैं उनमें दिगंबरी श्वेतांबरियोंकी इजाजतसे पूजन कर सकते हैं। जलमंदिरमें दिगंबरी मूर्ति होनेका सुबूत न मिली इससे उसमें दिगंबरियोंका हक नहीं है आदि। खर्चीकी आधी डिगरी हम लोगोंपर अदालतने दी है। यह फैसला १४० पृष्ठका है जो मिलनेसे और बातें मालूम होंगी

---

**૨૦૦૦૦)નું ઔષધદાન**—સોલાપુરમાં શેઠ સખારામ નેમચંદ દોશીએ સોલાપુરમાં એક સાર્વજનિક ઔષધાલય ખોલવા માટે રૂા. ૨૦૦૦૦) ની સખાવત જાહેર કરી છે.

**શેઠીજી માટે નિરાશા**—પં૦ અર્જુનલાલ શેઠી સંબંધીના આપણા ડેપ્યુટેશન સાથે વાતચીત કરવાને નામદાર વાઇસરોયે ના પાડતાં કહ્યું છે કે જયપુર સ્ટેટની વચ્ચે હસ્તક્ષેપ કરવાનું અમને કંઇ કારણ જણાતું નથી !

**વડોદરામાં જાહેર ભાષણ**—વડોદરામાં ન્યાય-મંદિરમાં આસોવદ ૨ની સાંજે ૪થી ૬ સુધી જૈનધર્મભૂષણ બ્રહ્મચારી શીતલપ્રસાદજીએ નામદાર દિવાન સાહેબ મનુભાઇ નંદશંકર મહેતા પ્રમુખપણાનીચે "**જૈન તત્ત્વજ્ઞાન**" ઉપર જાહેર ભાષણ આપ્યું હતું જેમાં શહેરના આશરે ૭૦૦-૮૦૦ ગૃહસ્થોએ ભાગ લીધો હતો અને આ સભાનો ખર્ચ સંઘવી ગીરધરલાલ નારણદાસે ઉપાડી લીધો હતો. અંતમાં દિવાનસાહેબે બ્રહ્મચારીજીના ભાષણની સમાલોચના કરતાં જણાવ્યું હતું કે બ્રહ્મચારીજીએ ઘણુંજ વિદ્વત્તાપૂર્ણ વ્યાખ્યાન કર્યું છે, એમની વક્તૃત્વશક્તિ ઉંચા પ્રકારની છે અને કથન પણ ઉદાર વૃત્તિનું છે. જૈન ફિલોસોફી સંબંધી જે મેં થોડું વાંચ્યું છે તે પરથી કહીશ કે બીજા ધર્મ અને પ્રજાઓના તત્વજ્ઞાનની પેઠે જૈન તત્વજ્ઞાન પણ ઉંચી શ્રેણી પર છે. હિંદુસ્તાન એ મહાન ધર્મોની જન્મભૂમિ છે. તત્વજ્ઞાનમાં પદાર્થજ્ઞાન, આત્મજ્ઞાન અને ઇશ્વરજ્ઞાન એ ત્રણ વસ્તુઓ વિચારવાની છે. આ ત્રણેના વિચારો દરેક ધર્મમાં સામાન્ય છે પણ કોઇમાં એકને તો કોઇમાં બીજાને પ્રાધાન્યપદ આપેલું છે તેટલોજ ભેદ છે. જૈનધર્મ અને તત્વજ્ઞાનમાં ઇશ્વર કરતાં આત્મા અને સૃષ્ટિજ્ઞાન તરફ વિચારવાનું વલણ વિશેષ છે, એથી એમ સમજવાનું નથી કે ધર્મ એ નાસ્તિકવાદ છે. Agnoticizmના સિદ્ધાંત મુજબ જે જોઇ જાણી શકાય તે તરફ વિશેષ લક્ષ આપવું જોઇએ એ આપણું કર્તવ્ય છે. મહાન ફ્રેંચ ફિલોસોફર કેન્ટ કહે છે કે ઇશ્વર અજ્ઞેય છે ત્યારે ભક્તિ કોની કરવી ? મતલબકે જે મહાત્માઓ પોતાના સચ્ચારિત્રથી જગતને કેમ વર્તવું તેનો દાખલો બેસાડે છે તેમના તરફ Hero worship વીર-પૂજા કરવી ઘટે છે. જૈન સિદ્ધાંત પણ એવોજ છે. જૈન તત્વજ્ઞાનીઓએ પદાર્થનો અભ્યાસ પણ સારો કર્યો છે આત્મિક જ્ઞાનના ત્રણ મુદ્દા મુખ્ય છે-(૧) હું કોણ, (૨) હું શું જાણી શકું અને (૩) મારૂં કર્તવ્ય શું એટલે મને મોક્ષ શાથી મળી શકે ? આ પ્રકારના જ્ઞાનમાં શુભાચરણ કેમ અને કેવા પ્રકારનું રાખવું કે જેથી મોક્ષ મળે તે સિદ્ધાંત ધ્યાનમાં રાખવાનો છે. શુભાચરણમાં ન્યાય, સંયમ, સત્ય અને જીવદયા (અહિંસા) એ ચાર ગુણ મુખ્ય છે, જેમાં અહિંસાને જૈન ધર્મમાં પ્રાધાન્ય પદ આપેલું છે વગેરે કહી બ્રહ્મચારીજીના ભાષણનાં ઘણાં

---

વખાણુ કર્યાં હતાં બાદ મુલચંદ કસનદાસ કાપડિયાએ સર્વેનો આભાર માનવા પછી સભાનો ફોટો લેવાયો હતો અને સાત બાઇ-યોની મદદથી 'સાચા સુખનો ઉપાય' નામે પુસ્તકની ૮૦૦ પ્રતો બ્રહ્મચારીજીના ફોટો સહિત સભામાં ભેટ વેંચવામાં આવ્યા બાદ હારતોરા અપાઇ આ જાહેર સભા વિસર્જન કરાઇ હતી.

**पशुवध बंद**--जीव दया रक्षिणी सभाके प्रयत्नसे देहलीमें दुर्गादेवीपर नवरात्रिमें होता हुआ हजारों निरपराधी पशुका वध सरकारकी ओरसे बंद हुआ है और गत नवरात्रिपर वहाँ मिष्टान्नकी खूब खपत हुई थी। इसके उपलक्षमें सभाकी ओरसे उत्सव भी मनाया गया था। वहांके चमारोंने बकरे न चढानेका पंचायती ठहराव कर लिया है।

**रक्षाबंधनमें सहायता:**—बम्बईके श्राविकाश्रमको रक्षा बंधनके उपलक्षमें करीब ७००) की सहायता मिली थी। श्रीमती मगन-बाईजीके प्रयासका ही यह फल है।

**राघोगढमें मेला:**—खीचीवाड़ा दि० जैन० प्रां० सभाका वार्षिकोत्सव ता० २५ डिसम्बरसे १० जनवरी तक तेरह द्विप पूजन, मेला और रथोत्सवके समय होगा जिसके सभापति राघोगढ़ नरेश ही होंगे।

**कलकत्तेमें** कार्तिक शुक्ल ६ पर बड़ा भारी रथयात्रा उत्सव हुआ था।

**रथोत्सव और केशलोंच:**---फीरोज़-पुरमें मार्गसिर सुद २ से ५ तक रथोत्सव और ऐलक पन्नालालजीका केशलोंच होगा।

**શ્રાવિકાશ્રમનો ઉત્સવ:**—મુંબાઇ શ્રા-વિકાશ્રમનો સાતમો વાર્ષિકોત્સવ હી. ગુ. જૈન બોર્ડિંગના કોમ્પાઉંડમાં કાર્તક સુદ ૧૫ પર સૌ૦ કૃષ્ણાગૌરી ચીમનલાલ સેતલવડના પ્રમુખ-પણા નીચે થયો હતો. રિપોર્ટ, ગાયનો, સંવાદો વગેરે થયા પછી ઇનામો વેંચાયાં હતાં તથા કેટલીક બહેનોના સ્ત્રી કેળવણી ઉપર વ્યાખ્યાનો થયાં હતાં.

**जैन विद्वानका सन्मान:**—मैसुर सरकारने अपनी जन्मगांठकी खुशीमें पं० दौर्बलि जिनदास शास्त्री (श्रवणबेलगल) को "म्यालस"—महाविद्वानका पद दिया है।

**मृत्युके स्मरणार्थ दान:**—रांचीके बाबू पूरनमलजीने अपनी माताका स्वर्गवास सावन शुक्ल ३को हो गया जिसमें निम्न प्रकारका दान दिया है-५०)'दि० जैन'के ग्राहकोंको एक पुस्तक उपहारमें देनेके लिए, ११) रांची जैन मंदिर, २५) पर्वतरक्षा फंड, ५१) श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रम, २१) शुद्ध औषधालय बड़नगर, ११) महाविद्यालय काशी, ११) जैनसिद्धांत विद्यालय मुरैना और ११) बम्बई श्राविकाश्रम। क्या हमारे अन्य श्रीमानगण भी ऐसे शास्त्रदान और विद्यादानका अनु-रण करेंगे?

**लखनउमें मंडलका अधिवेशन**—भारत जैन महामंडलका वार्षिकोत्सव लखनउमें डिसे-बरकी आखिरमें कोंग्रेसके साथ २ खंडवानिवासी बाबू मानिकचंदजी बी० ए० एल० एल० बी० के सभापतित्वमें बड़ी धूमधामसे होनेवाला है जिसके लिए लखनउमें कई महिनोंसे तैयारियाँ हो रही हैं।

**नवीन सहयोगी**—हाथरससे 'जैन-मार्तंड' नामके नवीन मासिकका जन्म हुआ है।

**"दिगंबर जैनका" संयुक्त अंक**—कार्तिक मासका यह खास अंक कुछ देरसे प्रकट हुआ है इस लिए मार्गसिर और पौषका संयुक्त अंक पौष शुक्ल पांचम तक प्रकट होगा

**स्वीकार-समालोचना**—आगामी अंकमें प्रकट होगी।

# Ahimsa in the Light of Truth

or

# Jain Ethics.

*By*

**Jagmander Lal Jaini. M. A., M. R. A. S.,**

*Barrister-at-Law,*
*Judje High Court, Indore.*

The Light of Truth teaches us that Nature obeys herself only. It knows no other law. It is not a dupe of names. Facts alone matter in the realm of Nature. All systems of thought and action flourish and last according to their conformity with Nature. So all real and true criticism must be an inquiry as to how far this conformity does or does not exist. But this is not always the case. E.G., Jainism has been persistently and grossly misunderstood and misrepresented. People entirely ignorant of its traditions & philosophy have thought fit to sit in judgment on it, and then pour satire and ridicule on it to their heart's content. This did some harm to Jainism, but more to the cause of a comprehensive and impartial inquiry into Truth. These remarks are suggested by a little controversy between two important Hindu Leaders, Lala Lajpat Rai and Mr. Mohanlal Karamchand Gandhi of the South African fame. Lala Lajpat Rai comes of a Jaina Stock; Mr. Gandhi is very nearly allied to the traditions of Jainas in Gujarat and Kathiawar. Mr. Gandhi, we are told, has started a society, the members of which are enjoined to abstain from taking milk, ghee &c. as involving cruelty to living beings. To this Lala Lajpat Rai takes serious objection. He says this process will debilitate the already weak Indians and unfit them for the race of life with the modern peoples of the world. He holds that Mr. Gandhi goes to unjustifiable extremes and that even the Jainas did not go to the extent advocated by Mr Gandhi. As the Jainas have been held very rightly, to be the professors of **Ahimsa**, it struck me that a brief consideration of **Jaina Ethics** on this Dewali day may bring us some light from the teachings of Lord Mahavira.

Lala Lajpat Rai's conception of Jaina Ethics is one sided and partial to the extent of being misleading. I do not propose to prove this categorically, but that it is so will be apparent from the whole of this brief article. Mr. Gandhi also ignores the Practical Ethics of Jainism, if, of course, his system is to be compared with Jaina Ethics.

Ethics has been described to be the "Study of the Ultimate Good of Man." ( Henry Sidgwick: **Outlines of the History of Ethics.** ) Now this Good has been differently understood by different Schools of Philosophy. And it is only natural. Good may mean what is absolutely or comparatively true, useful, beautiful or virtuous. These different standpoints yield different Systems of Ethics. Ludwig Noiree in his **Historical Introduction** tells us that the essence of the Ancient Philosophy was Cosmology; of the medieval philosophy, Theology; and that of the Modern philosophy, Psychology. The Greeks then had their conception of Ethics modified by their Cosmological standpoint; the later Greeks and the Romans, the Cynics and the Cyrenaics, the Stoics and the Epicureans were faced by the conflict between Virtue and Vice; the medieval Roman Church emphasised this by the theological preference for Asceticism over pleasure, till the pagan Renaissance broke through this sad-faced melancholy and by the Arts & Poetry once more established the reign of unfettered joy as a desirable and good thing; the Reformation meant a rude shock to the Ascetic Ethics of the church from within; till finally we reach the modern, psychological and scientific stand-point of viewing Ethics. It is impossible and beyond the scope of this article to go into all this different systems of Ethics. My purpose is solely to consider briefly Jaina Ethics. The Jaina point of view is quite unique but definite. This makes it easy to apply the Jaina moral principles in practice. Indeed the chief merit of Jainism is that it is so scientific in the sense that its first principles are reducible to definite propositions, from which its superstructure is a matter of logical and scientific deduction. The Jaina Ethics are based on the doctrine of **Ahimsa.**

The Jainas are known for a few practices which are peculiar to them. E. G., they do not take any food after sunset; some do not even drink anything after dark; they take steamed water, some of them even taking it after *boiling and* straining; a sect of Jainas goes about with a mouth-bandage on to prevent living beings meeting their death by going into the human mouth and nose; they would not tolerate the killing of animals, even when they are a nuisance, like bugs, crows, cats &c., or even worse, carriers of disease like plague-rats or dangerous by their very constitution like lions, snakes, scorpions, &c., they do not take vegetables on certain days to avoid killing the souls that reside in vegetable bodies; and they totally abstain from taking some kinds of vegetables, as potatoes, figs &c., which are packed full of souls in one body; and similarly many other practices. These practices are known but their reason is not

understood and therefore ignorant observers scoff at them. All these practices are an index of the Jaina's faithful and daily fidelity to the principle of *Ahimsa*. As in practice, Ahimsa or non-killing governs the Jaina's daily life, so in theory all the Jain rules of conduct for laymen and ascetics are derived from the same principle. A very authoritative Jaina Text *Purushartha Siddhhyupaya* gives such a beautiful and brief description of the doctrine that I make no apology for quoting its *in extense*. The translation is from the *Jaina Gazette* for November and December 1914. (Vol X Nos. 11 & 12).

आत्मपरिणामहिंसनहेतुत्वात् सर्वमेव हिंसैतत् ।
अनृतवचनादि केवलमुदाहृतं शिष्यबोधाय ॥४२॥

All this indulgence is "Himsa," because it injures the real nature of the Atma; and calling it as falsehood etcetera is only by way of illustration for the instruction of the disciple.

यत्खलु कषाययोगात्प्राणानां द्रव्यभावरूपाणाम् ।
व्यपरोपणस्य करणं सुनिश्चिता भवति सा हिंसा ।४३।

Whatever injury to the physical or mental principle of life, is caused through the action of passions, it is certainly Himsa.

अप्रादुर्भावः खलु रागादीनां भवत्यहिंसेति ।
तेषामेवोत्पत्तिर्हिंसेति जिनागमस्य संक्षेपः ॥४४॥

Assuredly, the absence of passions is Ahimsa (peace) and their presence is Himsa (Injury). This is a summary of the Jain Philosophy.

युक्ताचरणस्य सतो रागाद्यावेशमंतरेणापि ।
न हि भवति जातु हिंसा प्राणव्यपरोपणादेव ॥४५॥

A good man who, not moved by passion, conducts himself properly does not commit Himsa even by injuring life.

व्युत्थानावस्थायां रागादीनां वशप्रवृत्तायाम् ।
म्रियतां जीवो मा वा धावत्यग्रे ध्रुवं हिंसा ॥४६॥

And, if one acts carelessly moved by the influence of passions, there advances Himsa in front of him, whether a living being is killed or not.

यस्मात्सकषायः सन् हन्त्यात्मा प्रथममात्मनात्मानम् ।
पश्चाज्जायेत न वा हिंसा प्राण्यन्तराणां तु ॥४७॥

Because under the influence of passion, the spirit first injures the self, through the self, whether there is subsequently an injury caused to another being or not.

हिंसायामविरमणं हिंसापरिणमनमपि भवति हिंसा ।
तस्मात्प्रमत्तयोगे प्राणव्यपरोपणं नित्यम् ॥४८॥

The want of abstinence from Himsa and indulgence in Himsa, both constitute Himsa; and thus in living in a careless manner, there always is injury to life-principle.

सूक्ष्मापि न खलु हिंसा परवस्तुनिबन्धना भवति पुंसः
हिंसायतननिवृत्तिः परिणामविशुद्धये तदपि कार्या॥४९

By the mere influence of external objects, the Atma incurs not the slightest liability for Himsa. Even then, for the purification of thought, one ought to abstain from causes leading to Himsa, such as worldly attachments.

---

It would be noticed from Sloka 44 that the Acharya defines Ahimsa as the absence of Passions—of course the passions of Anger, Pride, Deceit & greed are primarily meant—, and calls it जिनागमस्य संक्षेपः or the epitome of Jaina scriptures. This at once gives a guiltees to a merely negative and narrow conception of the doctrine. By neglecting to live a righteous life, you

encourage the passions in yourself and others, that is also *Himsa* and condemnable. So that the theory of Jaina Ethics is two-fold. It consists of a command and a prohibition. There is a Do and a Dont in it. The Dont is Dont hurt. The Do is: So live as to facilitate the greatest spiritual salvation of the greatest number of souls.

Now from still another point of view Ethics may be considered in two aspects. Self-regarding Ethics: and non-self-regarding Ethics. The Do & Dont of Jaina Ethics as given above relate to self-regarding Ethics, i.e., to the pursuit of the ultimate Good of the soul itself. This Ethics relates to the type or form of conduct. It is an ideal system. Its eye is on the ultimate, absolute Reality. It is internal. For it no external enforcement is possible. This is the निश्चय नय or the Real or Absolute point of view of Jainism. It seems that Mr. Gandhi's precepts are from this standpoint. By abstaining from milk and ghee &c you do not trespass upon the natural sustenance of the young of the cows and buffaloes &c. You preserve their vigour and perhaps utilise it in more and better agriculture &c. But this very logic may lead you further and consistency may make you give up Agriculture &c. also, as some forcing of the feelings of the animals is certainly involved in capturing them and [illegible] them to do your work [illegible]. This objection has great [illegible]. It is indeed true and logically demonstrable that the minimum of himsa and the maximum of ahimsa in this worldly life can only be attained by following the highest and the hardest rules of life known to Jainism, viz; in the condition of a houseless, possessionless, passionless, naked Ascetic following the strictest rules of conduct for ascetics. It is only a question of degree, a question of where the line is to be drawn between the ideal and its actual pursuit in life. It is a question of the distinction between the scope of the निश्चय and the व्यवहार नय or the Absolute and practical standpoints of Jaina philosophy. To me it seems that Lala Lajpat Rai takes its stand on the practical, actual or non-self-regarding aspect of Ethics, i.e., the Ethics which does not consider the advancement of the self primarily, but which concerns itself mainly with the ultimate good of all that is the non-self. This is also sanctioned by Jainism. Sloka 54 of *Purusartha Siddhyūpaya* tells us फलति हिंसानुभावेन, the result of *Himsa* varies with the intention. The followers of the more practical and material kind of ahimsa cannot be condemned, because their aim and intention is not to do harm to others or to retard their spiritual advancement, but to promote physical fitness that as a people, the Indian community should hold the high place of honour and influence, of which it should prove itself worthy and deserving. Of this there is patent and strong corroboration in the fact that even killing is allowed in Jainism! This seems astounding but it is a fact nevertheless. Jaina kings used to wage war. Jaina soldiers used to fight the battles of their king and county. Even the first Tir-

thankara of the Jainas, Lord *Risabha* taught the Jains the arts of Agriculture &c., which obviously involve the killing of myriads of lives, killing mineral-bodied, earth-bodied and other tiny living beings. Why, even in offering *Pujas* etc. in temples to-day, in the *Rathyatra* processions etc. any amount of the unavoidable killing of our minute neighbours of the air, earth &c, is involved; but there is no *himsa* in it, for there is no *means sea*, no intention to destroy. The intention is the प्रभावनांग of faith. It is to glorify the Truth; to enjoy the manifestation of it in the physical world. So there is no sin. It is rather the performance of duty (धर्म), therefore this killing is meritorious and leads to heaven. Thus the "turn-the-other-cheek" doctrine of Mr. Gandhi, as also its sturdier substitute of Lala Lajpat Rai both find scope and jutsification in Jainism. They are the two sides of the same shield, according as you aim at spiritual salvation, or material and martial advancement. As I said above it is only a question of degree; and there is only one way of formulating the doctrine of *Ahimsa* as it can be acted upon intelligently in practice. "Do not destroy life, unless it is absolutely necessary for the maintenance of a higher kind of life. And then begin with the least evolved kind of life." * This does not sanction hurting and injury. It limits it to the lowest possible minimum. The universe consists of an infinity of souls. My soul is a part of the Universe. Both have to evolve; both have to be preserved. It depends upon which you put the emphasis, on the part or the whole Your whole Ethics will be coloured by your own primary aim. Jainism recognises both as genuine. To my mind this is the great glory of lord Mahavira's teachings that they recognise gradations in life and make provisions as much for the Arhat-soul, who is awaiting its final deliverance from matter, as for the crudest soul which is still labouring in *Itar nigodha* (the lowest form of a living being). May these teachings shine in their effulgent glory always and on all—on the faithful and the unfaithful alike.

Indore.
27th August 1916. *J. L. JAINI.*

*Outlines of Jainism by the present author at p. 71.

**दक्षिण महाराष्ट्र जैन कान्फरंस**-इस कान्फरंसका वार्षिक अधिवेशन इसबार ता० १०-११-१२ फर्वरी ( माघ वदी १४ से माघ सुदी १ तक ) श्री **रत्नत्रनिधि** क्षेत्र पर होना निश्चित हुआ है। सभापतिका आसन बहुत करके सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद नेमचंद दोशी ग्रहण करेंगे। अधिवेशनके लिये सब प्रकारकी तैयारियां चल रही हैं।

**कान्ग्रेसमें सेठीजी**-कलकत्तेमें गत कान्ग्रेसमें पं० अर्जुनलालजी सेठीके कष्ट निवारणार्थ खास प्रस्ताव प्रमुखा श्रीमती एनी-बिसेंन्टने तीसरी बैठकमें अंग्रेजी भाषामें खुद पेश किया था जो सर्वानुमतिसे स्वीकार हुआ था। इस प्रस्तावका भावार्थ इस प्रकार है-'यह कांग्रेस वेल्लोर (मद्रास) जेलमें अब पड़े हुए जैन पंडित अर्जुनलाल सेठीका मामला सभापति द्वारा बहुत जरूरी समझकर कि अपने धार्मिक सिद्धांतोंके कारण उनका जीवन आहार न लेनेसे बहुत संकटमें है, भारत सर्कारसे प्रार्थना करती है कि वे बीचमें पड़कर उनकी जान बचावें।'

**'श्रीगंधहस्ति महाभाष्य' का पता**—श्री समंतभद्राचार्य कृत इस महान् ग्रन्थराजका कहीं पता नहीं था और इसका दर्शन यदि कोई महाशय करा दे तो स्व० दा० सेठ माणिकचंदजीने १०००) इनाम देना प्रकट किया था। हमारे सेठजी तो इस अभिलाषामें स्वर्गपुरीमें प्रयाण कर गये और अतीव हर्ष है कि पं० बंशीधरजी न्यायतीर्थ (सोलापुर) को पूनाकी डक्कन कोलेज लायब्रेरीमेंसे 'अनगार धर्मामृत' का पता लगाते २ इस महान् ग्रन्थराजका पता कार्तिक वदी ८ को लग गया है कि **आस्ट्रिया** (युरोप)के **वियेना** शहरकी लायब्रेरीमें रक्खे हुए दिगम्बर जैन ग्रन्थोंकी सूचीमें इसी महान् ग्रन्थराजका नाम है। इसकी प्रतिलिपि करनेको पं० बंशीधरजी आस्ट्रिया जानेके लिये तैयार हुए हैं जो महा युद्धके अनन्तर जा सकते हैं परंतु वहां जाने आने, ठहरने आदिके लिये एक फंडकी आवश्यकता है जिसमें १०००) तो सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद अमीचंद शाहने देना स्वीकार किया है। करीब दो वर्ष तक ठहरने पर ही नकल तैयार हो सकेगी जिसमें करीब १५०००) लगना संभव है। श्रीमानोंका फर्ज है कि इसका शीघ्र ही प्रबंध कर देवें।

**भारत जैन महामंडल और जैन पोलीटिकल कान्फरन्स**—हमारे भारत जैन महामंडलका वार्षिक अधिवेशन कान्ग्रेसके समय कलकत्तेमें श्रीमान् जैनधर्मभूषण ब्र० शीतलप्रसादजीके सभापतित्वमें समारोहके साथ हुआ था। इसमें लो० मा० तिलक और दादासाहब खापर्डेने भी पधार कर वक्तता दी थी। सभापतिका विद्वत्तापूर्ण व्याख्यान अन्यत्र प्रकट किया है जिसको हमारे पाठक अवश्य २ पढ़ें। कुल ११ प्रस्ताव हुए थे जिनमें सबसे महत्वका प्रस्ताव सेठजीके बारेमें था जिसको यहां हम अक्षरशः प्रकट करते हैं—'यह मंडल अपनी गाढ़ श्रद्धा और दृढ़ विश्वाससे प्रकट करता है कि **पंडित अर्जुनलाल** सेठी सर्वतया निर्दोष, धर्मपरायण, शिक्षाप्रेमी,

जैन जातिके नेता पंडित हैं और आशा करता है कि इस असीम राजभक्त और शांतचित्त चुपचुपाती जैन जातिके हृदयको शांत करनेके अर्थ भारत सर्कार पं० अर्जुनलाल सेठीको नजरबन्दीसे शीघ्र ही मुक्त करके अपना कर्तव्य पालन करेगी और जबतक कि वह मुक्त न किये जावें उनको किसी ऐसे स्थानपर जहां दिगम्बर जैनियोंकी संख्या पर्याप्त हो, रक्खेगी जिसमें वह अपना धर्मपालन करते हुए शरीररक्षा कर सकें। भारतवर्षीय समस्त जैन जातिको यह मानकर घोर सन्ताप हो रहा है कि २० नवम्बरसे पंडित अर्जुनलाल सेठीने भोजन नहीं किया है क्योंकि उनके मूर्तिपूजाका कोई प्रबन्ध वेलोरमें नहीं किया गया जहां कि वह आजकल नजरबन्द हैं। समस्त जैन जाति और यह कान्फरंस देशनेताओंसे निवेदन करती है कि वह शीघ्र ही उचित प्रबन्ध करके इस जैन जातिके नेता और पंडितको नजरबन्दीसे मुक्त करा कर उनके कुटुम्बियों और जैन भाइयोंको शान्तहृदय और चिर अनुग्रहीत करें।"

जैन राजकीय कान्फरंसका प्रथम अधिवेशन भी इसके साथ दा० सा० खापर्डेके सभापतित्वमें हुआ था जिसमें सभापतिने जैनोंको खास उपदेश दिया कि वे राजकीय कार्योंमें अवश्य हस्तक्षेप करें, इसीसे ही वे उन्नति कर सकेंगे। इसमें सेठीजीका उपरोक्त प्रस्ताव और कान्ग्रेस तथा मुसलिम लीगकी स्वराज्य स्कीमको स्वीकार करनेका ऐसे दो प्रस्ताव खास पास हुए थे।

**बम्बईमें मुनिजी**—मुनिश्री अनन्तकीर्तिजी महाराज यात्रार्थ शिखरजी जा रहे थे तब ता० १४-१२-१७को तीन दिन बम्बई ठहरे थे। मुनिजीके दर्शनके लिये खूब भीड़ रहती थी। आपने एक दिन हीराबागमें श्राविकाश्रमकी बाइयोंसे आहार ग्रहण किया था और एक दिन सेठ सुखानंदजीके यहां आहार ग्रहण किया था। इनके निरंतराय आहार होनेपर हमारे धर्मप्रेमी और दानी सेठजी इतने आनन्दित हो गये कि आपने उसी वक्त २१००) धर्मकार्यके लिये अलग निकाले। ता० १४को हीराबागमें मुनिजीका धर्मोपदेश हुआ था। नग्नावस्था होनेपर पुलिस कमिश्नरने राजकीय कानूनसे महाराजको बाहर आनेकी आज्ञा नहीं दी। इसके लिये पूरा २ आन्दोलन होना चाहिए और जैनी साधुओंको आवागमनमें बाधा न हो इस प्रकारकी आज्ञा सरकारसे ली जावे।

**खास उपदेशक**—स्व० दानवीर सेठ माणिकचन्दजीके ट्रस्टके अनुसार 'माणिकचन्द हीराचन्द उपदेशक संस्था' स्थापित होकर कार्य प्रारंभ हुआ है। अभी पं० दौर्बलि शास्त्री महाराष्ट्र प्रान्तमें दौरा कर रहे हैं। इसके मंत्री सेठ रावजी सखाराम दोशी सोलापुर हैं।

**सवालाख रु० का दान**—बम्बईके श्वे० जैन सेठ खेतशी खीयशीने १०१००१) निराश्रितोंको अन्न तथा वस्त्रदानमें, ९००१) कच्छी जैन बोर्डिंग, ९००१) कच्छी जैन बालाश्रम और १००१) फरग्युशन कालेजको मिलकर करीब सवालाख रुपयेका दान अभी ही किया है।

**कान्ग्रेस और जैनी**—आगामी कान्ग्रेस देहलीमें करनेका आमंत्रण देहलीके भाइओंकी ओरसे हमारे ऑ० रायबहादुर बाबू सुलतानसिंहजी रईस व ऑ० मजिस्ट्रेटने किया है और अभी ही देहलीमें देहली और अजमेर प्रान्तके लिये प्रांतिक कान्ग्रेस कमिटी स्थापित हुई है जिसके सभापति हमारे रायसाहब बाबू प्यारेलालजी वकील और एक उपसभापति रा० बा० सुलतानसिंहजी ही नियुक्त हुए हैं। यह मार्केकी खबर है।

**रायबहादुरका अपमान**—कलकत्तेसे देहली स्टेशनपर आते ही रा० ब० लाला सुलतानसिंहजीका एक गोरे सैनिक अफसरने अपमान किया था जिसके उपर रा० ब० ने मुकद्दमा चलाया तो देहलीके मजिस्ट्रेटने उस गोरे अफसरको २५) जुर्माना किया है। इस मामलेमें रा० बहादुरकी ओरसे चार वकील उपस्थित थे, लोगोंकी बहुत भीड़ थी और सबको आशा थी कि मजिस्ट्रेट साहब बहुत कड़ा दंड देवेगा क्योंकि उस अफसरने बिना कारण रायबहादुरके मुंहपर घूंसा मारकर चश्मे तकको चूर २ कर डाला था और मुंहपर थूका भी की थी।

**महासभा**का अधिवेशन आगामी ता० २७-२८ को अंबाला छावनीमें उत्सवके समय होगा, जिस वक्त भारत० दि० जैन महिला परिषद्का अधिवेशन होना भी निश्चित हुआ है जिसके लिये श्रीमती मगनबाईजी प्रयास कर रही हैं।

**कचनेरजी मेला और खंडेलवाल सभा**—श्री कचनेरजीके गत मेलेपर महाराष्ट्रीय खंडेलवाल दि० जैन पंच महासभाका ७-८ वां वा० अधिवेशन खंडेलवालकुलभूषण पं० पन्नालालजीके सभापतित्वमें हुआ था जिसमें जाति सुधार संबंधी अनेक उपयोगी प्रस्ताव हुए और कचनेर पाठशालाके लिये ४०००) का चंदा हुआ था और कचनेर पाठशालाका स्थान बदलनेका निश्चय हुआ जो अमलमें आ चुका है यानी अब यह पाठशाला औरंगाबादमें लाई गई है जहां अच्छा सुभीता है।

**श्री हस्तिनापुरजीमें** कार्तिक शुक्ल १५ पर मेलेके समय श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रमका वार्षिक अधिवेशन हुआ था जिसमें आश्रमके लिये १३००) का चंदा हुआ और आश्रमका स्थान **मवानेमें** लेजानेका निश्चय किया और वहीं मकान बनवानेके लिये १००००) की सहायता सेठ हुकमचन्दजीसे लेनेके लिये इन्दौर डेप्युटेशन लेजानेका ठराव हुआ था। आश्रमके अधिष्ठाता ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी और उपअधिष्ठाता ब्र० गेंदनलालजी हुए हैं।

**बम्बई श्राविकाश्रमको** अजमेरनिवासी रा० ब० सेठ नेमिचन्दजीकी ओरसे १००१)की सहायता प्राप्त हुई है।

**सेठी अर्जुनलालजीके संकट निवारणार्थ** पालीताणाके धर्मप्रेमी वृद्ध मुनीम धरमचंदजीने १००) दिये हैं। हमारे श्रीमानोंसे तो हमारे मुनीमजी बढ़ गये। जाति प्रेम इसीका नाम है!

**ज्वरांकुश चूर्ण**—इस चूर्णसे सब प्रकारका ज्वर आराम होता है। सिर्फ आध आनेका टिकिट भेजनेपर **मुफ्त** मिलनेका पता—माऊलाल कनैयालाल पाटणी—**कांबी** (अहमदनगर)

**शोक**—ઇડરની પાઠશાળાના અધ્યાપક ભાઇ નાથાલાલ સોભાગચંદ ગત કાર્તિક વદ ૮ ને દિને પ્લેગથી અચિંતા મૃત્યુ પામવાથી એ પાઠશાળાને તથા ઇડરના ભાઇઓને એક જૈનધર્મપ્રેમી ઉત્સાહી બંધુની ખોટ પડી છે. આ ભાઇ ધર્મના ભાષાકાર તથા ગુજરાતી જૈન સાહિત્યના ઉદ્ધાર માટે ઘણો પ્રયાસ કરતા હતા. આદિ પુરાણનું ગુજરાતી ભાષાંતર એઓ લખી ગયા છે, જે પ્રકટ થવાની જરૂર છે. શું કોઇ ઇડરનાજ બંધુ આ ગ્રન્થનો ઉદ્ધાર ભાઇ નાથાલાલના સ્મરણાર્થે કરી એનો મફત ફેલાવો નહીં કરે?

**मेरठ पाठशालाके लिये शिकायत**—श्यामसुन्दरलाल जैन बेंकर मेरठ शहरसे **'अच्छी सूझी'** शीर्षक चिट्ठीमें लिखते हैं कि—यहांकी दि० जैन पाठशालाके कार्यकर्त्ताओंमें मुख्य भाग अजैनोंका है, धार्मिक शिक्षा बराबर नहीं होती है, शूद्रोंके लड़के क्यों लिये जाते हैं? अब कार्यकर्त्ता जैन समाजसे १०००) मांग रहे हैं और स्कूलको सर्कारमें रिकग्नाइज्ड करानेवाले हैं। क्या समाज इसके बारेमें कुछ विचार न करेगी और अपनी एक धार्मिक संस्थाको इस तरहसे खोकर सदाके लिये पश्चात्ताप करना पसंद करेगी? मैं तो समझता हूं कि कभी नहीं। समाज बिना विचारे चन्दा देनेके लिये तैयार नहीं होगी किन्तु सुप्रबन्ध करनेके लिये विचार करेगी।

## एक लुप्तप्राय: तीर्थके उद्धारकी आवश्यकता।

### करोड़ों रुपयोंकी संपत्ति सरकारके पास जाती है।

तारीख १० नवम्बरको तीर्थक्षेत्र कमेटीकी एक चिट्ठीसे मालूम हुआ कि 'देवगढ़ तहसील ललितपुर जिला झांसीके जैन मंदिर संयुक्त प्रान्तकी गवर्नमेंट अपने अधिकारमें लेती है। इस आज्ञाका विरोध झांसीकी जैन पंचायतसे होना चाहिये" तदनुसार मैं उसीदिन देवगढ़को अपनी आंखोंसे प्रत्यक्ष देखकर पश्चात उचित कार्रवाई करनेके लिये देवगढ़ रवाना हो गया। देवगढ़के लिये जाखलौन जी. आई. पी. आर. के स्टेशन पर उतरना पड़ता है। जाखलौन गांव स्टेशनसे १॥ माईल है वहांसे देवगढ़ गाड़ीके मार्गसे ८ माईल और पैदलका मार्ग ६ माईल है।

देवगढ़ गांवसे रावत लोग पहाड़पर मंदिर बतलानेके लिये मिल जाते हैं। पहाड़ बहुत ऊंचा नहीं है, श्री सोनागिरजीके समान ऊंचा समझना चाहिये।

### देवगढ़का वर्णन।

देवगढ़की ऊंचाई तय करने पर एक दरवाजा मिलता है। यह कोटका द्वार है। कोट और द्वार दोनों ही खंडित हो रहे हैं। द्वारसे चलकर आध माईलके फासले पर एक और कोट मिलता है। यह कोट मंदिरोंको घेरे हुए था पर अब वह भी धराशायी हो रहा है। इस कोटके अंदर सैकड़ों जैन दिगम्बर मंदिर हैं। लाखों जैन मूर्तियां हैं। मूर्तियां ऐसी मनोहर हैं कि मैंने तो आज तक इस अवयवकी नहीं देखीं। आधीसे अधिक मूर्तियां अखंडित हैं। एक पाषाणका सहस्रकूट चैत्यालय है। बड़ा मंदिर शान्तिनाथ भगवानका है।

शान्तिनाथ स्वामीकी १२ फीटकी ऊंची खड्गासन मूर्ति है। ६-७ फीटकी कई हैं। एक १० फीटकी भी है। करीब आधी मूर्तियें खड्गासन हैं। शान्तिनाथकी मूर्ति अतिशयवान भी है। जाखलौनके बड़े बूढे जैनियोंका कहना है कि इस मूर्तिको शिरके ऊपरका क्षत्रका पत्थर एक अंगुलके फासलेपर था पर अब वह २ हाथके फासले पर है, अर्थात् मूर्ति छोटी होती जाती है। यह उन लोगोंका कहना है कि जिन्होंने एक अंगुलका फासला अपनी आंखसे देखा है, किन्तु समतल भागमें कुछ अन्तर नहीं पड़ा है। मूर्ति एक भोंहरेके अन्दर है इससे इस मंदिरका नाम गुप्तमंदिर भी है।

बड़े मंदिर सब समूचे मालूम होते हैं कुछ मरम्मतकी ज़रूरत है। किवाड जोड़ी किसीमें नहीं है। दो मंदिर दुमंजले भी हैं। मंदिरोंपर पुरानी चित्रकारीके बड़े अपूर्व नमूने हैं। दो पाषाणके मानस्थंभ भी हैं। इनपर ऊपरकी ओर चारों ओर चार मूर्तिएं हैं। एक मंदिर पर संवत १२०९ निर्माणकाल लिखा मिला है। दो और मंदिरोंपर भी सम्वत देखा है, पर वे इससे पुराने नहीं हैं। आठसौ वर्षके पुराने मंदिर अभी तक समूचे रहनेका कारण यह है कि यह सब मंदिर पाषाणके बने हुए हैं। कुछ शिलालेखोंकी नकल पं. जवारलाल शास्त्रीजी नकल करनेके लिये अपने साथ ले गये हैं, अभी वापिस आया नहीं। शास्त्रीजी जैनगजटमें अपना लेख प्रकाशित करावेंगे उसमें कुछ शिलालेखोंका विवरण पढ़नेको मिल जायगा। छोटे मंदिरोंको अधिकांश गिर पड़नेसे अच्छी २ मनोज्ञ और अखंडित मूर्तियोंकी बहुत दुर्दशा हो रही है। वे मैदानमें इधर उधर बिखरी पड़ी हैं। बरसातमें काई जमनेसे, घासमें आच्छादित हो जानेसे, मूर्तियोंसे रूप रंगमें भी अन्तर पड़ता जाता है। शायद इसीसे सरकार इनको अपने अधिकारमें लेना चाहती है। यह इरादा सरकारने एक दफा पहले भी किया था और ३५ मूर्तियें लखनऊके अजायब घरमें लेजाना चाहती थी पर यह जाखलौनके पंचोंके उज्र करनेसे बच रहीं, किन्तु इन्होंने अपनी आर्थिक अवस्था अच्छी न होनेके कारण उस वक्तसे अबतक मंदिर और मूर्तियोंकी रक्षाका कोई प्रबंध नहीं किया इससे सरकारको पुनः अपना हुक्म निकालना पड़ा है। यदि अब भी इनकी रक्षाका प्रबंध न हुआ और उज्रदारीके घमंडमें बैठे रहे तो कोई परिणाम नहीं निकलेगा। अंग्रेज सरकारके यहां मरहठी विस-विस नहीं चलती। वह आपकी ढीलमपोल देखकर अपना अधिकार जमा लेगी जैसा कि उसने अभी साफ तौरपर लिख दिया है "सरकार अपने अधिकारमें लेती है, कोई बिना सरकारी आज्ञाके उनके रूप रंगको न बदले और न उनके आसपास कोई नया मंदिर बनावे" ऐसा हो जानेसे आपको पूजा बंदना करनेमें भी अनेक प्रकारकी बाधाएं उपस्थित होंगी। मूर्तियोंको लखनऊके अजायबघरमें ले जानेसे भी आप नहीं रोक सकेंगे। जितना रुपया अब उनकी मरम्मतमें लग सकता है उतना रुपया पीछे उज्रदारीमें खर्च कर देनेसे भी उनका मिलना कठिन हो जायगा। अतः शीघ्र चेतिये, अपनी करोड़ो रुपयेकी सम्पत्तिकी रक्षा कीजिए। प्राचीन मंदिरका जीर्णोद्धार

करा देनेमें नये मंदिरके बनवा देने जैसा फल होता है इसको ध्यानमें रखकर सिंघई, सेठ और श्रीमंत सेठोंको इस अतिशय क्षेत्रकी रक्षा करनी चाहिए।

केवल २५-३० हजारमें सब मरम्मत हो जायगी, किवाड़ जोड़िएं भी लग जांयगीं। किन्तु खंडित मूर्तियोंके लिये एक वहींपर अजायबघर और कोटकी मरम्मतके लिये तथा एक नीचे धर्मशालाके लिए अलग रकमकी जरूरत होगी।

यह स्थान बड़ा रमणीक बेतवा नदीके किनारेपर है। इस किनारेको घाटी कहते हैं। सुना है घाटीमें एक पत्थरमें ७ दि० जैन मूर्तियें खुदी हुई हैं। यहांपर पांडवोंकी भी मूर्तिएं हैं तथा एक शिवालय है। किन्तु पहाड़पर सिवाय जैनके दूसरे मतकी कोई मूर्ति नहीं है। इससे यह स्थान वास्तवमें देवगढ़ तो है ही पर जैन गढ़ भी कहा जासकता है। मरम्मत हो जानेसे आशा है सरकार वहाँतक पक्की सड़क बनवा देगी और पहाड़के जंगलपर कुछ अर्सेसे कायम किया हुआ अपना अधिकार भी उठा लेगी। इससे पुनः कहता हूं कि एक अतिशय क्षेत्रका उद्धार कीजिए, करोड़ों रुपयोंकी प्राचीन कीर्तिकी रक्षा कीजिए और जैनसमाजपर अपने देवस्थानोंकी रक्षा नहीं करनेका धब्बा मत लगने दीजिए।

जिनको अपने धर्मका और द्रव्यके सदुपयोगका अनुराग है उन्हें देवगढ़के मंदिरोंकी रक्षाके लिये शीघ्र एक बड़ी रकम निकालनेकी तीर्थक्षेत्र कमेटीको सूचना करनी चाहिये।

**विश्वंभरदास गार्गीय,** झाँसी छावनी।

## द्वादशानुप्रेक्षा।

(वसन्ततिलका)

तू देख खोलकर अन्तर दृष्टि प्यारे !<br>
थे जो कभी पुन गये नहिं आज हैं वे।<br>
दे छोड़ मान मनका जग है अनित्य,<br>
**व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥१॥**

है मौतका तु जब आ बजता नकारा,<br>
कोई नहीं तब बचा सकता किसीको।<br>
कल्याणकारि जगमें कर कार्य नित्य,<br>
**व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥२॥**

ये देव नारक पशू नर योनि भाई,<br>
तूने धरी बहुत हैं अरु हैं गँवाई।<br>
तू मान ले, सफल लेकर एकको तो,<br>
व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥३॥

मा, बाप, बन्धु, सुत, दार, व दास, स्वामी,<br>
सम्बन्ध कोई इनसे तेरा नहीं है।<br>
आपा भुलाय फँस नित्य ममत्वमें तू,<br>
व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥४॥

तू है निरन्तर जिने प्रतिपालता रे!<br>
होता शरीर वह भी तुझसे निराला।<br>
तू एक आन जिनको अरु देह को रे?<br>
व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥५॥

दुर्गन्ध युक्त नित है यह देह तेरा,<br>
या यों कहो कि मल-मूत्र भरा घड़ा है।<br>
हो बावला रम मजा इसमें सदा तू,<br>
व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥६॥

मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद कषाय योग,<br>
ये हैं महा दुखद आस्रव रूप भाई।<br>
ले शीघ्र रोक इनको करके प्रयत्न,<br>
व्यर्थं कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥७॥

है कर्म संवरण ही सुखका निधान,
हो बादमें न जिससे परतन्त्र आत्म।
है कर्म रोक सहते भव खो गये तू–
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ॥८॥

ज्यों योगसे अनलके जल नष्ट होता,
त्यों कर्मके प्रचयको शुभ ध्यान खोता।
सद्ध्यानसे विमुख हो, कर पाप कृत्य,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ॥९॥

दोनों पसार पद और करि धार हस्त,
ज्यों हो खड़ा मनुज त्यों यह लोक चित्र।
तू भेष धार "इसमें कर नित्य नृत्य,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ॥१०॥

सारे सुयोग यदि जीवनमें मिले भी,
पाया विवेक नहिं तो फिर व्यर्थ हैं वे।
तू आत्म बोध नहि पाकर मूर्खतासे,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ॥११॥

जैनेन्द्रसे कथित, सत्य–स्वरूप धर्म,
शान्ति, क्षमा, विनयमूल, प्रशस्त–कर्म।
ले शीघ्र धार मनमें करके प्रयत्न,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ॥१२॥

* * *

**मोह-नागको नकुल-सम, बारह भावन सार।**
**भाकर नर पा अमरपद, हो जाते भवपार ॥**

नोट नं० १—प्रत्येक छंदके चतुर्थ चरणमें यह पद भी बोला जा सकता है–" खोवो निरर्थक नहीं नर–जन्म मित्र "

नोट नं० २—"व्यर्थ कदर्थयसि किं नर–जन्म मित्र ?" इस समस्याको प्रातः स्मरणीय पूज्यपाद **पं. गोपालदासजी** प्रायः कभी २ बोला करते थे, और इसको बनाकर उन्होंने अपने एक मित्रकी विकट समस्याको हल किया था, उसी समस्याको लेकर मैंने बारह भावनाके रूपमें यह तुकबन्दी की है, पहले गुरूजीके जमानेमें "जैनमित्र" में "समस्यापूर्ति" की भी कुछ चर्चा रहा करती थी, जिससे पाठकोंके मनोरंजनके अतिरिक्त विद्यार्थियोंका भी लिखने पढ़नेका उत्साह बढ़ता था, शिक्षित महाशयोंसे निवेदन है कि इस प्रथाको फिर चलानेका यत्न करें। इस उपर्युक्त समस्याकी पूर्त्ति वीर, श्रृंगार, करुणा आदि कई रसोंकी रचना द्वारा हो सकती है, इसलिये यदि कोई महाशय इसपर लिखनेकी कृपा करेंगे तो बहुत उत्तम होगा।

निवेदक—उमरावसिंह न्यायतीर्थ।

---

**बोरगांवमंजु** (अकोला)के एक भौरामें प्राचीन मन्दिर है जिसकी दशा बड़ी शोचनीय है। इसमें ११ खड्गासन और १९ पद्मासन प्रतिमा अति प्राचीन हैं। ऊपरसे मन्दिर गिरकर मैदान होगया है। इससे इसके जीर्णोद्धारकी आवश्यकता है। यहाँ पहले परतवाड़ावाले खंडेलवाल महाशयने आठ (८९०) चंदा किया था जो मेरे पास है जिसमें २००) मैंने भी दिया था। और विशेष सहायताकी आवश्यकता है तब ही कार्य शुरू हो सकता है। परतवाड़ाके और उसके आसपासके खंडेलवाल भाइयोंको इसकी पूर्त्ति करना चाहिये।

**गंगाधर अजमेरा,**
बोरगांव मंजु (अकोला)

# ANALYSIS OF TATTVARTHA SUTRA.

BY

*Justice J. L. Jaini M.A., M.R.A.S., Bar-at-Law,*

*Judge High Court, Indore.*

The book is an exposition of the 7 Principle of Jainism, i.e., the 7 *Tattvas.*

The opening *sutra* serves the purposes of an Introduction, Justification and Recapitulation of the whole book. It was necessary to indicate the position of the Principles (*Tattva*) in the whole range of Jaina Knowledge. They are the subject-matter of right belief, and the relation of the two cannot be appreciated fully, unless we consider the position of right belief in the scheme of Jaina philosophy. This position is indicated by the first Sutra. This brings us to the Justification also. The first purpose of everything Living is Happiness. Happiness to be worth anything must be eternal, faultless and independent. Such happiness is identical with the Jaina conception of Liberation. Right belief in and right knowledge of the 7 Principles, along with a life led in the light of the knowledge, and firmly established on the basis of the belief is the sole threefold one path of final and everlasting deliverance. Thus the first Sutra is a justification of the book which deals with these basic principles of belief and action. It is also a Recapitulation, because the whole book can easily be seen to be merely an expansion of the various aspects, details and developments of this mighty and all comprehensive Sutra of Jainism.

The ground-plan of the book itself admits of analysis as follows.

The whole book consists of 357 Sutras, divided into 10 chapters with 33, 53, 39, 42, 42, 27, 39, 26, 47, and 9 Sutras respectively.

## Chapter I.

Sutra 1 introduces the Subject.
„ 2 defines Right Belief.
„ 3 gives the two means of acquiring Right Belief.
„ 4 developes the definition of Right Belief, and gives the names of the 7 Principles.
„ 5 gives the 4 different senses in which those names may be employed.
„ 6-8 develop the modes of acquiring *Adhigama* (Right knowledge).
  Sutra 6 gives the two *means* of acquiring it.
  „ 7-8 give the *modes* of employing these two means.
„ 9-32 deal with *Pramana*, the first means of acquiring knowledge (*Adhigama.*)
  Sutra 9-12 classify and name the pramanas or 5 kinds of knowledge.
  „ 13-19 deal with Sensitive Knowledge, (*Mati jnana*), the first kind of knowledge.

Sutra 13 gives the Nirdesa, definition or description of Sensitive Knowledge.
" 14 gives the Sadhana, or means of acquiring it
" 15 gives the Vidhana, or divisions of it.
" 16 gives its sub-divisions and thus the Sankhya, or number of it.
" 17 limits the Scope of these sub-divisions.
" 18-19 give the exceptions.*
" 20 refers to Scriptural Knowledge (*Sruta jnana*).
" 21-22 refer to Direct Visual knowledge (*Avadhi jnana.*)
23-25 refer to Direct Mental knowledge *Manah paryaya jnana*.
" 26-29 deal with the subjectmatter of the 5 kinds of knowledge.
Sutra 26 of Sensitive & Scriptural.
" 27 of Direct Visual.
" 28 of Direct Mental.
" 29 of Perfect (*Kevala.*)
" 30 gives the extent (Alpa Bahutva, Less or more), combined with number (Sankhya), and habitat ( Svamitva ) of the 5 kinds of knowledge.
" 31-32 deal with wrong knowledge.
Sutra 31 gives its three kinds.
" 32 defines wrong knowledge.
" 33 deals with *Naya*, the second means of acquiring Adhigama, or knowledge.

## Chapters II-IV.

Chapters II, III & IV deal with the first Principle only, namely with *Jiva* ( the Living Substance ) or Soul.

Chapter II treats of Soul generally; of its nature, differentia, classifications, processes of incarnation, bodies, and sex. It treats of Life here and hereafter in the world.

Chapter III treats of the hellish, human, and sub human beings, and of the regions occupied by them.

Chapter IV treats of the various orders of celestial beings, and of the regions in which they live.

## Chapter II.

Sutras 1 to 7 deal with the thought-nature of *Jiva*.
Sutra 1. gives the classes of thought-natures.
Sutra 2 gives the number of sub-divisions,

Sutra 3 names the sub-divisions of 1st thought-nature.
Sutra 4 „ „ 2nd „
„ 5 „ „ 3rd „
„ 6 „ „ 4th „
„ 7 „ „ 5th „

Sutras 8-9 give the differentia of *Jiva.*
Sutra 8 names it.
„ 9 classifies it.

Sutra 10 classifies the Jivas into Mundane & Liberated.

Sutras 11-24 deal with the Mundane Souls.
Sutra 11 and 12 give their classes.
Sutra 11 According to whether they have mind or not.
Sutra 12 According to the number of their senses :- *Sthavara* with 1 sense. *Trasa* with more.
Sutra 13-20 deal with this
Sutra 13 gives kinds of Sthavara
Sutra 14 gives kinds of Trasa
Sutra 15-20 deal with the senses.
Sutra 15 gives their number.
„ 16 gives their 2 classes.
„ 17 subdivides the 1st class.
„ 18 subdivides the 2nd class.
„ 19 names the senses.
„ 20 subdivides their functions.
Sutra 21 gives the function of mind.
Sutras 22 & 23 give the *Svamitva* of the senses.
Sutra 22 of 1 sense.
„ 23 „ others
Sutra 24 gives the *Svamitva* of mind.

Sutras 25-30 deal with the transition of the soul from one condition of existence to another.
Sutra 25 gives the concomitant of transmigration.
Sutra 26 gives the character of transmigration.
Sutra 27 gives the character of Liberated souls.
Sutra 28 gives the character of Mundane souls.
Sutras 29-30 give the time of transmigration.

Sutras 31-35 deal with the different kinds of birth.
Sutra 31 gives the kinds.
„ 32 „ „ different embryos
„ 33 „ Svamitva of 2nd kind of birth.
„ 34 „ „ „ 3rd „
„ 35 „ „ „ 1st „

Sutras 36-49 deal with the various bodies.

Sutra 36 gives names of bodies.
,, 37 ,, their distinctions.
,,s 38-39 ,, ,, constitution.
,,s 40-41 ,, the capacity of the last 2 bodies.
,,s 42 ,, ,, *Svamitva* ,, ,, ,, ,,
,, 43 ,, ,, number of bodies with a Soul.
,, 44 ,, a special quality of the "last body."
,,s 45-48 ,, the *Svamitva* of the bodies.
,, 49 deals with the 3rd body.

Sutra 50-52 deal with the sexes of the different *Jivas*.

Sutra 53 names the *Jivas* whose mundane life cannot be cut short.

## Chapter III

Sutras 1-6 describe the hells.

Sutra 1, names the 7earths i e., the 7 parallel planes of earth below ours.
,, 2, gives the number of hells in each earth.
,,s 3-5, describe the hellish beings
,, 6, gives their ages.

Sutras 7-39 describe the *Madhya Loka* or middle regions, the abode of human & subhuman beings.

Sutra 7 names the Oceans & continents.
,, 8 gives their form & dimensions.
,,s 9-32 deal with *Jambudvipa*, the central continent, which contains us.

Sutra 9 gives its dimensions.
,, 10 ,, ,, 7 divisions.
,, 11 ,, ,, 6 mountains, which make the 7 divisions.
,,s 12-13 describe the mountains.
,, 14 names the 6 Lakes on them.
,,s 15-16 give the dimensions of the 1st Lake.
,, 17 describes the island in it.
,, 18 gives dimensions of other lakes & islands.
,, 19 describes the goddesses of the 6 islands.
,, 20 names the 14 rivers which rise from the 6 lakes & traverse the 7 divisions, 2 in each division.
,,s 21-2 name the direction in which the rivers flow & fall into the Ocean.

„ 23 gives the number of their tributaries.
„ 24 gives the dimensions of the 1st division. *Bharat kscetra.*
„ 25 gives the dimensions of the other divisions & mountains of the southern half of Jambudvipa·
„ 26 describes the Northern half.
„ 27 describes the conditions of life &c. in the 1st. & last i.e., the extreme North & South divisions of *Jambu-dvipa.*
„ 28 describes the condition of life &c. in other divisions
„s 29-30 describe the age of beings in 6 *bhoga bhumis* of Jambu dvipa.
„ 31 describes the age of beings in *Videha.*
„ 32 gives the proportion of *Bharata kscetra* to *Jambudvipa.*

Sutra 33 deals with the next continent *Dhataki khanda.*
„ 34 deals with the nearest half of the next continent *Puskaravaradvipa.*
„ 35 limits the habitat of man.
„ 36 classifies him.
„ 37 names the divisions, where man has to work for his living, i.e., the *Karma bhumis.*
„ 38 gives the maximum & minimum age of human beings.
„ 39 gives the maximum & minimum age of Sub-human beings

## Chapter IV.

Sutra 1 gives the 4 orders of Celestial beings.
„ 2 „ „ thought-colours of the 1st 3 Orders.
„ 3 „ „ number of the classes of the 4 Orders.
„s 4-6 describe the grades in these Classes.
„s 7-9 „ their sexual life.
„ 10 names the classes of Residentials (1st Order)
„ 11 ... ... ... ... ... Peripatetics (2d. Order)
„ 12 ... ... ... ... ... Stellars ( 3d. „ )
„ 13-15 deal with the Stellars.
„ 16-26 „ „ „ Heavenly Order ( 4th. )
Sutras 16-17 give 2 main divisions of them.
„ 18-19 „ their names & positions.
„ 20-21 „ „ characteristics, age, power, faculties &c.

„ 22 gives their thought-colours
„ 23 gives the limits of the 2 divisions.
„ 24-25 deal with the *Laukantikas.*
„ 26 deals with the 4 *Anuttaras.*

„ 27 defines the sub-human species.
„ 28-42 deal with the ages of celestial beings.

„ 28 gives maximum age of Residentials.
„s 29-32 give maximum age of Heavenly beings.
„ 33-34 gives minimum age of Heavenly beings.
„ 35-36 gives minimum „ „ hellish beings.
„ 37 gives minimum „ „ Residentials.
„ 38 gives minimum „ „ Peripatetics.
„ 39 gives maximum „ „ Peripatetics.
„ 40 gives maximum „ „ Slellars.
„ 41 gives minimum „ „ Slellars.
„ 42 gives age of *Lankantikas.*

---

## Chapter V.

It treats of the Ajiva (Non-Soul) Tattva.

Sutras 1-3 give the 5 Astikayas, which are Dravyas also
„ 4-7 describe them, *Nirdesa.*
„ 8-11 give the *Sankhya,* number of their *pradesas.*
„ 12-16 give their *ksetra* & *sparsana.*
„ 17-22 give their functions.

Sutra 23 gives the definition (*Nirdesa*) of matter.
„ 24 gives the kinds of conditions of matter.
„ 25 gives the 2 kinds (*vidhana*) of matter.
„s 26-28 give the Cause (sadhana) of the 2 kinds.
„ 29-30 give the definition of Substance.
„ 31 gives the meaning of Permanence.
„ 32 gives the mode of dealing with contradictory attributes in the same substance
„ 33-37 give the rules of atomic combination to form molecules
„ 38 gives another definition of Substance.
„ 39-40 deals with Time as a Substance.
„ 41 defines Attributes.
„ 42 „ Modifications.

---

Chapters VI & VII deal with Asrava or Inflow,

## Chapter VI.

It deals with Asrava generally.

Sutras 1-2 define Inflow, in its 2 aspects of Subjective (*Bhāva*) & objective (*Dravya*) Inflow

„ 3 classifies Inflow into (*Punya & Papa asrava*) merit and Demerit Inflow.

„ 4 gives *svamitva* of Inflow & its *Vidhana.*

„ 5 gives *vidhana* of *Samprayika* ( mundane ) Inflow.

„ 6 gives *Sadhana* of *Samprayika.*

„ 7 gives Vidhana of a Sadhana or cause named Adhikarana (Jiva & Ajivadhikarana)

„ 8 gives nirdesa & vidhana of *Jivadhikarana.*

„ 9 gives nirdesa & vidhana of *Ajivadhikarana.*

„ 10-27 give cause of Asravas of the 8 Karmas.

Sutra 10 gives the Sadhana of knowledge & conation-obscuring karmas.

„ 11 gives Sadhana of Pain-feeling Karmas.

„ 12 gives Sadhana of Pleasure-feeling Karmas.

„ 13 gives Sadhana of right-belief-deluding Karma.

„ 14 gives Sadhana of right-conduct-deluding Karmas.

„ 15-21 gives Sadhana of age Karmas,

Sutra 15 of hellish beings.

„ 16 „ sub-human „

„ 17-19 „ human „

„ 20-21 „ celestial „

„ 22-24 gives Sadhana of Body-making Karmas.

Sutra 22 for (bad) asubha Karmas.

„ 23 „ (good) subha „

„ 24 „ Tirthankara „

„ 25-26 gives Sadhana of family-determining (Status)

„ 25 for low-family-determining (Status)

„ 26 for high-family-determining (Status)

„ 27 gives Sadhana of Obstructive Karmas.

---

## Chapter VII.

Sutra 1 gives Nirdesa and 5 vidhanas of *Vrata,* vow.

„ 2 „ 2 Vidhanas „ „

„ 3 „ 5 Sadhanas for each vow.

„ 4-8 „ the kinds of 5 Sadhanas.

Sutra 4 „ „ „ „ „ for 1st vow

„ 5 „ „ „ „ „ 2nd „

„ 6 „ „ „ „ , 3rd „
„ 7 „ „ „ „ „ 4th „
„ 8 „ „ „ „ „ 5th „
„ 9-12 „ more sadhanas.
„ 13 „ Nirdesa of subject-matter of 1st vow.
„ 14 ... ... ... 2nd ...
„ 15 ... ... ... 3rd ...
„ 16 ... ... ... 4th ...
„ 17 ... ... ... 5th ...
„ 18 Nirdesa of a man with vows, *Vrati.*
„ 19 Vidhana ... ... ...
„ 20-22 Nirdesa of a man with partial vows.
„ 23 Sadhana, of a *Vrati.*
„ 24-37 gives 5 Sadhanas for each of the 5 Vidhana of vows and 7 of a *Vrati.* And 5 for Peaceful death.
„ 38-39 Nirdesa of Charity.

---

## Chapter VIII.

It deals with Bondage.

Sutra 1 Sadhana of Bondage
„ 2 Nirdesa of „
„ 3 Vidhana of „ 4 kinds
„ 4 Nirdesa and 8 Vidhanas of 1st kind
„ 5 gives number of these 8 Vidhanas
„ 6-13 „ names of classes of these 8 Vidhanas
„ 14-20 „ the Vidhana of the 2d kind
„ 21-23 Nirdesa of the 3rd kind
„ 24 „ „ 4th „
„ 25 Nirdesa and vidhana of Punya
„ 26 „ „ „ of Papa

---

## Chapter IX.

It deals with Stoppage and Shedding.

Sutra 1 Nirdesa, of Stoppage.
2 6 Sadhanas of „
3 1 „ „ „ and of Shedding.
4 Nirdesa and Vidhana of 1st Sadhana.
5 ... ... ... 2d ...
6 ... ... ... 3d ...
7 ... ... ... 4th ...
8-17 deal with the 5th Sadhana

Sutras 8 gives Nirdesa
9 „ Vidhana.
10-12 „ Svamitva.
13-16 „ Sadhana.
17 „ Sthiti and Adhikarana.
18 Nirdesa and Vidhanas of 6th Sadhana.
19-44 deal with the 7th „ (Tapa).
Sutra 19 Nirdesa and 6 Vidhanas of External austerity (Tapa).
„ 20 „ „ „ Internal „
„ 21-25 Vidhanas of 5 „ „ „
„ 22-26 Nirdesa and vidhanas of these 5 Vidhanas.
„ 27 Nirdesa and Svamitva; and Sthiti of the 6th Internal tapa, i.e. Concentration.
28-4 Vidhanas of Concentration.
29 Nirdesa of the 4 „ „ „
30-33 „ and Vidhana of the 1st or Arta concentration.
34 Svamitva.
35 Nirdesa, Svamitva and Vidhana of 2nd.
36 „ „ and Vidhana of 3rd.
37-8 Nirdesa, Svamitva and Vidhana of 4th.
39 Names of 4 Vidhanas of 4th.
40 Sadhana and Adhikarana of these 4 Vidhanas.
41-44 Nirdesa of the first two of these 4 Vidhanas.]
45 give *Svamitva* and Sthiti of Shedding.
46 Nirdesa and Vidhana of Nirgrantha.
47 Sadhana of Nirgrantha

---

## Chapter X.

Sutra 1 Sadhana of Perfect Knowledge.
2-4 „ and Nirdesa of Liberation.
5 Adhikarana of Liberation.
6-8 Sadhana of this Adhikarana.
9-12 Sadhana and Vidhanas of Liberated Souls.

---

# The Scope of the Book.

**As to the Scope of the contents of the different chapters, the following analysis may be useful.**

I.

**Sutras.**

4,5,6,7,8, Categories and Predicables & *Logic.*
9–33 Pramana. *Psychology, Induction, Deduction, Logic.*

II.

1–10 *Metaphysics.*
11–12 *Psychology.* 13–22 Mineralogy, Physics, Zoology.
15–20 *Physiology and Anatomy*
21–24 *Psychology.*
23 Zoology. Psychology.
25–30 Transmigration. (Theology).
31–35 Embryology. (Theology–Hellish and Celestial beings.)
36–49 Physiology. Anatomy. Theology (Angels.) Physics (Electric body.)
50–53 Physiology " " "

III.

1 Mineralogy and Geology.
2-6 Theology (Hells)
7–35 Geography. 36–39. Anthropology.

IV.

1–12 Heavens. *Theology;* and Astronomy (12, 13, 14, 15)

V.

Metaphysics. Physics. Chemistry (25-28) Space 1,4,6,7,9,12,18 Matter 1,4,5,10, 11,14,19,20,23,28,33,37
Time 22,39,40. Heat 23
Motion } 1,4,5,7,8,13,17 Light 23,24.
Rest } Sound 24.19.
Soul 3,8,15,16,21.
Substance 29,30,31,38,41,42.

VI.

Psychology–Connection between mind and matter. (The mighty influence of mind on matter).

VII.

Ethics in the light of Psychology.

VIII.

Physics and Psychology. Kinds and Character of Connection between mind and matter.

IX.

Asceticism in the light of Psychology and Physics-Psychology.

X.

The GOAL

---

Peace to All Beings !

## OPTIMISM OF LIFE.

*(By. Herbert Warren, 84 Shelgate road, Batter sea; London S. W.)*

Some of our suffering is caused by ourselves. If I have a sore knee through carelessly getting off a moving omnibus, the suffering is due to my own action. Is all our suffering caused by ourselves? If not, we must assume the possibility of suffering without causing it: is such an assumption rational? It is very common, and is the cause of much pessimism; but upon reflection it will be seen that it is not reasonably tenable; for it would be against the law of justice, and there would be no guarantee against suffering, we should always be liable to be the victims of circumstances. If by being careful we can avoid suffering, then it is impossible to suffer if we are careful to avoid it; this means that it is not possible to suffer without having a hand in bringing it about. So we must conclude that all our suffering is caused by ourselves.

It is necessary to remember, however, that events have two causes, namely, the substantial (upadana) and the instrumental (nimitta); and when we say that all our suffering is caused by ourselves it means that it has ourselves as its substantial cause; we cannot be the instrumental cause of our own suffering; in order that we may suffer there must be some not-self thing or being acting upon us. And when we suffer something which we cannot connect up with any action of our own as its substantial cause, we are apt to blame the instrumental cause, especially if it be a person or other living being. It would be absured to blame the earth for hurting our knee, and it would not be proper to blame a cat if we tease it and it scratches us in return; the earth will not hurt us if we are careful, nor will the cat scratch us.

If we are to believe that all our suffering is caused by ourselves, we must believe in the extension of our life backwards into the past before our birth here; because there are many things we suffer in this life which cannot be accounted for by anything we have done in this life. This is especially the case in young life, such as where kittens die from starvation through being born to a cat without milk; it is

impossible to explain such a case by anything done by the kittens in this life. But this belief in previous existence is certainly preferable to the belief that we suffer without causing it. It is sometimes objected to on the ground that we do not remember it. But this fact is not proof; during sleep we do not remember the previous day's existence.

The search for an explanation of suffering is one of the main themes of philosophy; and if we believe our suffering to be caused by ourselves, then we have an explanation of it. When we know the cause we have the explanation,—that our sore knee, for instance, is due to falling down,—and we do not go on asking questions as to why were we born to suffor, why is God so unkind as to let us have a sore knee, and so forth. On the other hand, if we do not believe that our suffering is caused by ourselves, then we shall find it difficult to get a satisfactory explanation of the suffering. If we are the causes of our own suffering, then we need not repeat the causes, and consequently need not suffer. This is surely an optimistic view.

Is optimism possible while the world suffers? This is perhaps a side issue, but it may very well be brought in at this point. Is it possible for one man to be happy while he knows that another is miserable? Is it possible for one soul to be enjoying the blissfulness of heaven while he knows others are suffering the torments of hell? While we are the cause of our own suffering, we are to a large extent the instrumental cause in the suffering of others; and anybody who sees to it that he does not inflict cause, or consent to the suffering of any other being will be able to be optimistic; he will know that he is not and will not be instrumental in the world's suffering. And he will relieve such suffering as he can. Also, pity, sympathy, etc, are not contradictory of optimism, a state of pity is not a miserable state.

If, then, we stop renewing the causes of our suffering, we shall not suffer, and life will be entirely enjoyable. In order to stop the causes, we must know what they are; and one of the chief ones is himsa or being instrumental in the suffering of others. Generally speaking, if we know that some particular kind of action causes us pain, we stop it. Others have found out what

activities do cause pain, and have stopped them; and have given us the benefit of their discoveries. These are embodied in the ordinary moral codes, that is to say, we stop the causes of much suffering by practising kindness, truthfulness, honesty, morality, and contentment with limited possessions.

Much of the suffering we endure is the result of something we have enjoyed doing; so to stop the causes means in some cases to stop doing something we enjoy doing. And here comes in difficulty.

After we have left off repeating those activities which cause suffering, we have to wait until the old effects have worn off; and here comes in the question of the possibility of getting rid of the effects more quickly than they would naturally take. This possibility is illustrated by the tale already elsewhere mentioned of a man who had just committed a murder and was walking through a wood carrying the head of the person whom he had just decapitated. He came across a meditating monk, and said to this monk, "Now tell me what my proper duty is. I have just committed this murder, and if you do not tell me I will cut your head off too."

The monk did not wish to be killed; he uttered three words of duty, namely, concentration, self-control, and stopping the inflow of karma, and then, having the power of levitation, rose up and disappeared. The murderer had heard of these things in his youth; he stood still and began to think; his body was more or less smeared with blood, ants crawled up and eat into his body; he went on meditating, and in about half an hour all his karmas worked out and he was in the final condition of blissfulness called Moksha. This undoutedly would be an exceptional case, but it would show the possibility. The theory upon which these things are based is that the soul is already in existence in each living being, complete; it does not have to be constructed; it is choked up with dross and as soon as this is removed, be it done a minute or a million years, the soul is clean and pure, with all his qualities liberated, no more ignorance, no more mistakes.

If all our suffering is due to something we do or have done, if we never suffer anything which we have not started,

then if we cease renewing the causes, our life will be entirely enjoyable as soon as the effects of past wrong actions have exhausted themselves. We none of us have any knowledge of a life which is entirely enjoyable; such a thing is necessarily for us a matter of inference, hope, belief, faith; but there are one or two facts which support the belief. First, life at present is not altogether painful, part of it is enjoyable; and so we can conclude to the possibility of a life entirely so. Secondly, pain is always resented, and looked upon as an intruder; we always try to avoid it, and there is in the mind the permanent though perhaps unrecognized conviction that life ought to be entirely free from pain and misery: we instinctly take it for granted that pain is wrong an something to be got rid of. And we do not, according to Jainism, have to cease to exist in order to avoid it.

It may perhaps be as well to mention here that our present actions are not the effects of past actions. It is our present sufferings which are the effects, the reaction upon us of the not-self universe; our present actions are free at every moment. If our present life is the effect of our previous life or lives, and is therefore necessarily what it is; and in its turn becomes the cause of our future life, then there would be no hope; but the relation of cause and effect does not subsist between actions and subsequent actions: it subsists between actions and subsequent experience or reaction upon us. Action is free.

So it would seem that by beleving that there is the relation of cause and effect between our doings and our experiences, and that by ceasing to renew the causes of suffering and so come into an entirely enjoyable life,—by so believing and acting accordingly it will be possible to be optimistic in spite of all the pain and misery that there are in life.

H. WARREN.

London.

---

*Lakhimpur*
30-11-17.

***To,***

## FRIENDS OF THE JAIN COMMUNITY.

*My dear friends,*

The day of activity has dawned in the world. People of other nations have not only shaken off their slumber and got up from their leeds, but are actually busy with their ploughs in making the soil of thoughts fertile. They have joined hands for the common weal and are helping their neighbours if they are short of oner or the plough. This co-operation is not a new thing in India. It has been in existence in all its villages from time immemorial. The dawn has, however, given a new life to it. They are all very busy for common good and are gradually banishing the idea of private property of dark ages. Some are engaged in weeding and some in irrigating the soil; some are making new plantations and some are working as partners of a common firm.

You also awake and arise and have your share of work in the common struggle against the evil spirits which take pleasure in ru'ning the fruits of all labour towards making the field refreshing green-pleasant and useful. Your sleep too has not been undisturbed by them.

Now rub your eyes and see what is going in all around you. The *afimchi* (opium-eater) China is also on her legs and has shaken off narcotic influence. Democratic spirit has infused a new life into it. The battles of freedom and justice are being fought all over the world against tyranny and oppression of the Control Powers. Evil spirits are being quickly banished. Even in India the Moslems and Hindus have started a Limited Company for certain common objects. No religious animosities stand in their way. Its branches and off-shoots are spreading all around and making the growth of the mishrooms and fungi impossible. Fortunately some of the shares are yet to be sold and unless you hasten to purchase them even with a premium, you lose your opportunity for ever. Your Capital (the potential energy) will remain buried under ground. It will bring no interest and is likely to be lost for all generations to come; as often this upheaval they will not be in a position to dig it out and spend it on useful purposes.

The Swetamber Jain Conference, the Digamber Jain Mahasabha, the Sthanakvasi Jain Conference, the Swetamber Graduates' Association, the Swetamber Jain Association of India, the Maharashtra Digamber Jain Sabha, the Madras Jain Association, the Arrah Central Jain Publishing House, and Jain periodicals and newspapers are different parts of your body and their movements show that your corporal body is still active. This indicates that you have got life and are not yet dead. There is still hope that you will recover from torpor sooner or later. This enboldens one to predict that re-birth will not be necessary for fresh activities. There is hope of renewed energies in this very life.

However, your spiritual and ethereal self are not working. You cannot be said to be awake when they are asleep. Drums in the form of public meeting and agitations are beating near you. It is wonder that you are even then unaware of the fact that the sun has risen up; and you still on your bed like the Delhi Mogul Emperors of the nineteenth century.

During your sleep the community has lost many jewels which are now shining in other places and forming an ornament to them. It has lost its respect in the eyes sf the Government, in the eyes of other communities, nay, in the eyes of even its own people. It has been censured, maligned, & severely criticised. It is considered to be a thing of no consequence in the comity of nations and in the arrangement of nature. It is regarded as a useless freak of nature on the surface of the earth. you are responsible for this state of things. God helps those who help themselves. Seeing that you do not care for them, they have also deserted you. Indra has reserved its shawess of blessings for others. Varuna does not fertelize your soil. Sarasvati is playing on the harp of your opponents. Eloquent speeches are not threfore your spare. Important office of state are too high for you. The cabinet and the Council do not find you worthy of their society. The Hindus are obliged to believe that your name on the list of members is only a vecenary vil in the court of the Hindu University. You cannot enlist yourself even among the followers, nothing to say of being a leader or a commander. The total annhilation is there-

at the rate of about one percent a year. 200 much sleep naturally shortens life.

Arise and be awake, therefore, if you want to have your place in the world. Remember, you are Jains, the followers of Jinas—those who conquered those evil spirits that were a plague to the whole world, a curse to gods, and a trouble to *Allah*. Think for a while of the potent strength in you which is lying dormant. The world wide war which is making a havoc in the world might have been over long since by the melodious heating of your peaceful heart. Young hearts and old heads might have cooperated in putting an end of it. But, alas! you are asleep. The Jain papers are slow in publishing what is useful to peace & welcome news of hair splitting which add, fuel to fire. What a great fall! mutual admiration, co-operation & support in times of need are things of the past for the Jain Comminity. However, there is yet time. Other people have made the iron pot. It is your duty now to strike while it is hot. If it grows cold, no human labours will be able to mould it into the desired and useful shape.

Arise and be awake. Life may not become entint. Work for the salvation of the world if you want to have your salvation.

Yours Cordially,
**Chaitandas**
(one devoted to the spirit of the world and the heavens.)

---

मनुष्यके लिये प्रत्येक समाजमें अपना व्यवहार शुद्ध और हितानुकूल रखना बड़ा कठिन कार्य है, परन्तु विचार करके देखा जाय तो मनुष्य जीवनका सारा दारमदार इसीपर निर्भर है। जो लोग प्रति समय अपने आपको स्थिर नहीं रख सकते वे व्यवहारमें बड़ी२ गलतियां कर डालते हैं। जो कि जन्मभर उनके लिये कण्टक स्वरूप खटकती रहती हैं। हमको हर समय इस बातका पूरा ध्यान रखना चाहिये कि कोई गलती कभी हमसे न होने पावे। यद्यपि ऐसा होना अत्यन्त कठिन एवम् असाध्य है कि मनुष्य सदैव एकसा योग्य आचरण करता रहे। कभी भोजनके समय एक प्रकारके भाव रहते हैं कभी अन्य प्रकारके भाव रहते हैं, कभी शयन करते समय वैराग्य रहता है, कभी रागांश रहता है, परन्तु तौ भी जो मनुष्य अपने अन्तरंगमें असावधानीसे बचनेका उपाय सोचता रहता है वह अनुचित गलती कभी नहीं कर सकता। यद्यपि कषायोंके उदयसे परिणामोंमें किञ्चित हेरफेर होता रहता है तथापि कषाय उसके इतनी प्रबल नहीं हो सकती जिससे कि वह कोई बड़ी गलती कर बैठे। अतएव हम लोगोंका प्रथम कर्त्तव्य है कि हम अपने अभ्यासोंको सुधारें। कभी अपने मन वचन कायसे कोई व्यर्थ वितण्डावाद न होने देवें।

बहुतसे मनुष्य यह सोचते हैं कि हम सभ्य हैं। हम कभी गाली गुफ्तार नहीं करते तौ भी नौकरको कभी २ जांय वे जांय डांटनेमें या जोरू (स्त्री) को कभी २ दो चार धौल तमाचे मारनेमें क्या हर्ज है, हमारा छटे छमासेका क्रोध कुछ हानिकारक नहीं होगा इत्यादि २ परन्तु विचार करके देखा जाय तो प्रति समयका वर्त्ताव मनुष्य जीवनमें हेरफेर करता है।

किसी मनुष्यको यदि हम एकदिन क्रोध या ईर्षादिके वश कुछ मर्मभेदी वचन कह डालें तो हम तो क्षणभरके पश्चात् शान्ति सुखमें आकर सब भूल जायंगे। परन्तु जिस मनुष्यसे मर्मभेदी वचन कहे गये हैं वह बहुत दिन तक नहीं भूलेगा। सम्भव है कि जन्मभर न भूले। इससे यह होगा कि वह अपने हृदयमें सदैव हमारी ओर घृणाकी दृष्टिसे देखेगा तथा समय२ पर अन्यान्य लोगोंसे भी हमारी मनमानी निन्दा करेगा। इस एक ही समयके क्रोधसे सैकड़ों मनुष्योंमें हमारा अपयश फैल जायगा। इसी प्रकार अनेक ऐसे व्यवहार हैं जिन्हे असावधानीसे मनुष्य क्षणिक समय तक करता है और बहुत समय तक फल भोगता है।

हमारी बहुतसी भोली बहिनें प्रथमावस्थामें अपने पति पुत्रादि मनुष्योंसे कोई घरकी वस्तु छिपा लेती हैं या झूठ बोल बैठती हैं बस फिर चाहे वे अपने इस अभ्यासको बार २ काममें न लावें या छोड़ ही देवें परन्तु उनका जो गौरव चला जाता है वह फिर वापिस नहीं आता।

पृथ्वी पर जितना मान या जितनी इज्जत आबरू है, वह सब व्यवहारके बल पर ही खड़ी है। अहा; वह मनुष्य कितना धन्य है जिसने अपना व्यवहार हर समय और हर मनुष्यके साथ समुचित रीतिसे सदा पालन किया हो।

मनुष्य उचित रीतिसे संसार यात्रा पूरी करै तो कर्मबन्ध भी बहुत कम होता है। सदैव क्रोध, मान, माया, लोभ, इन चार कषायों की तेजीसे कठिन और मन्दतासे मन्द बन्ध होता रहता है। यदि मनुष्य एक वार १ क्षण-के लिये भी तीव्रतर कषायोंमें मग्न हो जावे तो करोड़ों वर्षोंके लिये अशुभ कर्मोंका परदा आत्मा पर आ जमता है, नर्क निगोदके दुःख भी यही कर्मबंध सहन कराता है।

अपनी समाजमें मनुष्यके कर्त्तव्यका ज्ञान अत्यन्त कम है, यही कारण है कि घर २ में कलह फूट दीखती है, तथा अनेक घृणित कार्य नित्य प्रति सुने जाते हैं। जो लोग विद्याहीन हैं उनकी तो वात ही क्या परन्तु नाममात्रके स्वाध्याय करनेवाले और अपने आपको योग्य समझनेवाले नरनारी भी **योग्यायोग्य** मिश्रित व्यवहार करते हैं। इधर शास्त्र भी सुन आए, मन्दिर भी हो आए, उधर घरमें आकर भंग, तमाखू, ताश, जूआ आदि सभी करने लगते हैं।

इस व्यवहारका यह फल होता है कि पढ़े लिखे मनुष्योंकी साख भी पृथ्वीसे उठी जाती है।

अतएव समस्त सुज्ञबन्धु ! एवं बहिनोंको चाहिये कि अपने प्रत्येक कार्यको शुद्धतासे करें। यदि धर्मात्माओंमें गणना कराई है तो अपने बचनोंको सदैव मिष्ठ हितकर बोलनेका प्रयत्न करना उचित है।

और हृदयको शुभ चिन्तवनकी तरफ खींचना उचित है। तथा शरीरसे यदि बहुत परोपकार न हो सके तो न सही परन्तु दूसरोंके सतानेमें व कुशीलादि घृणित कार्योंमें कभी नष्ट न करना चाहिये।

यदि किसीको शिक्षा भी देनी हो तो सरलतासे गंभीरतासे दो। अपने व्यवहारमें कालिमा मत लगने दो।

व्यापारादि गृहस्थीके कार्य करनेमें भी इह-लोक परलोकका विचार कर न्याय मार्गका अवलम्बन करके साफ २ व्यवहार करो। मनुष्य समस्त जीवनभर धनार्जनके लिये परिश्रम करते २ मृत्यु शय्यापर पड़ जाते हैं परन्तु अन्तमें सुखी वही होते हैं। जिसका व्यवहार ठीक रहा होगा, यश भी उसीका रहता है। जो मूर्ख लोग हैं वे धनको इस तरह अटका देते हैं कि न आप ही सुख पाते हैं न पीछेसे देश या जाति या सन्तानको ही कुछ लाभ होता है। यह पाप हमारी बहिनोंके शिरपर बहुत है। जो बहिनें लाखों करोडोंकी स्वामिनी होती हैं जो कि अपने धनसे धर्मका, जातिका, देशका सैकडों अनाथ बच्चोंका भला कर सकतीं हैं। वे बहिनें सब कामोंसे मुख मोड़ झूठा सच्चा एक लड़का गोद लेकर झूठी गृहस्थी बसा जाती हैं। बड़े पुण्य कर्मसे प्राप्त हुई लक्ष्मीको जबरदस्ती सुनार, दर्जी, आतशबाजी वालोंको दे डालती हैं। और व्यर्थही देशके धनको बरबाद करती हैं। अपने धनका व्यवहार

करना नहीं जानतीं। इसी कारण न स्वयं सुख पाती हैं न धन ही सार्थक होता है।

अतएव समस्त बहिनोंको चाहिये कि चाहे किसी अवस्थामें हों परन्तु प्रत्येक काम सोच समझ कर करें। एक समय भी असावधानीसे व्यवहार न होने देवें। इस व्यवहारको बनानेके लिये पुराणोंका स्वाध्याय करना बड़े २ लोगोंकी जीवनी पढ़ना यह अत्यन्त हितकारी है।

मनुष्यको सदैव भावना करनी चाहिये कि जो कुछ मेरे पास है मेरा तन मेरा धन मेरा परिश्रम समस्त ही स्वपर कल्याणकारी कार्योंमें व्यय होना चाहिये। यह आत्मा संसाररूपी सरायमें सचेत होकर पापोंसे बचकर अपने सर्वस्वको उचित स्थानमें लगाता रहे और गलती करनेका अभ्यास छोडदे तो निरपराधी हो जावै। संसार बन्धनसे भी कतिपय भवोंमें अवश्य छूट जावै।

सेविका—चन्दाबाई—आरा।

## जैन पारिभाषिक शब्दकोष।

अत्यन्त हर्षका विषय है कि हमारी जैन समाजमें कुछ दिनोंसे जागृति हुई है। हमारे अनेक गण्य मान्य धनाढ्य महाशय भी जैन जाति व जैनधर्मकी उन्नतिके लिये अनेक उपाय सोचने लगे हैं। तथा कार्य करने लगे हैं। सबसे पहिले जैन जातिमें अत्यावश्यकीय व समस्त कुरायोंकी जड़ काटनेवाली विद्याकी उन्नति करनेपर लक्ष्य गया है। जिसके लिये आज प्रायः २० वर्ष हो गये, प्राचीन संस्कृत विद्या और धार्मिक ज्ञान करानेके लिये जगह २ छोटी मोटी पाठशालाएं स्थापन करके पठनपाठन करनेका कार्य जारी किया है। अनेक जगह जैन पुस्तकालय भी स्थापन किये गये हैं तथा स्वाध्यायके प्रचारका भी उपाय महासभाके द्वारा हो रहा है। स्वाध्यायके प्रचारमें ग्रन्थोंकी प्राप्ति न होना एक बड़ा भारी विघ्न था सो भी छापेके प्रभावसे दूर हो गया है। अब सिवाय अलीगढ़ और खुर्जाके कोई भी ऐसा प्रांत व जिला व ग्राम नहीं है जहां कि छापेके ग्रन्थोंका पठनपाठन न होता हो। ये सब कार्य जैन शास्त्रोंके कथनको सत्य श्रद्धान करनेवाले प्राचीन पद्धतिके पक्षपाती विद्वानोंके उपदेशका ही फल है। इधर हमारे आधुनिक अंगरेजी विद्याके विद्वानोंने भी सभा सोसाइटियां करके तथा इंगरेजी गज़ट वा इंगरेजीमें जैन ग्रन्थोंको प्रकाशित करके व प्रधानतासे लौकिकोन्नतिका कार्य करने लगे हैं। परन्तु जैन शास्त्रोंकी आज्ञाके विरुद्ध प्राचीन समीचीन रीतियोंको उठाकर विधवाविवाह प्रचार व वर्णव्यवस्थाको उठाकर एकाकार करके भोले भाइयोंको बहकाकर समीचीन मार्गसे भ्रष्ट कर देनेका दुःसाहस करते हैं व इसीमें उन्नति समझकर स्वतंत्रतासे उच्छृंखल मार्ग ग्रहण किया है सो ठीक नहीं है।

यद्यपि विद्योन्नतिके लिये प्रायः सब ही उपाय हो रहे हैं परन्तु सुदीर्घकालमें भी

जैसी चाहिये वैसी विद्याकी उन्नति नहीं हुई। पांच सात मोरेना जैनसिद्धांत विद्यालयके ही पंडित नजर आते हैं। इसका कारण क्या है? इसके कारण न होना हमारी समझमें तीन हैं।

१. पढ़ाईका क्रम ठीक न होना।

२. समस्त पाठशालाओंकी पढ़ाई एक न होना।

३. योग्य अध्यापकोंका न मिलना।

क्रम ठीक न होनेका कारण पाठशालाओंमें पढ़ाने योग्य समस्त प्रकारके ग्रंथ बने हुए व छपे हुए तैयार नहीं हैं। और समस्त पाठशालाओंका एकसा क्रम न होना, पाठशालाओंके संचालकोंकी मान कषाय व अज्ञानताके प्रभावसे है और योग्य अध्यापक थोड़ा वेतन होनेसे आदर सत्कार न होनेसे जैनी तो तैयार ही नहीं होते। जो होना चाहते हैं उनके लिये अध्यापक तैयार करनेवाली पाठशालाओंमें स्कॉलरशिप व खर्चेका अभाव है। लाचार थोड़े साधारण वेतनके अजैन (ब्राह्मण) पंडित रख कर ही विद्यार्थियोंके पढ़ानेका प्रबन्ध करते हैं सो ब्राह्मण पंडित जैनियोंकी परिभाषा व जैन ग्रंथोंसे अनभिज्ञ होनेसे कुछका कुछ पढ़ाते व जैन ग्रंथोंकी जगह लघु सिद्धान्त कौमदी, तर्क संग्रह आदि अजैन ग्रंथोंको पढ़ानेकी प्रक्रिया ही चलाते रहते हैं।

इन कारणोंमेंसे पढ़ाईका क्रम ठीक करनेके लिये तो जो प्राचीन पाठ्य ग्रंथ हैं वे टीका टिप्पणी सहित छपने चाहिये और जो पाठ्य ग्रंथ प्राचीन ग्रंथोंमें दुष्प्राप्य हों वे विद्वानोंको द्रव्य सहायता देकर नये बनवाना चाहिये। और प्रकाशकोंको द्रव्य सहायता देकर छपवाना चाहिये। और समस्त पाठशालाओंकी पढ़ाई एकसी करनेके लिये महासभाके विद्यालय और परीक्षालयके संचालकोंको बम्बई जैन प्रांतिक सभाके परीक्षालयवालोंसे मिलकर महासभामें प्रस्ताव करके दोनों परीक्षालयोंको मिलाकर एक ही परीक्षालय द्वारा समस्त जगहकी पाठशालाओंका क्रम ठीक करना चाहिये। इसके लिये कमसे कम ४ योग्य इन्स्पेक्टर तनखा देकर नियत करने चाहिये। जैन व अजैन विद्वानोंको योग्य अध्यापक तैयार करनेके लिये जैन परिभाषा शब्द कोष व पढ़ानेकी तरकी व सिखानेवाली पुस्तकें तैयार कराकर उनको पढ़ाकर मोरेनाके जैन सिद्धांत विद्यालयमें एक अध्यापक क्लास खोलना चाहिये व परीक्षालयमें अध्यापकोंकी परीक्षा भी होना चाहिये। इन सब उपायोंका प्रबंध करनेके लिये महासभा व मालवा जैन प्रांतिक सभा व बम्बई जैन प्रांतिक सभा आदिको मिलकर काम बांटकर केवल कागदी प्रस्ताव न करके काम करनेका शीघ्र ही प्रयत्न करना चाहिये।

पाठक महाशय! उपर्युक्त व्यवस्थामें एक **जैन पारिभाषिक शब्दकोष** बननेकी केवल अध्यापकोंके लिये बनाने व छपवानेकी जरूरत बताई है सो केवल अध्यापकोंके लिये ही नहीं किंतु जैन विद्या संबंधी समस्त कार्योंमें व अजैनी विद्वानोंमें जैन धर्मके प्रचार करने वा प्रभावना करने, स्वाध्याय प्रचार करने व इंगरेजी बाबू लोगोंको जैन सिद्धांत समझा कर जैन सिद्धांतोंके भक्त

बनाने वगैरह समस्त कार्योंमें इसकी बड़ी भारी आवश्यकता है इसकी कितनी आवश्यकता है सो पीछे बताई जायगी। पहिले आप यह समझ लीजिये कि यह पारिभाषिक शब्दकोष कैसा बनैगा।

वर्त्तमान समयमें जितने कोष हैं और जितने बड़े २ कोष छपे हैं उनमें जैनियोंके ग्रंथोंमें जो जो शब्द आते हैं उनका अर्थ नहीं मिलता और जिनका साधारण अर्थ मिलता भी है तौ पारिभाषिक जो खास जैनाचार्योंने जो अर्थ माने हैं वे अर्थ नहीं आते। जैसे उन कोषमें सम्यग्दर्शन, स्पर्द्धक, अवग्रह, आस्रव, ईहा इत्यादि शब्दोंका अर्थ देखेंगे तौ सामान्य अर्थ भले प्रकार सम्यग्दर्शन शब्दको देखना, स्पर्द्धक शब्दका स्पर्द्धा करनेवाला, अवग्रह शब्दका ग्रहण करना, आस्रव शब्द ही नहीं मिलैगा। आश्रव शब्द मिलैगा तो उसका अर्थ सुनना आदि मिलेगा। ईहा शब्दका अर्थ इच्छा मिलेगा। तब बताइये कि अजैनी विद्वान् जैन ग्रंथ देखें और जिन शब्दोंका अर्थ न आवै तौ कोषकी सहायता लें परंतु कोषमें उक्त अर्थ ही मिलेंगे। सम्यग्दर्शनका निर्दोष श्रद्धान करना, स्पर्द्धक शब्दका अर्थ कर्मोंकी वर्गणा विशेष इत्यादि अर्थ थोड़ा ही मिलेगा? इसी लिये जैन पारिभाषिक शब्दकोषमें पहिले बड़े २ अक्षरोंमें वह शब्द रक्खा जायगा। वह शब्द संस्कृत है व प्राकृत वा अपभ्रंश (हिन्दी भाषा वगैरह) इसका चिन्ह लिखा जायगा। उसके बाद उस शब्दका क्या अर्थ है सो लिखा जायगा। वह अर्थको कौनसे ग्रंथोंमें किस जगहपर माना गया है, उन सबके श्लोक व वाक्योंका प्रमाण लिखा जायगा। प्रमाण वाक्योंका हिंदीमें अर्थ लिखा जायगा तत्पश्चात् इस शब्दकी परिभाषा व लक्षण जैनियोंने क्या माना है वह अर्थ हिंदीमें लिखा जायगा और कौन २ से ग्रंथमें उसके लक्षण किस २ प्रकारसे माने हैं, सब ग्रंथोंके मूल वाक्यके श्लोक लिखे जायंगे। उन लक्षण वाक्योंका शब्दार्थ लिखा जायगा। जब शब्दका एक मुख्य अर्थ व लक्षणोंका उक्त प्रकारसे उल्लेख हो जायगा तब उस शब्दके दूसरे क्या क्या अर्थ होते हैं और वे अर्थ कौन २ से कोष वा ग्रंथमें माने गये हैं उनके प्रमाण सहित लिखे जायंगे। भावार्थ—जिस किसी भी पदार्थका स्वरूप जानना होगा उसे यह कोष कल्पवृक्षकी तरह बता देगा।

इस प्रकार जैन मतके तत्वार्थसूत्र व इसकी समस्त टीकायें तथा चारों अनुयोगोंके प्रसिद्ध २ ग्रंथोंके समस्त शब्दोंको स्वतंत्रतासे संग्रह करके अकारादि क्रमसे लिखकर यह कोष तैयार करना पड़ेगा। और इस शब्दकी उत्पत्ति कौनसे धातुसे कौनसे प्रत्ययसे जैन व्याकरणानुसार हुई सो लिखी जायगी।

इस कोषके छप जानेपर फायदे क्या क्या होंगे सो सुनिये।

१. स्वाध्याय करनेवाले भाई जब स्वाध्याय करेंगे और उस समय कोई भी शब्द ऐसा आ जायगा कि उसका लक्षण व स्वरूप समझे विना आगे समझमें ही नहीं आता है, उस समय यह कोष पास रखनेसे झट खोलकर

उस शब्दका अर्थ स्वरूप समझ लेंगे तौ स्वाध्याय तपका पूरा फल मिलेगा।

२. जब कोई महाशय सभाका शास्त्र बांचेगा तौ उनके शब्दोंके अर्थ नहीं आनेसे संक्षेप करके या गोलमाल करके श्रोताओंको समझा देते हैं, किसी शब्द व पदार्थ का स्वरूप श्रोता पूछते हैं तौ वक्ताको याद न रहनेसे कह देते हैं कि इसका स्वरूप कठिन है, विस्तारसे है, सो फिर कभी समझना। इससे श्रोतावोंकी ज्ञानोन्नतिमें विघ्न पड़ता है। यदि कोष पासमें रक्खा होगा तौ चट निकालकर बता देंगे वा समझा देंगे।

३. छोटी २ जैन पाठशालाओंमें अल्पज्ञ जैनी अध्यापक तथा जैन धर्मसे निरे अजान अजैनी ब्राह्मण अध्यापक ही जैन धर्म पढ़ाते हैं विद्यार्थीगण उसमें अनेक शब्दोंके अर्थ भावार्थ पूछते हैं तौ वे भी टाल देते हैं यदि कोष पाठशालामें रहैगा तौ प्रत्येक शब्द व पदार्थका स्वरूप अध्यापक समझा सकता है तथा चतुर विद्यार्थी स्वयं कोष देखकर मालूम करके अपना पाठ सार्थ याद कर लावैगा।

४. अखबारोंके द्वारा उपदेश मिलनेसे हमारे दक्षिणी, कर्णाटकी व गुजराती भाई भी स्वाध्याय करने लगे हैं। ग्रंथ उनकी भाषामें है नहीं, शास्त्र प्रायः ढूंढाड़ी व हिंदी भाषामें छपे हुए वा हस्त लिखित मिलते हैं उनमें ढुंढाड़ी वगैरह हिंदी शब्दोंका अर्थ मालूम न होनेसे स्वाध्याय नहीं करते सो इस कोषके पास रहनेसे हरएक देशका भाई प्रत्येक पदार्थका स्वरूप हिंदीमें सविस्तर समझकर अपना ज्ञान बढ़ा सकेंगे।

५. अंग्रेजी संस्कृत पढ़े हुए अनेक जैनी अजैनी विद्वान् आजकल प्राचीन ग्रन्थोंका अवलोकन करनेमें उत्सुक हुए हैं उनको अंग्रेजीमें ग्रंथ मिल जांय तो कहना ही क्या? सो बौद्ध ग्रंथोंका प्रायः सब ही ग्रंथोंका अंग्रेजीमें अनुवाद मिल जानेसे ये लोग सबसे श्रेष्ठ बौद्ध मतको ही शिरोमणि मानने लगे। बौद्ध धर्म जैन धर्मकी नकल है सो असल मतको देखनेके लिये अंग्रेजीमें ग्रंथ नहीं। यदि संस्कृत ग्रंथ भी हों तौ वे देख सकते हैं परन्तु जैनियोंके पारिभाषिक काव्योंका अर्थ व शैली मालूम न होनेसे ग्रंथ नहि देख सकते। यही कारण है कि आज कल जैन धर्मकी आलोचना न करके सर्वत्र बौद्ध धर्म व पाली भाषाका ही पठनपाठन व प्रचार हो रहा है, यहां तक कि प्राचीन प्राकृत भाषामें हजारों जैन ग्रंथ होनेपर भी कॉलेजोंमें पालीभाषाका कोर्स रक्खा जाता है। और बौद्ध ग्रंथोंके देखनेका (जो कि सिवाय ग्रन्थ पाली भाषामें हैं) सुभीता कर दिया जाता है। इस प्रकारके जो विद्वान् दर्शनोंकी आलोचना पठनपाठन करनेवाले हैं उनके लिये यह कोष बहुत ही लाभ दायक होगा। सब विद्वान् जैन धर्मके कठिन २ ग्रंथ हिंदीमें देखनेमें समर्थ हो जांयगे और जब यह कोष लक्षणात्मक अर्थ बतानेवाला तैयार हो जायगा तो इंग्रेजी बंगाली वगैरहमें भी इसका अनुवाद होकर तुरत छप जायगा। तो जैन धर्म देखनेका प्रचार विद्वानोंमें बहुत जल्दी हो जायगा

इत्यादि अनेक लाभ हैं।

इस कोषके शब्द संग्रह करनेमें कमसे कम आठ दश हजार रुपये और कमसे कम दो पंडित निरंतर बैठकर काम करें तौ चार पांच वर्षमें तैयार कर सकते हैं। फिर उसकी प्रेस कापी लिखने वा छपानेमें पांच सात हजार रुपये व दो तीन वर्ष काल चाहिये। ऐसा एक प्राकृत कोष श्वेतांबरी जैन साधु राजेंद्रलालजीने बनवाया है जिसमें १ लाख रुपये तौ बनानेमें ही खर्च हो गये और अन्य १० वर्षसे छप रहा है। सो हाल आधा ही हो पाया है। इसी प्रकार काशीकी नागरी प्रचारणी सभाने एकदम २५–३० पंडित रख कर हिन्दी शब्दोंके संग्रह करनेका काम कराया था जिसमें २५–३० हजार रुपये खर्च हो गये। अब वह भी छप रहा है सो दो तीन वर्षमें छप जायगा।

छपानेके लिये रुपया लगानेवाले तौ अनेक जैन अजैन बुक्सेलर मिल जायंगे क्योंकि इसको छपाकर बेचनेमें हजारों प्रतियोंकी खपत होगी सो छपानेवाला हजारों रुपये पैदा कर सकेगा परन्तु बनानेमें पांच सात वर्ष तक रुपया लगा सके ऐसा कोई भी ग्रन्थ प्रकाशक बुक्सेलर वा धार्मिक संस्था नहीं है। धनपात्रोंमें कोई महाशय ऐसा समझदार नहीं है जो इस कोषकी जरूरत समझे व इसके बनानेमें रुपया लगाकर धनको सार्थक कर सके। ऐसे कोषके बनानेके लिये एक बार बाबू अर्जुनलालजी सेठी व दयाचन्दजी गोयलीयने प्रस्ताव करके एक लेख किसी जैन पत्रमें दिया था परन्तु उसका कोई फल नहीं हुआ। किसीने किसी प्रकारकी सहानुभूति तक न दिखाई। उसके बाद भारतीय जैन सिद्धान्त प्रकाशिनी संस्थाने भी एक बार साहस करके बनानेके लिये विचार किया था और शब्द संग्रह करनेके लिये १६००० कार्ड (कागजके टुकड़े) व ग्रंथोंकी नामावली छपाकर कई स्वाध्याय करनेवाले विद्वानोंके पास भेज भेजकर शब्द संग्रह करते जानेकी प्रार्थना की थी परंतु किसीने भी कुछ जबाब नहीं दिया। कई धन पात्रोंसे प्रार्थना की थी कि एक पंडित रखकर यह काम चलाया जावे परंतु उन्होंने कुछ भी इस कामको जरूरी न समझा। लाचार वे कार्ड और इस्तहार ज्योंके त्यों पड़े हैं।

अब हम समाजके विद्वानों और जैन धर्मकी उन्नति चाहनेवाले समझदार धर्मात्मा धनपात्र दानी महाशयोंसे प्रार्थना करते हैं कि इस कोषके बनाये विना हमारे सब कामोंमें पूरी २ हानि है, उसे दूर करनेके लिये स्वाध्याय करनेवाले विद्वान तो कुछ २ समय खर्च करके शब्द संग्रह करना स्वीकार करें और दानवीर धनाढ्य महाशय अपने यहां घर पर वा किसी संस्थामें कमसे कम दो विद्वानोंको वेतनसे रखकर व ग्रंथोंकी प्राप्ति करके इस कोषके बनानेके लिये शब्द संग्रह करानेका पांच वर्षके लिये भार लें। यदि वे महाशय इतनी उदारता दानशीलता दिखानेके लिये धर्मार्थ रकम लगानेमें असमर्थ हों तौ बतौर कर्जके ही रकम लगावें। जिस दिन यह कोष तैयार हो जायगा उस

दिन जितनी रकम उसमें लगैगी उतनी रकम व्याज सहित देकर अनेक बुकसेलर लेनेके लिये तैयार हो जांयगे। परन्तु यह कार्य सिवाय धनपात्रोंके कोई दूसरा करा ही नहीं सकता। इसलिये विद्वानोंको चाहिये कि—अपनी सत्संगतिमें रहनेवाले धनपात्रोंको उपदेश देकर इस कार्यमें द्रव्य लगानेको तैयार करें। और जिस प्रकार हो इस कोषको शीघ्र ही बनानेका प्रारम्भ करावें।

समाजका हितैषी, दास—

**पन्नालाल बाकलीवाल।**

---

# दिवाली और दो मित्रोंका वार्त्तालाप।

(वीर) (२४) (अमावस)

तीर्थंकर मुक्तहिं गये, कार्तिक भौ अधियार।
४ ४
गति घाती घाती नमों, गौतम प्रभु सुखकार॥

कार्तिक कृष्ण १२की रात्रिको टेकचन्दजी जल्दी सोगये इसलिये नींद भी जल्दी ही खुलगई और फिर न आई। करवटें बदल रहे थे कि दीवालीकी याद आगई चटसे अपनी पत्नीको पुकारा, वह चौंक उठी, परंतु टेकचंदजीने उसे सान्त्वना देकर दिवाली पर कहीं सिद्धक्षेत्रपर जानेकी बात छेड़ी, तब स्त्री बोली अच्छा हो यदि यह सम्मति हमलोग लाला जयचंदजीके पास चल कर करें। बस प्रातःकालका समय था सोचा चलो वायु सेवन भी होगा और सामायिक जयचंदके बागमें ही करेंगे। पश्चात् सलाह करके नहा-धोकर वहीं चैत्यालयमें पूजन करके चले आवेंगे। बस गाड़ी कमाई और चल दिये, वहां पहुंचकर सामायिक स्नान पूजन स्वाध्यायादि करके टेकचंदजी बोले—क्यों भैया जयचंद! दिवाली देखने कहां चलोगे? और दिवालीका क्या अभिप्राय है, क्यों और कबसे चली, सो कृपा करके कहिये आपकी भौजी इसके लिये बहुत लालायित हो रही हैं।

जय:—सुना है कि दिवालीकी अमावस्याको पंडित गणेशप्रशादजी वर्णी रेसंदीगिरि (नैनागिरि) जावेंगे, इससे मालूम होता है कि कदाचित् आसपासके ग्रामीण जन भी १००–१२५के लगभग पहुंचेंगे। यह वर्षका दिन है, श्रीमत् परम देवाधिदेव १००८ महावीर प्रभुके निर्वाणका दिन है, इस दिन कितने भाग्यवान भव्य जीव श्री पावापुरीजी (जो कि उक्त महावीर प्रभुकी निर्वाण भूमि है) को जाते हैं और वहां पर इस परमोत्सवका आनन्द भोगते हैं। परंतु यदि अपनी शक्ति न होवे, तो यथाशक्ति अवकाशानुसार ऐसे ही अपने निकटवर्ती निर्वाण क्षेत्रपर जाकर पूजन वंदनादि कार्य किया करें तो भी बहुत कुछ लाभ हो सकता है।

२. यदि मनुष्य अपनी **शक्तिको न छिपाकर** और **शक्तिको** उल्लंघन किये बिना असली पदार्थके अभावमें उसकी कल्पना भी कर लेवे तो भी उसे वही उत्कृष्ट फल मिल सकता है। देखो न आज महावीर प्रभुको मोक्ष गये हुए २४४२ वर्ष हो चुके हैं, और वे समस्त कर्मोंसे रहित हुए आज लोकके

अंतमें निश्चल हुए स्वात्मानंदमें निमग्न हुए सदाके लिये अवस्थित हो रहे हैं। यद्यपि वे आज साक्षात् इस मृत्यु लोकमें किसी भी स्थानपर नहीं हैं, और जब थे तब भी किसी एक क्षेत्र व्यापी ही तो रहते थे, जिससे एक ही क्षेत्रवाले जीवोंको उनके दर्शन स्तवन और उपदेश श्रवणका लाभ मिलता था। न कि सब क्षेत्र और सब कालोंमें सब ही प्राणियोंको ऐसी अवस्थामें बहु संख्यक जनोंको जिन्हें प्रत्यक्ष लाभ नहीं मिल सकता है, परोक्ष कल्पना करना ही कर्तव्य होता है। और इस परोक्ष कल्पनामें भी कभी कभी प्रत्यक्ष जैसा आनन्द आ जाता है। यह कल्पना वाली बात कोई नई नहीं है, प्रायः बहुत कालसे चली आती है और आगे भी चलेगी ही, क्योंकि यदि यह कल्पना बिल्कुल भी न की जाय तो संसारका व्यवहार ही नहीं चल सकता है। व्यवहार तो सब कल्पित ही है। हां! यदि असली पदार्थके सद्भावमें भी हम कल्पना करें जैसे कि पुष्पोंको रंगीन चांवलोंमें, दीपको रंगी हुई गरीकी चिटकोंमें, नैवेद्यकी गरी व चिरोंजी आदिमें जैसी कि हमलोग कर लिया करते हैं, निःसन्देह निष्फल है। क्या अग्निमें खेनेके बदले धूपको द्रव्य चढ़ानेके थालमें ही चढ़ा देनेसे सुगंधी आजावेगी? और धूम्र दशों दिशामें व्याप्त होजावेगा? क्या कभी असत् पदार्थकी भी उत्पत्ति होसकती है? क्या धूपके लिये अग्नि, दीपके लिये शुद्ध प्रासुक घी और कपासकी बत्ती या कर्पूर, नैवेद्यके लिये पूरी पकौड़ी खाजा आदि जैसा कि पूजाके पाठमें पढ़ते हैं, और पुष्पोंके लिये साक्षात् गुलाब, चंपा कमल, आदिके फूल नहीं मिल सकते हैं? जब कि हमारे भोगोपभोगोंके लिये प्रत्येक प्रकारके उत्तमोत्तम फल, फूल, दीप, धूप, नैवेद्य, आदि मिल सकते हैं तो क्या पूजाको नहीं मिल सकते हैं? यदि कहो कि शुद्ध प्रासुक नहीं मिलते हैं तो फिर खानेको कहांसे आते हैं? और पूजामें कल्पनाहीसे फल होजाता है तो फिर भोजनमें केवल पानी आदिमें सब भोज्य पदार्थोंकी कल्पना करलेवे और रात्रिको घरोंमें दीपकके बदले रंगी हुई गरी रखदेवे, पुष्पमालके बदले चांवलोंको रंग कर माला ही बनाकर पहिर लिया करें परन्तु क्या ऐसा करनेवाले लोग संसार में हंसीके पात्र न होंगे? क्या उनके घरका अंधेरा मिट जावेगा? नहीं नहीं कभी नहीं, ऐसी कल्पना कुछ भी फलदायक नहीं है किन्तु उल्टी हास्यजनक है। कल्पना सदैव साक्षात् पदार्थके न होनेपर ही की जाती है, जैसे कि आज न तो इस क्षेत्रकालमें महावीर प्रभु हैं और न गौतम गणधर। न उनकी दिव्य ध्वनि ही सुनाई दे रही है और न निर्वाणका महोत्सव ही परंतु तोभी कल्पनामें हमें उसी काल और भावका अनुभवानंद आता है जो कि प्रत्यक्षमें आया होगा।

यह दूसरी बात है कि लोगोंका सच्चा उपदेश न मिलनेसे और अविद्याके कारणसे सच्ची बातका लोप हो जाय और पदार्थका सार निकल जाकर ऊपरका ढांचा और फोकही रह जाय और कालान्तरमें उस ढांचेका भी रूपान्तर हो जाय,

परंतु किसी कालमें वही ढांचा खोखट मात्र ही न था किन्तु सजीव था; ठोस था। आजकल भारतवर्षके प्राय: सभी नगरोंमें, ग्रामोंमें, शहरोंमें, और रामवाड़ोंमें ऐसा कोई भी व्यक्ति और क्षेत्र न मिलेगा, जो इस परम पवित्र दिवाली (दीपावलि) के त्योहारसे अपरिचित हो। यह पर्व भारतके सभी वर्ण और सभी क्षेत्रोंमें सभी धर्मवाले मानते हैं, यदि वास्तवमें देखा जाय तो इसके समान सर्व मान्य और उत्तम पर्व कदाचित् ही दूसरा होता हो क्योंकि दिवालीके आनेके पहिलेही से लोगोंके घरोंमें सफाई होने लगती है। घर छापे (मरम्मत) किये जाते हैं, पोते जाते हैं, लीपे जाते हैं, धोये जाते हैं, घरके बासन बर्तन मांजकर साफ किये जाते हैं, कपड़े धोये व धुलाये जाते हैं, वर्षोंका कचरा साफ किया जाता है, हिसाब किताब आदि ठीक किया जाता है, दूकानका आंकड़ा बांधकर हानि लाभका लेखा निकाला जाता है, नवीन व्यापार आदिका विचार भी किया जाता है, इस दिन लोग अपने घरके किसी स्थानमें चौक पूर कर वहां दीपक जलाते हैं। प्रत्येक प्रकारके फलफूल मिठाई आदि पदार्थ जो उन्हें मिल सकते हैं लाकर रखते हैं कहीं कहीं एक मिट्टीकी पुतली जिसके मस्तकपर और भुजाओंपर आठ दीपक रहते हैं रक्खी जाती है। चौकके भीतर सोलह दीपक और पांच दीपक बीचे ऐसे २१ दीपक रखे जाते हैं, सभीमें चार बत्तीं जलाई जातीं हैं, उस समय पासमें जिसके जो नकद रुपया मुहरें आदि होते हैं उसी चौकके पास रखते हैं और नवीन वही बनाकर नवीन कलम और स्याहीसे प्रथम ही ॐ लिखकर साथिया काढ़ते फिर पांच महात्माओंके नाम लिखकर मिती संवत् आदि लिखते हैं और तब उसमें नकद रोकड़ बाकी लिखकर नवीन (आगामी) वर्षका हिसाब प्रारंभ करते हैं। रुपया और वही दोनोंपर चन्दन, अक्षत, पुष्पादि क्षेपते हैं और रकाबीमें धानकी फूली (खीलें, या लाई) और मेवा, फल, मिठाई आदि रखकर दीपक लेकर आरती करते हैं, अर्चा करते हैं, धूप खेते हैं, अगरबत्ती जलाते हैं, पैर पड़ते हैं, उस समय वहां उपस्थित मान्य व आश्रित जनोंको प्रसाद (लाई लड्डू आदि) और कुछ नकद पैसा रुपया आदि भी देकर संतोषित करते हैं। रात्रिमें जागरण करते हैं, घरके चहुंओर दीपक जलाते हैं (जगाजोत लगाते हैं) फटाका फोड़ते बन्दूकें छोड़ते हैं इत्यादि अनेकों प्रकारके उत्सव मनाते हैं। यह वर्ष **दिवाली या दीपावलि** इस नामसे प्रसिद्ध है। और इस दिन उक्त पूजन, अर्चन, आदि जो होती है सो लक्ष्मी पूजन या वही-पूजनके नामसे प्रसिद्ध है। लोग इस रात्रिको जुआ भी खेलते हैं परन्तु यह जुआ (द्यूत) कुछ क्षुद्र लोगोंके सिवाय उत्तम प्रकृति वाले सभ्यजन नहीं खेलते हैं। अब इसमें यह विचारना है कि यह सब क्या है? और कहांसे कबसे क्यों चला? यद्यपि स्थानान्तरोंमें अवश्य उक्त रूढ़ियोंसे कुछ अंतर होगा तो भी बहुत ही बातें मत भेद रहित भी होंगी, जो कुछ भी हो, हमें

इसका मूल भेद जानना चाहिये। हमारी बुद्धिके अनुसार तो हमें यही प्रतीत होता है कि यह पर्व जैनियोंके द्वारा ही चलाया गया है, क्योंकि इनके पुराणों और आचारोंसे बहुत कुछ ये बातें मिलती जुलती हैं, यद्यपि कहीं २ रूपान्तर भी होगया होगा तो भी अभी तक कई बातें सार रहित खोखेके समान अवश्य ही प्रचलित हैं। जैन पुराणों और श्रावकाचारोंके अनुसार महावीर (चौवीसवें) तीर्थंकरको मोक्ष हुए अभी २४४३ वर्ष हुए हैं जिसदिन उनका मोक्ष हुआ था। वह कार्तिक कृष्ण(गुजराती अश्विन कृष्ण)चतुर्दशीकी रात्रिको अंत और अमावस्याका प्रातःकालका समय था। इस दिन महावीर प्रभुको मोक्ष प्राप्ति और उनके मुख्य शिष्य ( गणधर ) गौतम स्वामीको केवलज्ञान ( आत्मिक सम्पूर्ण ज्ञान ) प्राप्त हुआ था। इसलिये महावीर प्रभुको निर्वाण प्राप्त होनेसे उनको जो स्वाधीन स्वसम्यक्त्व स्वात्मानन्दका लाभ हुआ और उन्होंने संसार गर्तमें डूबते हुए मोही जीवोंको मोक्षका मार्ग बताया इसलिये उस परम स्वाधीन स्वसम्पत्ति (मोक्ष) के प्राप्तिके हेतु मोक्ष लक्ष्मीकी पूजा की जाती है। जिसका रूपान्तर होकर अब रुपया पैसादि बाह्य लक्ष्मी (जड़पदार्थ) की पूजा होने लगी है। और गौतम गणधर (गणेश) को केवलज्ञान हुआ, इसीसे सरस्वती (जिनवाणी) की पूजा की जाती है, जिसका रूपान्तर होकर बही (कागजों) की पूजा हो गई है। पुराणोंमें लिखा है कि जब किसी महात्माको केवलज्ञान प्राप्त होता है, तब इन्द्रादिक देवगण समवशरणकी रचना करते हैं वहां वह महात्मा यद्यपि एक मुखधारी ही है तो भी चतुर्मुख दीखता है और वहां दिनरात्रिका कुछ भी भेद नहीं दिखाई देता है, तात्पर्य वहां अंधकार नहीं होता है। सो जब गौतम-प्रभुको केवलज्ञान हुआ तो देवोंने समवशरण (गंधकुटी) बनाई और बड़ा भारी उत्सव मनाया। सो लोगोंने भी उसीकी नकल की और रात्रिको दीपक जलाकर अंधकार दूर किया। एक स्त्रीके भुजाओंपर आठ दीपक और मस्तकपरका कलश यह द्योतन करता है कि अष्टकर्मको जलाकर प्रभु ज्योंही मुक्त हुए त्योंही वह ( मोक्ष लक्ष्मी ) सिरपर कलश रखकर आपके स्वागतके लिये आई है। सोलह मिट्टीके दीपोंका यह अभिप्राय प्रतीत होता है कि इन महावीर प्रभुने अपने पूर्वजन्मोंमें तीर्थंकर प्रकृतिको कारणभूत दर्शनविशुद्धि आदि षोडसकारण भावनाएं भाई थीं जिससे उनका आत्मा इतना विशाल हुआ कि उन्होंने संसारके कल्याणार्थ जन्म लिया सो उस महात्माके उत्पन्न होने (गर्भमें आने) के समयसे इन्द्रादि देवोंने पंच कल्याणक (गर्भ जन्म तप ज्ञान और निर्वाण महोत्सव) किया जो कि पांच घृतके दीपकोंसे संकेत प्रकट होता है। दूसरा भाव पांच दीपोंसे यह भी है कि प्रभुने स्व पर हितार्थ विषयभोगोंको त्यागकर सर्व प्रथम साधु पद ग्रहण किया और उन्हें जो जन्मान्तरके सम्बन्धसे श्रुतज्ञान था उससे वे (ग्यारह अंग

और चौदह पूर्वके धारी ) **उपाध्याय** भी कहाये, फिर उस समयमें उनसे विशेष ज्ञानी कोई न होनेसे वे ही दीक्षा शिक्षा देनेवाले हुए इससे **आचार्य** भी कहाये। और चार घाति-कर्मोंको नाश करके सर्वज्ञपदको प्राप्त हुए इससे आप्त व **अर्हन्त** कहाये और आयुके अंतमें कार्तिक ( गुजराती आश्विन ) कृष्ण ३० को प्रातःकाल शेष अघाती कर्म नाशकर सिद्ध हुए। इस प्रकार प्रभु पांच परम इष्ट (उत्कृष्ट) पदोंको प्राप्त हुए इसीको बतानेवाले वे पांच घीके दीपक हैं। चौमुखे दीपक चार गतियोंको जलती हुई, जिनसे प्रभुने मुक्ति पाई है बतारहे हैं। पूजाकी द्रव्योंमें जल, गंध, अक्षत, पुष्प, नैवेद्य, दीप, धूप, व फल ये अष्ट द्रव्यें भी जैन ग्रन्थानुसार देखे जाते हैं। रात्रि जागरण कर-नेमें भजनादिके बदले मनोरंजन करनेके हेतु लोगोंने जुआ आदि खेल तमाशे प्रारंभ कर दिये हैं यह रूपान्तर होगया है। इससे प्रतीत होता है यह वर्ष जैनियों ही के द्वारा प्रचलित हुआ है इसे सबको श्रद्धा सह मानना चाहिये और भी देखो—वर्ष और मास भी अमावस्या ही को पूर्ण होता है, दूकानदार व्यापारियों आदिकी दूकानोंके खाते नये बदले जाते हैं और मासका अंत अमावस्याको समझना चाहिये कि अमावस्याको ३०का अंक लिखते हैं और पूनमको १५का इसलिये पूनम मासके मध्यमें आती है, और गुजराती व दक्षिणी लोग अपना मास शुक्ल एकमसे प्रारंभ करते हैं। कृष्णपक्षकी प्रतिपदाको प्रतिपदा और शुक्ल प्रतिपदाको एकम कहते हैं गुजरात व दक्षिण वालोंका कार्तिक मास हमारे कार्तिक शुक्ल एक-मसे प्रारंभ होता है और हमारे कार्तिक कृष्णा अमावसको उनका आश्विन पूर्ण होता है। तब कि हमारा आधा मास बीत चुकता है। तात्पर्य उनका मास हमसे १५ दिन बाद शुक्ल पक्षसे प्रारंभ गिनाजाता है और हमारा १५ दिन पहिले कृष्ण पक्षसे यथार्थमें यदि उक्त पाठों परसे विचारा जाय तो उनका हिसाब ठीक प्रतीत होता है। पहिले तेईस तीर्थंकरोंका निर्वाण उत्सव लोकमें इतना प्रसिद्ध न होनेका कारण यही है कि महावीर प्रभु अंतिम हुए। यह वर्तमान शासन इन्हींका है और इस समय भी अधिक नहीं हुआ है। निर्वाण क्षेत्रका स्थान भी शास्त्रानुसार लक्षणोंसे लक्षित पाया जाता है। इन्होंने संसारके सभी प्राणियोंके हितार्थ उपदेश किया सबको समान भावसे देखा। इसी लिये सब ही ने इनके उत्सवको मनाया और मनाते हैं तथा मनावेंगे। धन्य है जिन्होंने '**वसुधैव कुटुम्बकम्**'की नीतिको चरितार्थकर दिखाया। इस प्रकार आज जयचंदजीका व्याख्यान समाप्त हुआ, और टेकचंदजी भी चलने लगे इतनेमें टेकचंदजीकी स्त्री बोली लालाजी नैनागिरि न चलोगे?

जय०—भाबीजी अवश्य चलंगा। क्यों भैया टेकचंद?

टेक०—हां अवश्य। अच्छा समय बहुत हुआ जुहारु। जुहारु भैया—अब तो नैनागिरिमें खूब आनन्द आवेगा, उपदेशका भी बड़ा लाभ होगा, जुहारु।

**दीपचंद परवार**

नरसिंहपुर (*C. P.*)

# वीर्य-रक्षा।

( लेखकः-हिराचन्द मलुकचन्द दोशी ( काका )
ऑनरेरी अध्यापक, मारवाड़ी और
म्युनिसिपल कसरतशाला शोलापुर )

वीर्यरक्षा कमसे कम वीस वर्षकी उम्र तक करनी चाहिये क्योंकि इससे मनुष्यका शरीर दृढ़, दीर्घायु, निरोगी, बन सकता है और मनुष्य सर्वदाके लिये निरोगी रह सकता है, तथा धर्म कार्य भी कर सकता है। क्योंकि किसी महात्माका वचन है " शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम् " अर्थात शरीर ही धर्म-साधनका आद्य कारण है, इसकी रक्षाके लिये बीस वर्ष तक चटकीला अन्न (भोजनादि) न खाना, स्त्रियोंको कुदृष्टिसे कदाचित भी नहीं देखना, खराब काव्य, उपन्यासादि नहीं पढ़ना, नाटक, सिनेमा, शृङ्गारिक खेल तमाशे नहीं देखना, इन्द्रियको विना कारण दुष्ट विचारसे हस्तस्पर्श नहीं करना, चाय नहीं पीना, बीड़ी, चुरट, भङ्गादि मादक चीजें नहीं पीना, पान सुपारी नहीं खाना, वीस वर्षतक विवाह नहीं करना, पौष्टिक पदार्थ खाना, और नित्य नियमित रूपसे सर्वाङ्गावयवी प्रातःकाल व्यायाम करना, व्यायाम करनेसे वीर्य रक्तमें मिल कर बल बढ़ाता है। कसरत न होनेसे वीर्य पतन होता है। गरम और मादक चीजें नहीं खाना, मिरच कम खाना, और रात्रिको ९ बजे सोजाना, और सुबह ५ बजे उठना चाहिये। उल्टे सोना अच्छा नहीं, क्योंकि उल्टे सो जानेसे मूत्राशयका दाव वीर्यपर पड़ता है और स्वप्नावस्था प्राप्त होती है। रात्रिको सोजानेके पहिले कमसे कम १ घन्टे पूर्व पेय पदार्थ लेना चाहिये। सोनेके समय खाना पीना नहीं। हमेशा दाहिने व बांये करवट सोते रहना उचित है। नींद खुलते ही बिछौनेको त्याग देना, बीस वर्षके उपरान्त उम्रवालोंको नियमित रूपसे स्त्री प्रसङ्ग करना। यदि वीर्य विगड़ा हो तो वीर्य शुद्ध होने समय तक स्त्री प्रसङ्ग नहीं करना।

शरीर यदि रोगी हो तो उसको औषधि आदिसे निरोग करना, फिर कसरत करके पौष्टिक पदार्थ खाकर पौष्टिक पदार्थ पचाना। वर्ष दो वर्ष तक सेवन करनेसे वे भलीभांति पचने लगेंगे और वीर्य अवश्य अच्छा हो जायगा। अतएव ऐसा न हो तबतक तो ऊपर लिखे नियम उनको अवश्य पालने होंगे। वीर्य स्तंभक बटी आदि औषधि लेनेसे कुछ भी नहीं होता, खाली पैसे खर्च करनेका धंधा है। उसके जालमें पड़ना नहीं श्रीमन्तोंके लिये पिस्ता, बदाम, दूध, घी हैं। लेकिन गरीबोंके लिये यह बात मुश्किल है। अतएव उनके लिये पदार्थ-द्विदल धान्य और मूंगफली आदि हैं। चने, मूंग, मटर, उड़द, आदिकी दाल थोड़ेसे पानीमें भीगोकर सवेरे कसरत करके खाना। दाल जैसे हजम होती जाय, वैसे दालका परिमाण बढ़ाना। इसके अनुसार

चलनेसे वीर्यकी रक्षा जरूर होगी। वीर्य शरीरका राजा है यह खूब ध्यानमें रखना। प्रजोत्पत्तिके सिवाय इसका व्यर्थ कामान्ध होकर व्यय नहीं करना व्यर्थ व्यय करोगे तो अल्पायुषी बनोगे। इत्यलम्।

इस विषयमें जितना लिखा जाय उतना ही थोड़ा है।

## कसरतकी तरकीबें।

कसरत नाम शरीरको यथायोग्य रीतिसे सर्वाङ्गावयवोंको हलन चलन मिलना है। शारीरको हलनचलन मिलनेसे सर्व अवयव सतेज रहते हैं। और पचनेन्द्रिय सर्वोत्कृष्ट रहती है पचनेन्द्रिय अच्छी होनेसे अन्न भी भलीभांति हज़म होता है। अन्न हज़म होनेसे शरीरमें रक्त बढ़ता है, रक्त बढ़नेसे वीर्य बढ़ता है और वीर्य बढ़नेसे शरीर सशक्त होता है।

शरीर नीरोगी होनेसे मनुष्य दीर्घायु होता है और आनन्दित रहता है। आनन्दित रहनेसे सर्व प्रकारके कार्य सुन्दरता पूर्वक होते हैं।

कसरत करनेकी तरकीबें वर्तमान समयमें दो प्रकारकी हैं एक इंग्रेजी तरकीब और दूसरी देशी तरकीब।

इंग्रेजी तरकीबसे शारिरिक फ़ायदा थोड़ा और खर्च बहुत होता है। और समय भी बहुत लगता है।

देशी तरकीबसे शारीरिक और इतस्ततः फायदे बहुत होते हैं और खर्च (पैसा) कम लगता है। देशी तरकीबमें दण्ड, बैठक, पानीमें तैरना, मल्लखंभपर चढ़ना, लाठी फिराना, कुश्ती लड़ना, दौड़ना, नमस्कार करना, कबड्डी खेलना, खो खो, आटिया पाटिया, शूर करेल, मुद्गल आदिके खेल होते हैं।

इंग्रेजी तरकीबमें, क्रीकेट, हौकी, टेनिस, फुटबौल, पैरिल बौर, सिंगल बौर, डबल बौर, बॉर बॅर, डम्बिल्स, बोटिंग आदि खेल होते हैं।

कुछ इंग्रेजी खेलसे एकांगावयवी कसरत होती है और यह कसरत परतन्त्र, परावलम्बी मूल्यवान, अनियमित होती है। देखिये क्रीकेट खिलनेवालोंको ग्रामसे दूर जाना पड़ता है। कमसे कम ११-१२ आदमी इकट्ठे हुए विना यह खेल नहीं होता, क्रीकेटके सामानके लिये पैसा बहुत खर्च करना पड़ता है और हमेशा टूटफूट भी होती रहती है, धूपमें खेलना पड़ता है, ज्यादा समय दोपहरकी धूपमें खेलना हानिकारक है। देशी कसरतमें पैसा कुछ नहीं पड़ेगा। कसरत स्वतंत्रतासे चाहे जिस स्थानपर नियमित रूपसे होगी। कभी बंद नहीं रहेगी, भगवान्के सामने नमस्कार करनेसे भाव शुद्ध रहेंगे। भाव शुद्ध रहनेसे शरीरको बिगाड़ने वाले गुण अंगमें पैदा नहीं होंगे। नमस्कारसे एक ही समयमें कसरत भी होगी और ईश्वर भक्ति भी हो जायगी। नमस्कारमें दंड बैठककी मिलान होती है, इससे शरीर खूबसूरत होता है। देशी कसरतसे शारीरिक लाभ होकर और जो कुछ अन्य लाभ होते हैं वे नीचे लिखे अनुसार हैं।

कुस्तीसे—शरीरमें चपलता आती है, बुद्धि सतेज होती है, और दुर्जनोंका पड़ाव करनेके गुण प्राप्त होते हैं।

दौड़–दुष्ट लोगोंके हाथमें वक्त पर पड़ते नहीं।

तैरना–स्वयं पानीमें गिर जायें तो तैरनेसे बच जायंगे। और दूसरा कोई मनुष्य बावड़ी आदिमें गिर जाय तो उसको बचावेंगे।

मल्लखम्भ चढ़ना–घरको अङ्गार लगेगी तो खम्भेपरसे नीचे झट उतर आवेंगे, जंगलमें हिंसक जन्तुओंसे बचाव करनेके लिये शीघ्र वृक्षपर चढ़ जानेसे शीघ्र रक्षा होजायगी।

लाठी फिराना–लाठी फिरानेसे सभीको धादाक्रांत करेंगे, शरीरमें चपलता रहेगी।

शरीरको प्रा:तकालीन धूप अच्छी होती है। वर्षा ऋतु आती है तब यह खेल बंध करना पड़ता है। हिसाबमें आदमी नहीं आवे तो खेल बंध करना पड़ता है। इससे आनियमितपन आजाना यह भी अच्छा नहीं है, कारण कि शरीरको कसरत नियमित रूपसे होना चाहिये, नहींतो हानिकी संभावना है। यह खेल आनन्द-दायी होनेसे कभी कभी ज्यादा कसरत करनी पड़ती है। यह भी शरीरको बड़ा भारी धक्का पहुँचाती है। इससे शरीरका रक्त भीगजाता है, और क्षय रोग बढ़ता है और खानपान भी देखा जाय तो चेवड़ा, चाय, सोडा लिमनेड, बिस्कुट, आदि, गरीब होतो कमेटीके नलका पानी, ऐसे निसत्व पदार्थ पेटमें जानेसे शरीरमें अशक्तता क्यों नहीं बढ़ेगी! और शॉर्ट साईट क्यों न होगी? और सब तरुण चस्मे वाले क्यों न दीखेंगे? और रोती सूरत वाले क्यों न देखे जायगें। जरा विचार करनेकी बात है कि-एसा होनेका कारण ऐसे खेल खेलने वालोंका संसर्ग दूसरा कुछ नहीं। इस प्रकार इंग्रेजी खेलमें बहुतसे नुक्सान होते हैं। क्लबमें ब्रह्मचर्यका महत्व प्रधानतासे नहीं माना जाता।

अब देशी कसरतमेंकी "नमस्कार" नामक तरकीब लीजिये–भगवानके सामने प्रात:काल शौच, मुख मार्जनादि करके पश्चात् सर्वदा नियमित नमस्कार शुद्ध हवामें करेंगे तो सर्व अवयवोंको कसरत होकर शरीर अच्छा रहेगा।

इससे राजनिष्ठता रहती है और ब्रह्मचर्यव्रत पाला जाता है। और उसके अनुसार अपना वर्ताव रखना तथा तदनुसार चलनेका अभ्यास करना चाहिये। अनीतिका कुछ भी प्रचार नहीं होने देना जबतक ऐसा अखाड़ा नहीं बने तबतक अपने गृहमें ही शुद्ध जगहपर नित्य नियमित रूपसे प्रात:काल (शीत ऋतु) में दंड, बैठक, नमस्कार करना। १० से १५ वर्ष प्रमाण वालोंको ३० बैठक और पन्द्रह दंड प्रथम ७–८ आठ दिनतक निकालना अथवा नमस्कार २० करना, फिर आठ दिनके बाद प्रत्येक हफ्तामें ५ दंड और १० बैठक बढ़ाना चाहिये अथवा ५ नमस्कार बढ़ाना चाहिये।

इस प्रकार बढ़ानेका कार्य १०० दंड और सौ बैठक तक बढ़ाना अथवा १०० नमस्कार बढ़ाना इससे ज्यादा नहीं करना। १५ से ३० की अवस्था वालोंको इससे दुगणी कसरत करनी चाहिये। प्रारम्भमें १०–१५

वर्षवालोंको तथा ३०से ५०तक उम्रवालोंको १-१५ उम्रवालेकी तरह करना चाहिये और ५०से ऊपर वर्ष वालोंको प्रकृति अनुसार करनी चाहिये। नहीं तो प्रातःकाल शुद्ध हवामें टहलने जाना संध्याको कभी भी टहलने नहीं जाना क्योंकि इस समय वायु खराब रहती है। तरुणोंको केवल टहलनेसे ही कसरतकी इतिश्री नहीं करना चाहिये। यह रीति वृद्धोंके लिये है।

कसरत करके पश्चात् आधा घन्टे विश्रान्ति लेना, फिर स्नान करके पौष्टिक पदार्थ अच्छा रुचिके साथ खाना। स्नान हुए बाद शीघ्र कसरत करना अच्छा और लाभदायक है। किन्तु कसरतके पश्चात् शीघ्र स्नान नहीं करना चाहिये।

सार्वाङ्गावयवी सात मिनटमें कसरत होती है। आटिया, पाटिया, कवड्डी, खो खो इस खेलसे शत्रुका बेड़ा तोड़ देना आदि गुण प्राप्त होते हैं सर्वाङ्गावयवी और थोड़े समयमें सशाक्त शरीरको कसरत देनेवाली तरकीब कुछ हैं तो कुस्ती, नमस्कार, मल्लखम्भ चढ़ना, पानीमें तैरना, लाठी फिराना, दंड बैठक यह है। दंड बैठक और नमस्कार इन तरकीबों को कोई भी साधारण कसरत करनेवाला बता सकता है।

अब रही लाठी फिराना, मल्लखम्ब चढ़ना, तैरना, कुस्ती खेलना, आदि तरकीबें जो मनुष्य कसरतखानेमें उस्ताद होता है वह जरूर पढ़ाता है। एसे उस्ताद बहुतसे शहरमें थोड़े बहुत मिलते हैं, उनके पास आप सज्जन मण्डलीका अखाड़ा बनवाकर उसमें सीख लेना। अज्ञानी (दुरवर्त्तीशक) लोगोंके अखाड़ेमें जाना नहीं कारण कि उसमें जानेसे दुर्गुण लगते हैं। देशी कसरतकी तरकीबें बहुत करके वर्त्तमानमें मूर्ख लोगोंके हाथ मौजूद हैं। वह जो सुज्ञ मनुष्य अपने सद्गुण संभालकर बड़े कष्टके साथ देशी कसरतकी तरकीबें प्राप्त कर लेंगे। और दूसरेको बतावेंगे तो उनको बहुत उपकार होगा। यह नहीं होगा तो प्रथम चार पांचसौ रुपया खर्च करके एक अच्छा अखाड़ा बनवाया जाय और उसमें अच्छे नियम रखकर और राजनिष्ठतासे सुव्यवस्थित चलायेंगे और देशी कसरत जाननेवाले उस्ताद-को तनख्वा देके सौ-पचास मनुष्य तैयार हो जायंगे तो सर्वोत्तम बात होगी। पुनः उसका सज्जन मनुष्योंमें प्रसिद्ध होनेकी देर न होगी। कसरतशालामें राजा लोगों और ब्रह्मचारियोंके चित्र लगाना चाहिये। धूपमें कसरत नहीं करना, एकाङ्गावयवी कसरत नहीं करना, वर्षमें कमसे कम एक दिन उपवास करना "जबतक जीमते (भोजन लेते) हैं तब तक कसरत हर हालतमें करना पड़ेगी।"

कसरत करते समय मन आनन्दित रखना, और वज्राङ्गदेही बनूंगा ऐसी भावना रखना, व्यर्थ फिक्र न करना, "फिक्र करनेसे नुकसानके सिवाय कुछ नहीं" यह विश्वास रखना। शरीर दुबला भी हो तो कुछ हर्ज नहीं कसरतसे शरीर सशक्त होगा लेकिन कुछ देरी लगेगी, हां ऊपर लिखे अनुसार वर्त्ताव होगा तब, "गुरु विना विद्या नहीं" यह युक्ति कुछ झूंठ नहीं है। इत्यलम् विस्तरेण।

# व्याख्यान

## जैनधर्मभूषण ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी,

सभापति, भारत जैन महामंडल, अधिवेशन, कलकत्ता।

### मंगलाचरण।

गाथा—इदं सद वंदियाणं तिहुअण हिद मधुर विसद वक्काणं।
अंतातीद गुणाणं णमो जिणाणं जिद भवाणं॥
श्लोक—भुवनांभोजमार्तंडं धर्मामृतपयोधरम्।
योगिकल्पतरुं नौमि देवदेवं वृषध्वजम्॥

**भावार्थ—**सौधर्म आदि १०० इन्द्रोंसे वंदनीक, तीन भुवनके जीवोंको हितकारी, मिष्ट और निर्मल वाणीको प्रकट करनेवाले, अनंत गुणोंके धारी, और संसारको जीतनेवाले जिनोंको नमस्कार होहु। तीन भुवनके प्राणी रूप कमलोंको विकसित करनेके लिये सूर्य, धर्मरूपी अमृतको बर्षानेके लिये मेघ, योगियोंके लिये कल्पवृक्ष और देवोंके देव ऐसे धर्मकी ध्वजा रूप व वृषभके चिन्हको रखनेवाले श्री ऋषभदेव इस अवसर्पिणी कालके प्रथम तीर्थंकरको नमस्कार करता हूं।

प्रिय सज्जन महोदयगण और सन्नारी वर्ग! कलकत्ते ऐसे भारतके बृहत् नगरमें इस "भारत जैन महामंडल"का वार्षिकोत्सव होनेपर यह बहुत उचित होता यदि इस सम्मेलनको सफलता पूर्वक निर्वाह ले जानेका उत्तरदायित्व अर्थात् सभापतिका पद जैन समाजमें उपस्थित अनेक विद्वान् और प्रतिष्ठित पुरुषोंमेंसे किसीको दिया गया होता। मुझ अल्पश्रुत, तुच्छबुद्धि और साधारण पुरुष पर ऐसे महान् कार्यका भार सौंपना एक अल्पवयस्क बालकके मस्तक पर कई मन भार लाद देना है। पर अब जब आप महानुभावोंने मुझ अल्पज्ञसे ही इस महान् कार्यके सम्पादनको लेना एक मत हो प्रकट किया है तब यह अनुचित जान पड़ता है कि मैं आपकी इच्छाका अपमान करूं। अतएव मैं इसे स्वीकार करता हुआ आप सज्जनोंसे इस बातकी दृढ़ आशा रक्खूंगा कि मेरे द्वारा यह कार्य निर्विघ्न पूर्ण हो, इसमें मुझे हर प्रकारकी सहायता दें और ऐसा प्रयत्न करें जिससे हम आप सर्व परम मंगल सहित कुछ वास्तविक कार्यका उपाय करके सहर्ष अपने २ स्थानको बिदा हों।

प्रथम इसके कि मैं आसन ग्रहण करूं यह उचित जान पड़ता है कि मैं अपने विचार आपके सामने उपस्थित करूं और आप उन्हें एक- चित्त हो श्रवण करें। आप यह अवश्य ध्यानमें रक्खें कि जो कुछ मेरा वक्तव्य होगा वह मेरा अपना ही विचार होगा। उसका उत्तरदायित्व मेरे पर होगा। वह विचार इस मंडलका है व जैनसमाजका है ऐसा उस समय तक नहीं माना जासकता जब तक वह प्रस्तावरूपमें स्वीकार न कर लिया जावे।

### जिनधर्म।

जिस धर्मकी शक्तिने आज हम आप सबको इस स्थान पर आकर्षित कर लिया है, वह धर्म कैसा जगतके जीवोंका कल्याणकारी है, पहले मुझे इस पर थोड़ासा विचार करना है।

किसी भी वस्तुके स्वरूपको विचारते हुए व उसका वर्णन करते हुए समयमें उसका सर्व स्वरूप विचारना व कहना खास कर उस व्यक्तिके लिये जो सर्वज्ञ न हो बिल्कुल असंभव है। एक समयमें सर्व पदार्थोंके सर्व स्वरूपको जाननेकी शक्ति केवलज्ञानमें होती है। यह ज्ञान आत्माका स्वभाव है। योगियोंके ईश्वर—इस अवसर्पिणी कालमें होचुके श्री ऋषभ आदि श्री महावीर पर्यंत २४ तीर्थंकर व श्री भरत, सगर, विजय, अचल, बाहुबली, हनूमान, प्रद्युम्न, गौतम, सुधर्म, जंबूस्वामी आदि, अनगिनती केवली—इन्होंने केवलज्ञान प्राप्त कर वस्तुके सर्व स्वरूपको एक कालमें जान लिया था। हम इस समय अल्पज्ञानी हैं इससे एक वस्तुके स्वरूपको धीरे २ ही विचार सकते और कह सकते हैं।

यद्यपि एक पदार्थमें अनंत गुण होते हैं पर किसी पदार्थको पहचाननेके लिये कि यह अमुक पदार्थ है व अमुक नहीं है कुछ थोड़ेसे गुण छांट लेने पड़ते हैं—इन्ही गुणोंके द्वारा हम वस्तुओंकी भिन्न२ पहचान कर सकते हैं। ऐसा होने पर भी हम उस वस्तुके छांटे हुए गुण या स्वभावोंको भी अपने वचनोंके द्वारा एक साथ दूसरोंको नहीं समझा सकते। हमको अपने शब्दोंसे काम लेना पड़ेगा। वे शब्द अक्षरोंसे बने होते हैं इसलिये अक्षर या शब्द कहनेमें समय तो बहुत चला जायगा पर सुनने व समझने वालेको उसके एक स्वभावका ही ज्ञान होगा जब कि दूसरे स्वभावोंको बतलानेके लिये दूसरा शब्द व्यवहार करना पड़ेगा।

एक शब्द द्वारा वस्तुका स्वरूप बताते हुए समझनेवालेको यह ज्ञात रहे कि इसमें और भी स्वभाव हैं। जैनाचार्योंने "स्यात्" शब्दका प्रयोग बताया है। जिसके अर्थ हैं "कथंचित्" या किसी अपेक्षासे "from some point of view".

वस्तुके स्वरूपको किसी अपेक्षा कहनेको ही "स्याद्वाद" कहते हैं, स्याद्वाद द्वारा पदार्थका स्वरूप **अनेकांत** या अनेक स्वभाववाला है ऐसा प्रतीत होता है। जिससे समझनेवालेको एक अंशरूप मिथ्याज्ञान नहीं होने पाता है। "अग्नि दाहक है" ऐसा कहना ईंधनको जलानेकी अपेक्षा ठीक है पर सर्वथा उसमें इतना ही गुण नहीं है किन्तु वह भोजन पकानेकी अपेक्षा "पाचक" और प्रकाश करनेकी अपेक्षा "प्रकाशक भी है। इस स्यात्के लिये स्यात् दाहक, स्यात् पाचक, स्यात् प्रकाशक है। जिस समय हम स्यात् या कथंचित् या किसी अपेक्षासे दाहक है ऐसा कहेंगे तो सुननेवाले को यह अवश्य ध्यानमें आयगा कि इसमें और भी स्वभाव हैं। वह मात्र दाहक ही है, पाचक या प्रकाशक आदि रूप नहीं है ऐसा ऐकान्तिक मिथ्याज्ञान न होगा। अग्निमें दाहक, पाचक या प्रकाशक तीनों स्वभाव एक ही समयमें रहते हुए शब्दोंसे एक कालमें तीनोंका कहना असंभव है। पर जो अग्निको समझना चाहता है उसे अग्निका यथार्थ ज्ञान होना चाहिये अन्यथा वह अग्निसे अपना काम न निकाल सकेगा।

इस दृष्टान्तसे यह सिद्ध है कि किसी पदार्थका ज्ञान करनेके लिये "स्याद्वाद" की अतीव आवश्यकता है, यह बात सत्य है—यथार्थ है—इसीलिये विक्रमकी २ री शताब्दीमें होनेवाले दिग्विजयी न्यायवेत्ता **स्वामी समन्तभद्राचार्यने** आप्तमीमांसामें कहा है—

*तत्वज्ञानं प्रमाणं ते युगपत्सर्वभासनम् ।*
*क्रमभावि च यज्ज्ञानं स्याद्वादनयसंस्कृतम् ॥१०१॥*
*स्याद्वादकेवलज्ञाने सर्वतत्त्वप्रकाशने ।*
*भेदः साक्षादसाक्षाच्च ह्यवस्त्वन्यतमं भवेत् ॥१०२॥*

**भावार्थ**—जैसे एक कालमें सर्व पदार्थोंको प्रकाशनेवाला केवलज्ञान प्रमाण अर्थात् सम्यग्ज्ञान है ऐसे ही क्रम २ से होनेवाला जो स्याद्वाद नयके द्वारा संस्कारित व प्रकाशित ज्ञान है सो भी प्रमाण ज्ञान है।

सर्व तत्त्वोंके प्रकट करनेमें केवलज्ञान और स्याद्वाद दोनों ही समर्थ हैं भेद केवल प्रत्यक्ष और परोक्षका है। इन दोनोंके सिवाय जो वस्तुका स्वरूप है वह अवस्तु सदृश ही होता है। अर्थात् स्याद्वाद नयके बिना पदार्थोंका स्वरूप हम छद्मस्थों द्वारा ठीक २ नहीं जाना जासकता।

वस्तुके भीतर एक ही कालमें नित्य, अनित्य, एक, अनेक, अस्ति, नास्ति आदि विरोधी स्वभाव हैं इनका कथन स्याद्वाद नयके द्वारा अविरोध हो सकता है। जैसे वस्तु अपने गुणोंके ध्रौव्यपनेकी अपेक्षा नित्य है पर उन गुणोंमें जो समय२ पर परिणमन या पर्यायें होती हैं उनकी अपेक्षा अनित्य है—क्योंकि हरएक वस्तु या द्रव्यका यह लक्षण है—

**'सत् द्रव्यलक्षणम्' 'उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्'** गुणपर्ययवत् द्रव्यम् (२९. ३०. ३८ अ० ५ तत्त्वार्थ सूत्र श्री उमास्वामीकृत वि० सं० ८१)

**भावार्थ**—जो सत् हो सो द्रव्य है, जिसमें एक ही काल उत्पत्ति, विनाश, और ध्रौव्य या अविनाशी या नित्यपना पाया जाय सो सत् है अथवा जिसमें गुण और पर्यायें या अवस्थाएं एक कालमें रहें उसे द्रव्य कहते हैं। मतलब यह हुआ कि गुण सदा बने रहते हैं और उनमें जो समय२ स्वाभाविक या वैभाविक, सदृश या विसदृश अति सूक्ष्म समुद्रकी कल्लोलें व रत्नकी क्रांतिवत् परिणमन होता है वह अनित्य है अर्थात् समय २ नया २ परिणमन होनेसे पुराने परिणमनका व्यय अर्थात् नाश और नएका उत्पाद अर्थात् उपजना होता है। वृक्षमें आमके भीतर वर्ण गुण रहते हुए उस वर्णकी हरी अवस्थाका पीला होते जाना परिणमन है अर्थात् हरेपनका व्यय होकर पीलेपनका उत्पाद है।

नित्य और अनित्य दोनों स्वभावोंको समझनेके लिये हमें कहना पड़ेगा कि 'स्यात् नित्यं', 'स्यात् अनित्यं', तथा दोनोंको एक साथ लगाकर कहनेकी अपेक्षा 'स्यात् नित्यानित्यम्,' क्योंकि बचनोंमें एक समयमें इनके कहनेकी शक्ति नहीं है। जब कि दोनों स्वभाव एक समयमें ही हैं इस अपेक्षा 'स्यात अवक्तव्यं' अर्थात् इस अपेक्षासे स्वरूप कथन बचनगोचर नहीं है। परंतु ऐसा अवक्तव्य होने पर भी नित्य है, या अनित्य है या

नित्यानित्य है। इस तरह नित्य, अनित्य और अवक्तव्य तीन स्वभावोंके सात भंग बन जाते हैं। इसीसे स्याद्वादनयको **सप्तभंगी** भी कहते हैं। विक्रम सम्वत् ४९ में होनेवाले **श्री कुंदकुंदाचार्य** महाराजने **श्री पंचास्तिकाय**में इस सप्तभंगकी आवश्यकता बताई है—

गाथा-सिय अत्थि णत्थि उहयं अव्वत्तव्वं पुणोय तत्तिदयं।
दव्वं खु सत्तभंगं आदेसवसेण संभवदि ॥१४॥

इस स्याद्वादके स्वरूपको शंकराचार्यने कुछका कुछ समझकर अपने भाष्यमें खंडन किया है। प्रयागके विद्वान महामहोपाध्याय डा० **गंगानाथ** झा ने साफ तौरसे कहा है कि यदि शंकराचार्य जैनशास्त्रोंका मनन करते तो उनको ऐसा कहना न पड़ता। इस स्याद्वादकी यथार्थताको पूनाके डॉ० **भण्डारकर** और जर्मनीके प्रोफेसर जैकोबीने यथार्थ माना है।

वर्तमान जैन विद्वान् बाबू चम्पतराय बैरिष्टर हरदोईने अपने **की ऑफ नॉलेज** Key of Knowbrgeमें सफा ७२५में इस सिद्धांतके महत्त्वको बताते हुए कहा है It gives us a many-sided, and therefore, necessarily true view of the truth which we are all seeking to discover" यह हमें सत्यका अनेक आपेक्षिक और इसलिये बिल्कुल सत्य स्वरूप बता देता है जिस सत्यकी हम सब खोज कर रहे हैं। **सप्तभङ्गीतरंगिणी** और **स्याद्वादमंजरी**से इस स्याद्वादका स्वरूप विस्तारसे प्रकट हो सकता है।

इस अनादि जगतमें आत्माका हित करनेवाला जो वस्तुके स्वरूपका यथार्थ ज्ञान है वह "स्याद्वाद" के द्वारा होता है और यही **जिन आगम**का मूल बीज है। इसलिये इस तरफ आपका लक्ष्य दिलाना इसीलिये उचित समझा गया कि आप धार्मिक तत्वोंको यथार्थ जानकर अपना हित कर सकें। यही **स्याद्वाद** या **अनेकांत** नय परस्परके वादियोंके विरोधोंको दूर कर **एकता** और **समता**का लाने वाला है इसीलिये स्वामी अमृतचंद्र आचार्यने विक्रमकी १०वीं शताब्दीमें अपने **पुरुषार्थसिद्ध्युपाय** ग्रंथमें कहा है "विरोधमथनं नमाम्यनेकांतं" यह अनेकांत विरोधको मेटनेवाला है इसीलिये मैं नमस्कार करता हूं। यह जिनधर्म किसीका ऐसा सिद्धांत नहीं है कि जिसको हमें बलात्कार मनाया जाय—यह वास्तवमें आत्माकी उन्नतिका एक सत्य विज्ञान है इस कारण इसको 'Self Science' या 'Key to Self realisation' यानी आत्म विज्ञान या आत्मानुभवकी कुंजी कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं है।

हम और आप या सर्व प्राणी सुख और शांति peace and happiness चाहते हैं पर उसके लिये बाहरी चीजोंके भोगनेमें जाते हैं। उसका फल यह होता है कि तृष्णा और आकुलता बढ़ती जाती है। सुख शांतिके बदलेमें अशांति और दुःख हमें प्राप्त होता है।

जहांतक विचारा गया है व आप विचार करेंगे तो प्रकट होगा कि सुख और शांति हमारे ही आत्माका स्वभाव है। हम जब

अपने और इस कागजके मध्यमें जो हमारे हाथमें है क्या अंतर है इसपर लक्ष्य देंगे तो विदित होगा कि समझने, देखने, जाननेकी शक्ति हमारेमें है पर इस कागजमें नहीं है। इस शक्तिको **चेतनाशक्ति** कहते हैं। शक्ति गुण है। गुणका लक्षण है "द्रव्याश्रया निर्गुणागुणाः" (४० अ० ५ त० सूत्र) जो द्रव्यके आश्रय रहें व उनमें और गुण न हों सो गुण हैं। अतएव जिस द्रव्यमें चेतनागुण है उसीको जीव या आत्मा तथा जिसमें नहीं है उसीको अजीव या अनात्मा या जड़ कहते हैं। बस इस लक्षणसे यह प्रकट है कि जो वस्तु हमारे शरीरमें रहती है वह जीव या आत्मा है। उसके रहते हुए शरीरके अंगोपांग काम करते व इन्द्रियोंके द्वारा ज्ञान होता पर उसके न रहते हुए कुछ नहीं होता है।

आत्मामें जैसे चेतना गुण है ऐसे ही शांति या वीतरागता भी गुण है क्योंकि जब हम क्रोध, मान, माया, लोभ करते हमारा आत्मा क्लेशित होता—दुःखी होता। पर जब वे नहीं होते या मन्द होते हैं तो हमारा आत्मा शांत और सुखी रहता है तथा इसीसे यह भी सिद्ध है कि सुख भी आत्माका स्वभाव है। इसलिये आत्माके विशेष गुण चेतना, शांतता और आनन्द हैं—जो परमाणु या स्कंधरूप पदार्थ हैं उनको **पुद्गल** कहते हैं जिनमें इस आत्माके तो विशेष गुण नहीं हैं पर स्पर्श, रस, गंध और वर्ण हैं जो प्रत्यक्ष प्रकट हैं।

ये दो मुख्य द्रव्य हैं। इन्हीं दोनोंके सम्बन्धसे जगत्की नाना क्रियाएं हो रहीं हैं। प्रकृतिमें मेघोंका पानी होना, पानीसे मेघ होना, नदी बहना, पृथ्वी तटकी मिट्टी-का बहना, नदीके मध्यमें उसका जमा हो पृथ्वी बन जाना, बर्फ गिरना, आतप व चंद्र प्रकाश होना आदि कृत्य पुद्गलके परस्पर सम्बन्ध और वियोगके कार्य प्रत्यक्ष प्रकट हैं। घर, घट, पट, वर्तन आदि वस्तुओंका बनाना इस शरीरी प्राणधारीका प्रकट है। ऐसी ही क्रिया अनादि कालसे चली आ रही है और चली जायगी। इसीसे यह जगत् सत् है अर्थात् जो २ पदार्थोंका यह समुदाय है वे सर्व सदासे हैं सदा रहेंगे। केवल उनमें अवस्था बदलती दीखती है इसीसे यह जगत् असत् है।

प्रत्येक आत्मा अपने शरीरप्रमाण आका-रको लिये हुए झलकता है सो सत्य है क्योंकि प्रदेशवत्व, अस्तित्व, वस्तुत्व, द्रव्यत्व, अगुरुलघुत्व, प्रमेयत्व साधारण गुण हैं जो सर्व आत्माओंमें, सर्व परमाणु व अन्य स्कंधोंमें तथा अन्य चार द्रव्योंमें पाए जाते हैं जिनकी भी सत्ता इस जगत्में है। स्थान घेरनेके स्वभावको प्रदेशवत्व गुण कहते हैं। इसलिये हरएक वस्तु आकारको रखने-वाली है, आत्मा और पुद्गल जगत्में ४ कार्य करते हैं—चलना, ठहरना, स्थान पाना और नित्य परिणमन करते रहना। हरएक कार्यके लिये उपादान और निमित्त कारणकी आवश्यकता होती है। इन चारों कार्योंके उपादान कारण वे स्वयं हैं पर निमित्त कारण ये चार मूल द्रव्य हैं। **धर्मास्तिकाय**

और **अधर्मास्तिकाय** जो दोनों अखंड, अमूर्तिक लोकव्यापी अजीव द्रव्य हैं चलने और ठहरनेमें क्रमसे उदासीनपनेमें कारण हैं तथा आकाश द्रव्य सर्वको स्थान देना और काल द्रव्य पर्याय पलटनमें सहाई है। आकाश अखंड और अनंत है। कालके कालाणु लोकाकाशके असंख्यात प्रदेशोंके समान असंख्यात हैं।

सुख शांति जो हमारे ही आत्माके स्वभावमें है उसीको प्राप्त करना हमारे आत्माका परम हित है। इसलिये हमें अपने ही आत्माके असली स्वरूपको जान कर उसपर दृढ़ श्रद्धान लाकर उसका ध्यान, मनन, पूजन, भजन करना चाहिये। यही **जिनधर्म** है। आत्मामें जो मिथ्याभाव, अज्ञान और असंयम या रागद्वेषादि विकार हैं उनको मेट कर आत्माको सच्चा श्रद्धावान, ज्ञानी, और संयमी या वीतराग बनाना सुख शांतिका पूर्ण लाभ करना है। और इस उपायको जितने अंश किया जायगा सुख शांति प्राप्त होगी। आत्मा आप ही अपना विगाड़ या सुधार करने वाला है। यह आप ही कर्त्ता और भोक्ता है। सुखशांति और चेतना आत्माका स्वभाव होने पर भी हमारे और आपके आत्माओंको इसका ठीक और पूर्ण लाभ नहीं है। यह इस बातको प्रमाणित करता है कि हमारे आत्मामें कुछ अशुद्धता है। अशुद्धता दूसरी वस्तुके मेलसे होती है। जिस वस्तुका मेल है उसे कर्म या पाप पुण्य कहते हैं। जैन सिद्धांत कर्मोंको पुद्गलकी वर्गणाएं बतलाता है। जब २ हमारेमें शुभ या अशुभ कोई अशुद्ध भाव होता है इनका आकर्षण या आश्रव होता है—साथ ही रागद्वेषके निमित्तसे इनका आत्माके साथ कुछ कालके लिये बंध होजाता है—उन्हींका असर होते रहना दुःख या संसारिक सुखका भोगना है। आत्माको इनसे बचानेके लिये वे शुद्ध भाव करने होंगे जिनसे इनका आना रुके या संवर हो तथा जो पूर्व बद्ध हैं उनकी निर्जरा हो जावे जिसमें आत्मा सर्व बंधनोंसे छूटकर मोक्ष हो जावे। और अपने परम सुख शांत, मय चैतन्य स्वरूपको प्राप्त कर सदाके लिये पवित्रात्मा हो जावे।

आत्माका आत्माके सिवाय पर पदार्थोंमें मोह करना जब बंधका कारण है तब अपने ही शुद्ध स्वरूपका ध्यान करना मोक्षका कारण है। इसी उद्देश्यके लिये जो इन्द्रिय विजयी होते हैं वे सर्व परिग्रह त्याग निर्ग्रंथ हो निरंतर स्वाध्याय करते हुए इसी तरह साधुमार्ग धारण करते हैं जैसा **श्री महावीरस्वामीने** किया था। प्रभुने वस्त्रादि रहित परम हंसकी अवस्थामें केवलज्ञान प्राप्त किया था।

जो इस मार्गको धार नहीं सकते वे गृहस्थमें रहते हुए धर्म, अर्थ काम, पुरुषार्थोंको पालते हैं। न्यायपूर्वक द्रव्य कमाना, जीवदयाके तत्त्वको ध्यानमें रखकर भोजनपान वस्त्राच्छादन आदि करना जिससे शरीर स्वास्थ्ययुक्त रहे और पशुपक्षी आदिकोंको

कष्ट न पहुंचे। तथा आत्मोन्नतिके उद्देश्यको ध्यानमें रखते हुए जिन तीर्थंकरोंने व अन्य आत्माओंने अपनेको शुद्ध कर लिया उनकी भक्ति उनके नाम लेकर, उनकी ध्यानाकार मूर्तिओंके द्वारा उनके ध्यान व मोक्ष स्थानों व उनके परमपदके कालका निमित्त मिलाकर व उनके गुणोंको स्मरण करके करते हैं, निर्ग्रंथ साधुओंकी सेवा करते हैं, पवित्र शास्त्रोंको पढ़ते हैं, मन और इन्द्रियोंको वशमें करनेके लिये संयम पालते हैं, प्रातः और संध्याको ध्यानका अभ्यास करते हैं और यथायोग्य पात्रोंको धर्मसे व करुणाबुद्धिसे सर्वको आहार, औषधि, अभय और विद्यादान करते हैं। अहिंसाणुव्रत, सत्याणुव्रत, अचौर्याणुव्रत, स्वस्त्रीसन्तोष और परिग्रह प्रमाण इन पांच व्रतोंका अभ्यास करते हैं। यही **जिनधर्म** है जिसको अनादिकालसे तीर्थंकरादिकोंने पाला था और इसीका उपदेश किया था।

स्याद्वाद नयके द्वारा पदार्थोंको जानकर तथा समदृष्टी होकर रागद्वेष त्यागनेका अभ्यास करते हुए स्व और परकी उन्नति करना ही जिनधर्म है।

ऐसा ही **श्री कुंदकुंदाचार्य्य** और उनके शिष्य **उमास्वामी** ने कहा है:—

दसणं णाणचरित्ताणि सेवि दव्वाणि साहुणा णिच्चं।
ताणि पुण जाण तिण्णिवि अप्पाणं चेव णिच्छयदो
॥१॥ स० सार

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १
: अ० १ त० सूत्र ॥

अत्तागमतच्चाणं। सद्दहणादो हवेइ सम्मत्तं।
ववगय असेस दोसो सयलगुणप्पा हवे अत्तो
॥५॥ नि० सा०

छुह तण्ह भीरु रोसो रागो मोहो चिंता जरा रुजा मिच्चू।
स्वेदं खेदं मदो रई विण्हिय णिद्दा ज णुव्वेगो
॥६॥ नि० सा०

तस्स मुहग्गद वयणं पुव्वावरदोस विरहिय सुद्धं।
आगममिदि परिकहियं तेणदु कहिया हवंति तच्चत्था
॥८॥ नि० सा०

जीवा पुग्गल काया धम्माधम्माय काल आयासं।
तच्चत्था इदि भणिदा णाणा गुण पज्ज० एहिं संजुत्ता ॥९॥ नि० सा०

जीवाजीवाश्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥ ४
अ० १ त० सूत्र

**भावार्थ**– सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र आत्माकी शुद्धिका उपाय है निश्चयसे तीनों ही आत्माका गुण है–इसीसे उसीकी रुचि, ज्ञान व उसीमें तन्मय होना मोक्षका मार्ग या अपनी स्वतंत्रताका लाभ करना है। व्यवहारसे आप्त, आगम, तत्त्वार्थोंका श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन, उनका ज्ञान सम्यग्ज्ञान, उनका सेवन सम्यक्चारित्र है। क्षुधा, तृषा, भय, द्वेष, राग, मोह, चिंता, जरा, रोग, मरण, स्वेद, खेद, मद, रति, विस्मय, निद्रा, जन्म, उद्वेग ऐसे १८ दोष रहित सर्व आत्मिक गुणोंसे पूर्ण आप्त या पूज्य देव हैं उसके द्वारा प्रकट पूर्वापर दोष रहित और शुद्ध आगम है। जीव, अजीव, आश्रव, बंध, संवर, निर्जरा, और मोक्ष ये सात तत्त्व हैं। जीव अजीवमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, काल और आकाश छः द्रव्य गर्भित हैं। जीव और अजीवके सम्बन्धसे ही आश्रव आदि पांच तत्त्व हैं। यही जिनधर्म है। जगत्के अन्य

सिद्धांतोंसे मुकाबला किये जाने पर एक निष्पक्ष तत्वज्ञानीको इसीके द्वारा सन्तोष होता है। उक्त चम्पतराय बैरिष्टर १००० सफेकी पुस्तक "की ऑफ नोलेज" Key of Knowledgeमें वादानुवाद और विचारके पीछे सफा ८४६में कहते हैं–

"When we approach religion as humble seekers after Truth, and not in the spirit of bigotry or conceit, it will be seen that Jainism stands unrivalled among the systems which claim to impart the Truth."

**भाव**–जब हम धर्मको हठ या छलकी दृष्टिसे नहीं किंतु सत्यकी खोजसे देखेंगे तो हमें मालूम होगा कि सत्य बतानेका दावा करनेवाले सिद्धांतोंमें जैन सिद्धांत सर्वोच्च स्थान पाता है।

हम आप जब जैनी या जिनधर्मधारी या यों कहिये वीतराग विज्ञानी, भाव, कर्म, रागद्वेषादि, द्रव्यकर्म ज्ञानावरणादि तथा नोकर्म शरीरादि इन तीनों प्रकारके कर्मोंको जीतने वाले **जिन**के भक्त प्रसिद्ध हैं तब यह तो सबसे पहले हमारा कर्तव्यहै कि हम इस जिन धर्मका पक्का श्रद्धान करके इसको अपने अभ्यासमें लावें।

हम जानते हैं कि आपमें बहुतोंका यह उत्साह है कि यह पवित्र धर्म जिसकी उत्पत्तिका पता इतिहासकी खोजके बाहर है जो आज २४४४ वर्ष हुए श्री **महावीरस्वामी**के समय भी विद्यमान था। श्री महावीरस्वामीने इसे चलाया नहीं था क्योंकि बौद्धोंके **त्रिपिटक** आदि प्राचीन ग्रंथोंमें भी महावीरस्वामीको जिन धर्मका चलानेवाला न लिख कर उपदेश दाता लिखा है। उस धर्मका प्रचार करें अर्थात् और अनेक जनोंको इसकी सच्ची रोशनीमें लाकर उनकी आत्माका कल्याण करें। पर यह आपकी भावना तब ही सफल होसकेगी जब आप इसको धारण करोगे– स्वयं अपने चारित्रमे अपनेको श्री महावीरस्वामीका अनुयायी प्रकट करोगे। जैसा पहले क्षत्रियवीर चंद्रगुप्त चामुंडरायादि जैनी राजाओंने जब ग्रहस्थ में रहे तब न्यायपूर्वक राज्य किया, शत्रुओंसे देशको बचाया और जब निर्वृत्ति मार्गी हुए तब कर्मोंको परास्त करनेका यत्न किया ऐसा ही वीरत्व जब आप धारण करोगे, आपकी छायामें अनेक आत्माएं आकर अपना कल्याण करेंगीं।

इस समय जो इस पवित्र धर्ममें दिगम्बर और श्वेतांबर भेद है सो न श्री ऋषभदेवके समयमें, न श्री पार्श्वनाथके वक्तमें और न महावीरस्वामीके समयमें थे। इस भेदका प्रारंभ यद्यपि राजा चंद्रगुप्त मौर्यके समयमें हुआ था पर इसकी पृथक् २ स्थिति विक्रमकी द्वितीय शताब्दीमें हुई हो ऐसा प्रकट होता है।

जो कुछ भी हो, इस समय हम सब जैन नामधारियोंका यह कर्तव्य है कि मूल सिद्धांतोंको जानकर उन पर चलें और अपना हित करें। तथा जब हम सब जैनी कहलाते हैं तब हम अपनी एक शा-

अमीचंदसे कहा कि, इसके पीछे जासूस रहते हैं इसलिए अपने घरमें इसे न टिकाओ। तब इन्होंने जो उत्तर दिया वह हरेकके ध्यानमें रखने और आचरणमें लाने योग्य है। आपने उत्तर दिया:—

"यदि मेरा भाई होता। वह संदेह वश पकड़ा जाता और फिर निरपराध प्रमाणित होकर वापिस छूट आता तो क्या उसको मैं घरसे निकाल देता? ये भी छः भाइयोंके समान मेरे सातवें भाई हैं।"

पाठक इतना ऊँचा हृदय क्या हरेकका हो सकता है? धन्य हैं वे पुरुष जो दूसरोंको इस भाँति अपना सकते हैं। अमीचंदजी भी धन्य हैं और धन्य हैं वे माता-पिता जिन्होंने ऐसा लाल उत्पन्न किया है।

राजनैतिक मुआमिलोंमें भी आप बड़ा रस लेते हैं। सन्१९१९ ईस्वीमें जब रोलेट एक्ट पास हुआ तब आपने भी इसका घोर विरोध किया। गाँधीजीके '**अहिंसात्मक असहयोगके**' आप पक्के अनुयायी हैं। अहिंसाका पाठ तो आपने जन्मसे ही सीखा है; क्योंकि आप जैन हैं। और एक जैन हिंसाका कभी पक्षपाती नहीं हो सकता है। शारीरिक तो क्या मगर मानसिक और वचनिक हिंसासे भी आप हमेशा दूर रहते हैं। इतना ही क्यों ऐसा करनेवालोंका आप हमेशा विरोध करते हैं।

रोलेट एक्टका विरोध करनेवाली सभाओंमें भाग लेनेसे गवर्नमेंटने वहाँके कई रईसोंको चितावनी दी। आप भी उनमेंसे एक हैं। गवर्नमेंटकी सूचना पाकर कई चुपकी लगा गये, मगर आप पूर्ववत् ही अपना काम करते रहे। आप इस सिद्धान्त पर कायम रहे कि,—

**जो दृढ राखे धर्मको, तेहि राखे करतार।**

आप 'असहयोग' वादी हैं। असहयोग-कार्यक्रममेंसे 'स्वदेशी प्रचार, 'मदिरा निषेध' और 'राष्ट्रीय-शिक्षा' को आप सबसे ज्यादा मानते हैं और इनको सफल बनानेमें तनतोड़ परिश्रम करते हैं जब एक भी व्यक्ति गोहानेमें इस आन्दोलनमें हिस्सा लेनेको तैयार नहीं था, तब आप आगे आये; काँग्रेस कमेटीकी स्थापना कराई और जब कोई उसका सभापति बननेको तैयार नहीं हुआ तब आपने इस जोखमभरे पदको स्वीकार किया।

गत वर्षमें अहमदाबाद कांग्रेसके बाद पंजाब सरकारने स्वयंसेवक मंडलोंको गैरकानूनी ठहराया और स्वयंसेवकोंको सजा देना प्रारंभ किया; तथा खद्दर प्रचार, विदेशी वस्त्रका बहिष्कार और हिन्दू मुसलमान एकताके जलसे नाजायज करार दिये तब लाला अमीचंद गोहानेके दूसरे छः स्वयंसेवकोंके साथ धर्मके खातिर **बलिदान** होनेके लिए मैदानमें आये। सरकारने पकड़कर उन्हें उनके साथियों सहित छः माहके लिए जेलखाने भेज दिया।

जब आप कोर्टमें हाजिर होनेके लिए रवाना हुए तब उन्हें उनकी वृद्धा माताने आशीर्वाद दिया; उनकी पत्नीने अपने वीर पतिकी पूजा की और उनके बड़े भाई भोजाइयोंने उनको प्रेमसे विदा दी। गोहानेके सैकड़ों आदमी आपको पहुँचानेके लिए आपके साथ बहुत दूरतक आये व आपके गलेमें फूलोंकी माला डालकर आपका जयघोष किया।

जिस वक्त रोहतकके सबसे बड़े २ नेताने कांग्रेसके कामसे इस्तेफा देकर अपनी प्रेक्टिस शुरू कर दी थी; जिस वक्त अनेक लोग जेल खानेके डरसे क्षमा माँग माँगकर बैठ गये थे उस वक्त इस वीरने, जेल महलमें प्रवेश किया। जब इनके रिश्तेदारोंने इन्हें समझाया और कहा कि तुम क्षमा माँगलो तब इन्होंने कहा था,—"मैंने कौनसा अपराध किया है जिसके लिए मैं क्षमा माँगूँ? मैं अपने देशकी शुद्ध वस्तुओंको प्रचार करना और एक ही माँके पुत्रों—हिन्दू और मुसलमानोंमें एकता कराना धर्म समझता हूँ। इसको अगर कोई अपराध बतलाता है तो मैंने यह अपराध किया है और जबतक जीऊँगा, यह अपराध करूँगा।"

गत अगस्तमें आप छूट गये हैं। उन्होंने जेलसे छूटने पर बा० कृष्णलाल वर्मा पर एक पत्र लिखा है उसमें उन्होंने अपने जेलकी जो बातें लिखी हैं, उन्हें हम उन्हींके शब्दोंमें पाठकोंकी भेंट करते हैं। खत उर्दूमें है। वे लिखते हैं:—

"भाई साहब कृष्णलालजी साहब, वंदेमातरम्! आज मैं अपनी जेलयात्राके हालात आपको लिखना चाहता हूँ। मेरी तबियत बहुत चाहती थी कि, जेलसे आपको चिट्ठी लिखूँ मगर जेलमें सिर्फ एक महीनेमें एक चिट्ठी मिलती थी जिसको घर लिख दिया करताथा इस वजेसे प्रेमपत्र न लिख सका।

मुझे गोहानेमें १६ फरवरी सन् २२ को, जब पं० रामप्रसाद शर्माकी गिरफ्तारीके वक्त एक भारी जलसा हो रहा था समन मिले थे कि तुम्हारी तारीखपेशी बअदालत डिप्टी साहब रोहतक जिला १८ फरवरी सन् २२ की है। इसलिए मैं १८ फरवरीको मय दीगर अपने पाँच गोहाना निवासी भाइयोंके हाजिर अदालत हो गया। उसी रोज सबको छः छः माह कैदकी सजा सुना दी गई और हम खुशी २ यात्राको चले गये। जेलमें सुपरिण्टेण्डेण्ट × × × × का और दारोगा साहबका बहुत अच्छा बर्ताव रहा। हम जिला रोहतकके कुल चालीस आदमी उन्हीं दिनोंमें गिरफ्तार किये गये थे जिनमें आधे हिन्दू और आधे मुसलमान थे। सब आदमी बहुत अच्छी तरह रहते थे। × × × × × × हम गोहानेके छः आदमी गिरफ्तार किये गये थे। मुझे अदालतने स्पेशल क्लासमें रक्खा था। उसमें हस्ब जेल (निम्न लिखित) खुराक मिलती थी। घी, ऽ~ गेहूँका आटा, ऽ॥ दूध ऽ१॥ हफ्तेमें तीन बार, हल्वा हफ्तेमें दो बार और दाल शाक वगैरह। मगर इस खुराकको सब आदमी स्पेश्यल क्लास वाले और ऑर्डिनेरी क्लासवाले मिलकर खाते थे। हम सत्रह आदमी स्पेशल क्लासमें और तेइस आदमी ऑर्डिनेरी क्लासमें थे। तीन महीनेके बाद सुपरिण्टेण्डेण्टने कहा, गवर्नमेंटका हुक्म है कि, तुम ए. और बी. क्लासवाले बिल्कुल अलहदा अलहदा रक्खे जाओ। जिसको हम सबने नफरतसे सुना और सुपरिण्टेण्डेण्टके साथ झगड़ा हो गया। आखिर बी. क्लासवाले वहाँसे पंजाबकी और जेलोंमें भेज दिये गये और, और जेलोंसे स्पेशल क्लासवाले बुला लिये गये। हम चालीस आदमी वहाँ स्पेशल क्लासमें हो गये। हाँ, एक बात लिखना भूल गया। वह यह कि, डेढ़ माह तक सिर्फ सत्रह स्पेशलक्लासके

और लाला बी. वगारहके हमारे साथ रहे। सबका खाना बिल्कुल शामिल रहा। हम सबने अ:हदा खाना मुना्सिब नहीं समझा। इस लिए उस वक्त हमारे हिस्सेसे सिर्फ दो रोटी चनेकी, आधी रोटी गेहूँकी और मामूली घी आता था; जिससे सख्त परेशानी होती थी मगर-**हिम्मते मर्दां मददे खुदा**, जेलमें मुझे कुछ दिन बुखार भी आया और मेरा वजन दस पौंडके करीब कम हो गया था। पन्द्रह दिनके बाद मेरा असली वजन हो गया।

गरमीके दिनोंमें जब जोरमें लुएं चलतीथीं अपनी बारकोंमें दोनों तरफ कम्बल टांगकर छिड़काव करते थे और बाहर रातको मैदानमें सोनेकी इजाजत थी। दरम्यानमें, जब कि सुप-रिण्टेण्डेण्टसे झगड़ा होगया था अंदर बारकोंमें सोना पड़ा था। कामके मुतल्लिक सुनिए। काम हम लोगोंके लिये लिफाफे बनाना, चिके बनाना, चरखा कातना, दरी बुनना और फीता बुनना था। इनमेंसे जो काम हमें पसंद होता वही हम कर-सकते थे। मैं तो लिफाफे बनाता था, ज्यादातर चर्खा कातता था। मगर वह भी बहुत कम। अकसर किताबें पढ़ता या गप हांकता था। हमारे आदमी काम बहुत कम करते थे। मतलब कि हमारी जेललाइफ बड़े मजेसे गुजरी। ×××

मैं १२ अगस्तको रिहा हो गया था। और १८ अगस्तको गोहाना मय अपने साथियोंके आया था। गोहाना वासियोंने हमारा स्वागत बड़ी धूमधामसे किया। एक माइलके फासलेपर लोग हमको लेने आये थे उनमें ज्यादा तादाद अहले इस्लामकी थी। हम मजाहार अहलेइस्ला-ममें ज्यादा जोश पाया जाता है और महाज-नानमें कतई नदारद ( बिल्कुल नहीं ) खद्दर भी ज्यादा अहले इस्लामकी ही इस्तमाल करते हैं। सिवाय खान्दान चौधरियानके। ”

पाठक! आज लाला अमीचंदजी फिर कर्म क्षेत्रमें हैं और अपना पुराना काम खद्दर प्रचार आदि बड़ी दिलचस्पीसे कर रहे हैं। आपके जेल जानेसे, सुना जाता है गोहानेके हलवाइ-योंके दिलोंपर इतना असर पड़ा कि, उन्होंने हमेशाके लिए विदेशी शक्कर गालना छोड़ दिया है।

पाठक! जैनियोंका सिर ऊंचा रखनेके लिए, अपनी जन्मभूमिकी सेवाके लिए और धर्मकी रक्षाके लिए अमीचंदजीने अपनेको अर्पण किया। क्या और जैनबंधु इनका अनुकरण न करेंगे?

आपसे एक निवेदनकर हम अपना कथन समाप्त करते हैं। अभी आपके यहाँ दो तीन लड़कियोंका ब्याह होनेवाला है। हम आशा करते हैं कि, आप जिस खद्दरकी हिमायत करके जेलमें गये और सरकारके कोपभाजन बने उसी खद्दरको, रिश्तेदारों और कुटुंबवालोंके दबावसे, लड़कियोंके ब्याहमें देशनिकाला न दे दें। क्योंकि, सरकारके विरोधसे रिश्तेदारों और कुटुंबियोंका विरोध सहना और उसके सामने टिके रहना बड़ा भयंकर होता है। शासनदेव आपको अपने सिद्धान्तों पर अटल रहनेकी शक्ति दे और आप चिरायु हों।

**(४) श्री देशभूषण कुलभूषण ब्रह्म-चर्य आश्रम-कुंथलगिरिः**— सोलापुर जिलेमें बार्सी टाउनसे १० मील पर श्री देश-भूषण कुलभूषण मुनिका श्री निर्वाणस्थान

कुंथलगिरि नामक सिद्ध क्षेत्र है जहां अतीव परिश्रम करके १० वर्ष हुए जिनसेवी ब्रह्मचारी श्री पार्श्वसागरजी महाराजने एक ब्रह्मचर्य आश्रम स्थापित किया है जो आजकल बहुत उन्नत अवस्थामें है और मुगई प्रांतर्गत गरीब जैन अजैन विद्यार्थियोंका इससे बड़ा भारी उपकार हो रहा है। यहां आजकल चतुर्थ, सेतवाल, पंचम आदि जातिके ८४ विद्यार्थी अच्छी तरहसे रहकर विद्याध्ययन करते हैं जिनमें करीब १० अजैन मराठे हैं। आश्रममें अध्यापक, मुनीम, वैद्य, गायन शिक्षक, रसोईये, चपरासी आदि २५ कार्यकर्ता हैं व मासिक खर्च १२००) है। संस्थामें सिर्फ करीब १००००)का ध्रौव्य फंड होनेपर भी हजारोंका खर्च चालु मदद व मुष्टि फंडसे होता है। आश्रममें विद्यालयके अतिरिक्त बोर्डिंग, मंदिर, औषधालय, व्यायामशाला, वाचनालय, पुस्तकालय, व गायन शाला, भी है। यहांकी व्यायामशालामें इतनी उत्तम प्रकारकी व्यायाम शिक्षा दी जाती है कि इसकी जोडकी एक भी व्यायामशाला अरनेमें नहीं है। इस चित्रमें विद्यालयके पास आये हुए वाचनालय व व्यायामशालाके पास विद्यार्थीगण लकडी ले २ कर खडे हुए हैं पासमें संस्थापक महोदय भी बैठे हुए हैं। आजतक करीब १५० छात्र आश्रमका लाभ उत्तमतासे ले चुके हैं। लौकिक व धार्मिक शिक्षा आश्रममें ही दी जाती है। अंग्रेजी भी तीन क्लास तक पढ़ानेका प्रबंध है व विशेषके लिये सोलापुर भेजते हैं। विद्यार्थियोंको घी दूध बहुत करके नहीं मिलता है तो भी सब विद्यार्थी इतने तंदुरस्त व दृढ़ शरीर हैं कि जो कोई इस आश्रमका निरीक्षण करते हैं विद्यार्थीको देखकर अतीव आनंदित होते हैं और कुछ न कुछ सहायता दे ही जाते हैं। भोजन वस्त्र, पुस्तक औषधादि सभीका खर्च आश्रमकी ओरसे होता है व सब प्रकारकी व्यवस्था दूसरे विद्यालयोंको अनुकरणीय है। इस आश्रमके लिये ब्रह्मचारी पार्श्वसागरजीने अपना जीवन अर्पण कर दिया है और इसकी उन्नतिके लिये रातदिन आप जीतोड परिश्रम करते हैं। ऐसे उपयोगी आश्रमकी येनकेन प्रकारेण सहायता बार २ करनेका जैन समाजका परम कर्तव्य है। आशा है हमारे पाठक इस आश्रमको शुभ अशुभ प्रसंगोंपर मासिक अथवा वार्षिक सहायता देनेके लिये नहीं भूलेंगे।

**( ५ ) कुंथलगिरि ब्र० आश्रमकी व्यायामशाला**–उपरोक्त व्यायामशालाके विद्यार्थी अनेक प्रकारकी कठिन २ कसरतके खेल सर्कसवालोंसे भी बढ़कर कर सकते हैं जिसका यह चित्र है।

---

## नई फसलकी नई केशर।

### भाव घटा है।

इस साल काश्मीरमें केशरकी फसल गत वर्षकी अपेक्षा अच्छी हुई है व नई केशर हमारे पास आ चुकी है जो भाव, गुण और शुद्धतामें उत्तम है। विलायती मंहगी व अपवित्र केशर कभी भी न वर्तिये और यह काश्मीरी केशरका ही पूजन भोजनादिमें उपयोग कीजिये।

मूल्य १।।=) फी तोला

मैनेजर–दि० जैन पुस्तकालय सूरत।

**(६) श्रीमान् सेठ पद्मराजजी रानीवाले कलकत्ता**—आपका जन्म चैत्र कृष्ण ९ सं० १९४१को कलकत्तामें जैन समाजके प्रसिद्ध खुर्जानिवासी रानीवाले वंशमें सेठ फूलचंदजीके यहां हुआ था।

**बालकपन**—आपका बहुत ही आनन्दसे व्यतीत हुआ। फिर भी सं० १९५६ में एकाएक आपके पिताके लकुवा मार जानेके कारण सारा कामकाजका भार आपके ऊपर छोटी ही अवस्थामें याने १२ वर्षकी ही अवस्थामें आ पड़ा।

**शिक्षा**—पहले आपने घरपर ही थोड़ी हिन्दी पढ़ी, फिर स्थानीय सिटी कालेजमें एन्ट्रेंस तक शिक्षा प्राप्त की। आप युनीवर्सिटीमें परीक्षा देनेकी तैयारी कर ही रहे थे कि एकाएक पिताजीको लकुवा मार जानेके कारण परीक्षा न दे सके ऐसी विपत्तिके समय भी व्यवसायिक कार्य संभालते हुये सवेरे शाम घरपर ही संस्कृत तथा धार्मिक शिक्षा लेते रहे। आपने कुछ दिन संस्कृत पढ़कर धार्मिक ग्रंथोंका मनन करना शुरू किया। करीब १ वर्ष तक आपने पं० गणेशप्रसादजी वर्णीसे कुछ न्याय पढ़ा पश्चात् पं. गुलजारीलालजी लमेचूके साथ आपने गोमट्टसारादि महान ग्रन्थोंकी स्वाध्याय प्रारम्भ की। इस बीचमें पं० लालारामजीके साथ भी आपने कुछ दिन तक स्वाध्यायादि की तथा न्यायके कितने ही ग्रंथोंको पढ़ा।

जैन समाजकी पहिली सेवा करनेका मौका आपको यह मिला कि आप श्री भारतवर्षीय दि० जैन महासभाके शास्त्रसभा विभागके मंत्री बनाये गये, इस बाबत आपके पत्र व्यवहारसे आरा निवासी बा० देवकुमारजीसे आपका परिचय हुआ। फिर सन् १९०६में कलकत्तेमें महासभाका अधिवेशन होनेके समय बा० देवकुमारजी वगैर कलकत्ते पधारे थे उस समय आपसे प्राचीन शास्त्रोंके बाबत वार्तालाप होनेसे आपका ध्यान उस ओर आकर्षित हुआ। बा० देवकुमारजीकी मृत्यु होजानेके बाद बा० किरोड़ीमलजीके साथ प्राचीन शास्त्रोद्धारका कार्य प्रारम्भ कर दिया, और आपके करकमलोंसे आरा-**जैन सिद्धान्त भवन**की स्थापना हुई, और आप उसके **सभापति** पदको अभी तक विभूषित कर रहे हैं।

आप बम्बई दि० जैन प्रान्तिक सभाके खामगांववाले अधिवेशनके सभापति बनाये गये थे, तथा आप कलकत्तेकी रोयल एशियाटिक सोसायटी आफ बंगालके सदस्य हैं। इस सोसायटीके कई अधिवेशनों पर आपने Jainism के ऊपर कई निबन्ध पढ़े। इस प्रकार आपका ऐतहासिक ज्ञान बढ़ता ही गया और सन् १९१२ में आपने एक त्रैमासिक "जैन सिद्धान्त भास्कर" नामक ऐतहासिक पत्र निकालना प्रारम्भ किया परन्तु इस पत्रको १ वर्षके बाद ही बंद हो जाना पड़ा।

इसी बीचमें आप "**अशोक**" के शिलालेखोंको देखते देखते श्री **खंडगिरि उदयगिरि** पर्वतोंका हाल देखने लगे। और आपने इस पहाड़की ओर कलकत्तेके भाइयोंका ध्यान आकर्षित किया। उस क्षेत्रके आप कितने ही वर्षोतक मंत्री रहे और पूजनका यथोचित

प्रबन्ध किया तथा धर्मशालाका भी कार्य चालू करवाया।

आपने ऐतिहासिक खोजके लिये बड़ा उद्योग किया। बहुत दौरा भी किया है। आपकी अब दृष्टि **राजनीतिके कार्यों**की ओर विशेष रूपसे झुकी। यों तो आप सूरत, बनारस आदि कांग्रेसोंमें दर्शक रूपसे सम्मिलित हुये थे परन्तु विशेष भाग आपने सन् १९१७ कलकत्ता कांग्रेसके समयसे लेना शुरू किया। कलकत्ता कांग्रेसके समय बड़े बाजारमें आपने बीसेंट स्वागत–समिति बनाई और उसके आप मंत्री हुये तथा कांग्रेसके निरामिष भोजी प्रतिनिधियोंका भोजन वगैरहका भार आपके ऊपर ही था। इसके बाद आप बराबर कांग्रेसमें सम्मिलित होते हैं। आप सन १९२०की पोलिटिकल जैन कान्फ्रेंसके नागपुर अधिवेशनके सभापति भी हुये थे। आप बड़े बजार (कलकत्ता) के राजनीतिक आंदोलनकी एक जान हैं। आपने बड़ेबाजारमें इस समय अच्छी चहल पहल चला रखी है। आप बड़ा बाजार कांग्रेस कमेटीके मंत्री बंगाल प्रांतीय कांग्रेस कमेटीके सदस्य तथा ऑल इन्डिया कांग्रेस कमेटीके सदस्य हैं। गत वर्ष असहयोगके आंदोलनमें आप दफा १०८ के अनुसार ता० १० दिसम्बर १९२१ को गिरफ्तार किये गये और ता० २३ दिसम्बरको आपको १ वर्ष सपरिश्रम कारावासका दंड मिला था। अब आप ता० १४ नवम्बर १९२२ को जेलसे छूटकर सानंद आ गये हैं।

जेलसे घर आने पर आपका खूब स्वागत हुआ व ता० १६ को दि० जैन नये मंदिरमें आपके अभिनंदनार्थ एक विराट् सभा बा० मन्नालालजी फतेपुरवालोंके सभापतित्वमें हुई थी जिसमें आपको खद्दर पर छपा हुआ मानपत्र अर्पण किया गया था। आजकल भी आप देशसेवामें ही निमग्न हैं तथा हम चाहते हैं कि इसी प्रकार जातिसेवामें भी मग्न रहें ऐसा मौका जैन समाजको ढूंढना चाहिये और वह समीप ही है कि आप देहलीमें होनेवाली महासभाके सभापति चुने जावें व हम आपके चिरायुकी भावना करते हैं।

(७) **संसार–वृक्ष**–टाईटल पेजके इस चित्रका परिचय कविता रूपमें पृ० ५२ पर है।

---

**ब्रह्मचारीजी द्वारा २२०००) का दान**–पूज्य ब्र० शीतलप्रसादजीने गत चातुर्मास कलकत्तेमें किया था तब आपने उपदेशसे वहांके भाइयों द्वारा ६५००) प्राचीन श्रावकोद्धारिणी सभा, ४०००) सोलह संस्थाएं, २०००) जीवदया, १२००) कन्याशाला, ५१००) उत्तरी बंगालके पीडितोंके लिये, ३१६८) स्या० महाविद्यालय काशी, व १०००) सन्डेबार पाठशाला इस तरह २१८४८) का दान कराया था। तथा दशहरा पर बहुतसा बलिदान कम कराया, प्राचीन श्रावकोद्धारिणी सभा स्थापित कराई, बंगालके प्राचीन स्मारक नोट किये, बंगालका प्राचीन जैन इतिहास लिखा, नित्य नियम, सामायिक व यज्ञोपवीतका प्रचार बढ़ाया। सारांश कि इस वारके चातुर्मासमें ब्रह्मचारीजीने बहुत कार्य किया है जो चिरस्मरणीय रहेगा।

# मौजीकी मौज।

वाह भाई क्या कहना है? अबके माघ मास ललितपुरमें तीन गजरथ हैं, वास्तवमें वहांके उपकारी सज्जनोंने ठीक विचारा। क्योंकि ललितपुरमें अभी जैन मंदिरों और मूर्तियोंकी बहुत कमी थी सो पूरी हो जायगी! और कोई बिचारा गरीब पूजाके कामपर लगा दिया जायगा, उसकी तो मौज है!

कितने ही लोग वेचारे वर्षोंसे मिठाई खानेको तरसते थे और यही टकटकी श्रीमानोंकी ओर लगाये थे कि कोई बड़ा समारोह हो तो, ४-६ दिन तक अपनेको भी बूंदी लड्डू और खारे सेव खानेको मिलेंगे, वाह उनकी तो मौज है!

जब महिनों पहिलेसे मिठाईयां बनेंगी, तो इसमें सन्देह नहीं कि उनमें त्रस जीव न उत्पन्न हों, क्योंकि जैन शास्त्रोंमें कहा है "अर जो अन्नतणों पकवान। जलको लेश जु माहें जान। आठ पहर मर्यादा जास। भाषें श्रीगुरु धर्म प्रकाश।" इसी प्रकार आटा भी महिनों पहिले पिसेगा, सो उसकी मर्यादा शीत काल दिन सात, ५ उष्ण पावस त्रय। इस प्रकार है। हजारों मन वेशन मेदा बनना है सो कितने यत्नसे शोध बीनकर उत्तम जातिके मनुष्य पीसेंगे? और पानी जितना लगेगा वह कितनी सावधानीसे मर्यादाके भीतर छानकर जीवानी विधिसे जलाशयोंमें पहुंचाई जायगी? भट्टियोंमें सब ईंधन सूखा हुवा शोधकर लगाया जायगा और दिन दो घड़ी चढ़नेपर कार्य प्रारंभ होगा और भट्टियां दो घड़ी दिन रहते ही बंदकर दीजांयगी क्या? परंतु इससे क्या? लिखनेवाले लिखते हैं, वाचने सुननेवाले बाचते सुनते हैं, सो न वांचना न सुनना तब पाप कैसे लग सक्ता है? मरेंगे तो विकलत्रय ही ना, सो वे उस पर्यायसे छूटेंगे, पर अपनेको पदवी मिलेगी सवाई, सेठ, सवाई सिंघई, इत्यादि। सो अपनी तो मौज है, वह पदवी सन्तान दर संतान चलेगी इस लिये उनकी भी मौज है, कितने मजूर काम करेंगे, उनको मजूरी और माल मिलेंगे उनकी भी मौज है! परिवारके सम्बन्धी रथमें बैठेंगे उनकी भी मौज है! पोलिस आदिके लोग भी आशा रखते हैं, उनको भी प्रबन्ध करनेका अवसर मिलेगा, उनकी भी मौज है। व्यापारी, दूकानदार, ठठेरे, कूंजड़े, भटियारे, हलवाई, कठरया, मोदी, बजाज, कुम्हार, सुनार सबकी चटकेगी सो सबको मौज है।

जो मिठाई खांयगे, पानी पीयेंगे, कफ खांसी शीतज्वर आदि होवेगा सो वैद्योंके भी पौबारह पड़ेंगे, कोई मरे व जीवे, उनकी तो मौज ही है।

लोग कहते हैं बुंदेलखंडमें लोग भूखे मरते हैं, दीन हो गये हैं, व्यापार धंधा नहीं है, परंतु यह उनका भ्रम है। देखो, यदि यहां दीन होते तो हम कैसे रथ चलाते, लाखों रुपया कहांसे लाते? यदि लोग दीन होते तो वे नर-

नारी शृंगार कर करके कैसे रथोंमें लाखों खर्च करके आते ? क्या दीनोंको मिठाइयां कहीं प्राप्त होती हैं ? यदि वे दीन होते तो मारवाड़ी भाइयोंके समान या अंग्रेजोंके समय देश विदेशोंमें जाकर व्यापार धंधा करते, परंतु क्या वे कहीं जाते हैं ? क्या किसीने बम्बई, कलकत्ता, करांची, दिहली, ब्रह्मा, सीलोन, आसाम, जर्मनी, इंग्लेंड कहीं भी बुंदेलखंडो श्रीमानोंकी कोठियॉ देखी सुनी हैं ? भला वे जब मौजमें हैं तो उनकी समझमें संसार मौजमें है। व्यर्थ परदेश जाना और वहांपर पीढ़ी खोलना। फिर देशके लोग आवें जावें सो इनकी लत्तड़ कौन लगावे। सेठ माणिकचंदजी, सुखानंदजी आदि इसीमें बरबाद हुवे ! देखो ना रोज रोज उनके यहां उनके देशके आते जाते हैं फिर मनसे हो शरमसे सहायता तो करना ही पड़ती है ! इससे समझो कि “ घर मिले मौजसे खानेको, तो फिर क्यों जांय कमानेको, क्या बुंदेलखंडियोंकी शानी कोई कर सक्ता है ? जो यहां हर वर्ष दो चार गजरथ दुर्भिक्षसे दुर्भिक्ष तथा घोरतर बीमारियोंके होते हुवे भी हुवा करते हैं ! जो इस प्रांतको निर्धन कहे वही निर्धन है और विद्या हीन कहे वह मूर्ख है। सोचनेकी बात है कि यदि यह प्रांत विद्याहीन होता तो जगह जगह विद्यालय, पाठशालायें, बोर्डिंग हाउस, स्कूल, कालेज आदि विद्यादाता संस्थायें अवश्य होतीं, परंतु इसके विद्वान् होनेका यही चिन्ह है, कि यहां विद्यासंस्थाएं नहीं हैं और जो हैं भी सो नहींके बराबर—बिना द्रव्यके आयुके दिन बिता रही हैं। जहां सब विद्वान् होते हैं वहां विद्यादानसे क्या प्रयोजन है ? समुद्रमें जल बरसाना मेघोंकी भूल है। यहां न कोई अनाथ हैं न अपढ़ स्त्रियां हैं, और कोई कदाचित हो, बड़नगर दिहली बम्बई भेज देते हैं ! और एक बात बतायें-सुनों, बुंदेलखंडके कई लड़के न माने मां बापोंके रोकनेपर भी वे काशी, मोरेना, मथुरा, सागर, हस्तिनापुर आदिको गये वहां जाकर वे सिरफोड़ी करना सीख आये ! बड़ोंकी भूलें निकालनेको तैयार हुवे, जो ग्रन्थ बड़े बूढ़ोंने कभी न देखे न सुने और देव शास्त्र गुरु तीन कहकर दूरसे अर्घ चढ़ाते थे सो, इन लड़कोंने निकाले और पंडित बनके पढ़ने लगे। हम लोग यह बात पसन्द नहीं कर सक्ते, सो हमने इनको सीधा टिकट कराया—जावो देहली, रोहतक, काशी, मोरेना, मालवा, गुजरात, मेवाड़, बंगाल पंजाब। वहांके लोग तुम्हारे चंगुलमें फंसेगे हम लोग तो स्याने हैं। अच्छा और सुनो, जो अंग्रेजी पढ़ते हैं, वे सर्कारकी गुलामीके लिये चक्कर काटते हैं, क्योंकि हम उनको पूरा पढ़ने देवें तब न पढ़ें। और मेट्रिक पढ़को बाहर तो कोई सईसीपर भी न रखेगा, और धर्मकी बात नहीं जानते, “सो इनको तो बारी बेर अढ़ाई सेर” यही करना है। बहुत पढ़नेसे बुद्धि बिगड़ जाती है। इसीलिये जो इनको इधर उधरकी हवा लगी, गजट फजट पढ़े कि बस वाय लगी, भला इनसे धंधा कैसे होवे ? पर अपनी तो मौज है। बचका बांध पीठपर धरो, बनजीको हम उद्यम करो, गांव गये गकरियां खाय, लाये दो दश टका कमाय।

खा पीनारी पुत्र खवाय, निरमय सोय रहें हरखाय। किस जाने खाते वहीं। मंगल दोय पढ़े हम सही पूजा दर्शन हम नित करें, शास्त्रोंकी झंझटमें परे। हमसे कौन धनी विद्वान्, देखो हो जो चतुर सुजान। कहो कैसी मौज है!

और एक बात सुनो-जो लड़का परदेशमें विना व्याहो जाके नौकरी करे, चाहे धंधा करे, चाहे वह कैसा ही विद्वान होवे, खाता पीता सुखी होवे, इज्जत अबरूदार होवे, सुंदर तरुण होवे उसको हम अपनी लड़की नहीं देते, इतनी दूर क्यों देवें! भले भूखे मरे पर आंखोंके साम्हने तो रहे! पर जो चालाक व्याह कर चला जाय उसपर वश नहीं, पर हां कहीं उसकी स्त्री मर गई तो फिर हम लोग ठगानेवाले नहीं। हम आपने गाममें बूढेको व्याहें, बारेको व्याहे, रोगी काना मूरख कैसा ही हो व्याहें, कन्या हमारी है उस पर हमारा जोर है। विधवा भी होगी कुछ भी....करेगी पर रहेगी तो आंखोंके साम्हने, जब यह अडचन पड़ेगी तो बेटा न पढ़ेंगे न परदेश जावेंगे। बस फिर रहेंगे घर तो बनेंगे वर। तभी मौज है। न रहेगा बांस न बजेगी बंसी!!

"मौजी।"

---

**मालवा प्रा० सभा**-खातेगांव (मालवा) में पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव माघ सुदी १ से ९ तक होगा जिस मौकेपर वहां मालवा दि० जैन प्रांतिक सभाका १९वां वार्षिक अधिवेशन होना निश्चित हुआ है। सब भाई अवश्य पधारें।

भगवानदास जैन, महामंत्री।

## जैनसमाचार-संग्रह।

**देहलीमें महासभा व प्रतिष्ठा**-हिंदके पाटनगर व विपुल जैन जनसंख्यायुक्त देहली शहरमें माघ सुदी ७से १२ पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव बड़े ही समारोहके साथ होगा जिस मौकेपर देहलीके भाइयोंने भारत० दि० जैन महासभा व खंडेलवाल महासभाको अपना २ वार्षिक अधिवेशन करनेका आमंत्रण भेजा है जो स्वीकृत होगया है। सब भाइयोंको देहली जानेके लिये तैयार होजाना चाहिये।

**काशी**-स्या० महाविद्यालयमें अभी ४७ विद्यार्थी रहकर अध्ययन करते हैं। प्रबंध उत्तम है। पं० गणेशप्रसादजी वर्णी द्वारा उच्च कोटिकी उत्तम शिक्षा हो रही है। १०००) मासिकका खर्च है। सहायताकी आवश्यक्ता है।

**बीनाजी**-में पौष सुदी ५से९ तक मेला होगा।

**उपदेशकी पिपासा**-कलकत्तेके जैनी भाई समाजके विद्वान् त्यागी-ब्रह्मचारियोंसे प्रार्थना करते हैं कि उनमेंसे कोई यहां २-४ मास पधारकर अनुग्रहीत करें क्योंकि ब्र० शीतलप्रसादजी, ब्र० गेबीलालजी व ब्र० चांदमलजीके पधारनेसे यहांकी समाजको बहुत लाभ हुआ है।

**ब्यावर**-में महाविद्यालयका कार्य अच्छा चलरहा है। अधिष्ठाता ब्र० ज्ञानानंदजी हैं।

**कोल्हापुर**-के जिनसेन स्वामी भट्टारक विद्याके बड़े प्रेमी हैं। आपने अपने अधिकारके

ग्रामोंसे ॥~) प्रत्येक घर वसूल करके जो रकम एकत्र हो उसका उपयोग बोर्डिंगोंमें धर्मशिक्षा व गरीब जैन विद्यार्थियोंके शिक्षणार्थ खरचनेका अधिकार दक्षिण महाराष्ट्र जैन सभाको दिया है।

**हिन्दी विश्वकोष**–कलकत्तेमें कई वर्षोंसे नगेंद्रनाथ वसु ( ८ विश्वकोशलेन बागबजार ) द्वारा छप रहा है जिसमें वे जैन शब्द भी सामिल करनेवाले हैं इसलिये जैन विद्वान उनको जैन शब्द सार्थ शीघ्र ही भेजें।

**कलकत्ता**–में कार्तिक मासमें बंगाल विहार उड़ीसा प्रांतिक दि० जैन सभाका संगठन हो गया है। इसमें ब्र० शीतलप्रसादजीका ही शुभ प्रयत्न है। सभापति शेठ वृद्धिचंदजी व मंत्री पं० जयदेवजी हुए हैं। मगसिर वदी ३ ४-५-६ को इसके अधिवेशन होकर २० प्रस्ताव पास हुए थे।

**छूटे**–प्रसिद्ध देशसेवक व समाजसेवक सेठ पदमराजजी रानीवाले गत ता० १४ नवम्बरको छूटे हैं।

**इनामी निबंध**–महावीर जैन एसोशियेशन लाहोर १६) का इनाम पंजाब व देहली प्रांतकी कोलेजके उन विद्यार्थिओंको देगी जो आगामी ता० ९ जनवरी तक आत्मा और शरीरका संबंध' अथवा 'जैन कर्मवाद' पर उत्कृष्ट निबंध लिखकर भेजेगा।

**सुजानगढ़**–में भी माघ सुदी ९ को पंचकल्याणक प्रतिष्ठा धूमधामसे होगी। पं० पन्नालालजी बाकलीवाल वहां ही उपस्थित हैं।

**मूडबिद्रि**–कि जहां जयधवल महाधवलादि सिद्धान्त ग्रन्थ व रत्नबिम्बोंसे सुशोभित श्री पार्श्वनाथका सिद्धान्त मंदिर है उसका जीर्णोद्धार होनेपर वहां पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव माघ सुदी १४ से फा० वदी ४ तक होगा। दक्षिणके यात्रार्थी अभीसे रवाना होकर वहां समय पर पहुंच जावें। शिमोगा अथवा मेंगलोर स्टेशनसे जाया जाता है। मोटरका भी प्रबंध है।

**बुरहानपुर**–के श्वे० जैन मंदिरमें कुछ दि० जैन प्रतिमाएं हैं वे श्वे० भाईओंने मुनि जयसुरीश्वरजीके उपदेशसे हमें दे देना स्वीकार किया है।

**गजरथोंका समूह**–आगामी माघ सुदी ६को सिंघई, स० सिंघई, श्रीमान्, सेठ, श्रीमंत सेठ आदि पदवी देनेवाले बुंदेलखंड प्रान्तके ललितपुरमें एक साथ तीन गजरथ अर्थात् पंचकल्याण प्रतिष्ठा महोत्सव होंगे। इस समय परवार महासभाका अधिवेशन भी होगा। ललितपुरमें मंदिर और प्रतिमाकी कुछ कमी तो नहीं है तब नामवरी व उत्तरोत्तर पदवी प्राप्त करनेके लिये ही ये गजरथ चलनेके होंगे। खेद है कि वर्षोंसे आन्दोलन होनेपर भी बुंदेलखंडसे यह मोह नहीं गया है।

**वियोग**–गत ता. ९-११-२२ को सौ० चमेलीबाई धर्मपत्नी ला० अजितप्रसादजी देहरादूनका देहान्त हो गया। आप स्त्री समाजकी बड़ी हितैषी व दानी थीं।

**जैन केशरी**–नामक अर्द्ध साप्ताहिक पत्र हाथरससे सुदर्शनलाल जैन द्वारा सुदर्शन प्रेसमें छपकर ता० २० नवम्बरसे प्रकट होने लगा है। दो चित्र भी हैं। वार्षिक मूल्य ६) जैन समाजमें अर्द्ध साप्ताहिक पत्र यह प्रथम ही है।

**साकरोदा**-( मेवाड ) में जो विद्यालय चल रहा है उसमें १० विद्यार्थी अध्ययन करते हैं। सहायताकी आवश्यकता है।

**देहली**-में लाला जगन्नाथजी जौहरीका ता० १७ नवम्बरको स्वर्गवास होगया। मिथ्यातिमिरनाशिनी सभाके स्थापक आप ही थे। आप द्वारा देहलीमें कई सुधार हुए हैं व जीवदयाप्रचारमें अग्रेसर थे।

**कानपुर**-में हमारी महासभाकी प्रबंध० कमेटी निर्विघ्नतासे बा० चंपतरायजी बेरिस्टरके सभापतित्वमें ता० ११-१२ नवम्बरको हुई थी जिसमें बा० नवलकिशोरजी व महासभाके बीचका हिसाबका झगड़ा निबट गया और बा० नवलकिशोरजीने रु० ५१५९०)के नोट, बोंड आदि वर्तमान कोषाध्यक्ष बा० निर्मलकुमारजी-को दे दिये हैं। इस कमेटीमें २४५००) का बजट २४४९ के लिये पास हुआ तथा 'जैन गजट' के लिये प्रेस निकालनेकी कोशिश करनेका प्रस्ताव हुआ है।

**सिद्धवरकूट**-में गत अष्टानिकामें पूजन रथयात्रा व मेला हुआ था और अबसे प्रतिवर्ष वहां मेला भरना निश्चित हुआ है।

**श्राविकाश्रम**-बम्बईका वार्षिकोत्सव ता० ६ नवम्बरको धूमधामसे हो गया था। अगले दिन ही० गु० जैन बोर्डिंगके विद्यार्थियोंको भी सभा होकर इनाम दिया गया था।

**नागपुर**-में का० सु० १२ को एक धर्मार्थ औषधालय खोला गया था जिसके स्थायी फंडमें २०४) व मासिक चंदा ७६॥।) हुआ था।

**भातकुली**-में वहाड मध्य प्रां० दि० जैन सभाकी पांचवी बैठक ता० ९-१० नवम्बरको हुई थी जिसमें सभाका कार्य विस्तृत रूपसे चलानेके लिये वार्षिक ३) २) १) ॥) देनेवाले व मुफ्त भी सभाके सभासद बनानेका प्रस्ताव हुआ है।

**जैन गायन मंडली**-हमने वडगांवमें ६ माहसे एक गानविद्याकी क्लास खोली है जिसमें कई लडके तैयार हुए हैं। नृत्य ड्रामा भी करते हैं। जोमेला प्रतिष्ठा आदिमें बुलावेंगे तो उनको विदाई कुछ भी न देनी होगी। सिर्फ आनेजाने-का खर्च ही देना पड़ेगा। एक साथ कमसेकम पांच भाई आवेंगे। मूलचंद जैन, जखौरा (झांसी)

**मगरपुर**-पो० सरकार (झांसी) में फाल्गुन वदी ४ को गजरथ प्रतिष्ठा होगी। साथमें गोलालारीय सभाका अधिवेशन भी होगा।

**रक्षाबंधन**-की भेटमें बम्बई श्राविका-श्रमको गत रक्षाबंधन पर्वपर १४२१।-) की सहायता मिली थी।

**देहली**-में महासभाके साथ २ दि० जैन शास्त्रिय परिषद् और पद्मावती पुरवाल परिषद् को भी अपना २ अधिवेशन करनेके लिये आमंत्रण मिला है।

**दक्षिण प्रान्तमें**-भारत दि० जैन महा-सभाका परिचय बहुतसे भाइयोंको नहीं है इस लिये इसबार देहली महासभामें दक्षिण प्रान्तके ही कोई श्रीमान् व विद्वानको सभापति नियुक्त करना चाहिये व ऐसा नाम सेठ रावजी सखा-राम दोशीका उपयुक्त है ऐसा पं० वंशीधर शास्त्री प्रगट करते हैं।

**पद्मावती परिषद्**–देहलीमें प्रतिष्ठा व महासभाके साथ २ दि० जैन पद्मावती पुरवाल परिषद्का भी वार्षिक अधिवेशन होगा।

**फिरोजपुर**–में जीवदया प्रचार सभा फिर खुल गई है। बाहरके भी मेम्बर हो सकते हैं। नियमावली मंत्री जीवदया प्रचारक जैन सभाको लिखकर मगावें।

**महामंत्रीका निवेदन**–भारत० दि० जैन महासभाके महामंत्री सेठ चैनसुखजी छावड़ाने दो निवेदन पत्र भेजे हैं जिसका सारांश यह है कि देहलीमें माघ मासमें महासभाका अधिवेशन होना निश्चित हुआ है जिसमें सभापति कौन हो इस विषयमें हरएक प्रांतके भाई व पंचायतियां अपनी २ सम्मति भेजें जिस पर प्रबंधकारिणी समितिमें विचार किया जायगा तथा सभाकी नियमावलीमें जो२ सुधार आवश्यक मालूम हो वह भी लिखें तथा सभामें अपने १ विचारानुसार पेश करने योग्य प्रस्ताव भी हमें लिख भेजें और हरएक शहेर व ग्राम अपने २ प्रतिनिधि देहली भेजनेका चुनाव करके हमें सूचित करें। पत्र व्यवहार चैनसुख छावड़ा, महामंत्री, महासभा, सिवनी सी० पी० से करें।

**पते चाहिये**-महासभा कार्यालयमें अपनी हरएक संस्थाका पता (मय कार्यकर्ताओंके नाम) होनेकी आवश्यकता है इस लिये सभी दि० जैन धार्मिक–सामाजिक–जातीय सभायें, विद्यालय औषधालय कमेटी आदिको चाहिये कि अपने २ पते हमें शीघ्र ही भेजें। साथमें यह भी निवेदन है कि आगामी महासभामें पेश करनेके लिये अपनी संस्थाकी गत वर्षकी रिपोर्ट व हिसाब हमें तुर्त ही भेजें।

चैनसुख छावड़ा, महामंत्री, महासभा, सिवनी।

**मृत्यु व दान**–बड़वानीके सेठ चांदूलालजीका पोष वदी १ को स्वर्गवास हो गया। आप जयपुर आश्रम, ब्यावर महाविद्यालय, काशी विद्यालय व कुंथलगिरि आश्रमको प्रत्येकको ४००), बम्बई श्राविकाश्रम २००), मुरैना विद्यालय, बावनगजाजी, बड़वानी मंदिर, इंदौर उदासीनाश्रम आदि प्रत्येकको १००) इस तरह २१००) व २०००) कुटुंबमें बेटियोंको दान करगये हैं। साथ २ एक अच्छे शास्त्रदानकी भी आवश्यक्ता है।

**अलीगंजके**–बा० प्रागजीदासजीने मैनपुरीमें अपने सुपुत्र बा० कामताप्रसादजीके विवाहमें फिजूल खर्ची नहीं की और मंदिरों, तीर्थों व संस्थाओंको २७४)का दान किया था।

**विधवा विवाह खंडन**–के विषयमें जो भाई उत्तम लेख ता. १ फर्वरी तक भेजेंगे उनको संयुक्त प्रा० दि० जैन सभाकी ओरसे एक सुवर्णपदक दिया जायगा इस लिये विद्वद्गण शास्त्रोक्त प्रमाणों सहित इस विषयके लेख शीघ्र ही हमें भेजें।

रूपचंद जैन, मंत्री सं० प्रा० दि० जैनसभा, कानपुर।

*શીખરજી–શ્રી શા. લલ્લુભાઇ રાયચંદ બોરાણુ લખે છે કે અત્રે ઉપદેશ કરવાથી શ્રી શીખરજી પહાડપર ડિગરચંદ સખમલ, સામાભાઇ સખમલ તથા ગાંધી કાશીભાઇ નાનચંદે આજન્મ બ્રહ્મચર્ય (સ્વસ્ત્રી-પરસ્ત્રી ત્યાગ) વ્રત લીધું છે તથા સાથ વાળા બીજા કેટલાકોએ પણ જુદા જુદા જુદા નિયમો લીધા છે.*

# वर्ण-व्यवस्था।

( लेखक:-पं० मंगलाल जैन-ईडर )

वर्ण-व्यवस्था-विवाह-संतानोत्पत्ति और वारसा हक इत्यादि संसारमें जितनी व्यवस्थायें हैं उन सबमें धार्मिक संबंध है। ये व्यवस्थायें धर्मकी सिद्धिके लिये अनादिकालसे चली आती हैं। आचार्योंका प्रधान उद्देश्य धार्मिक प्रवाह अविच्छिन्न अनंतकाल तक चला रहे इस कारणसे समस्त व्यवस्थाओंको धार्मिक क्रियाओंके स्वरूपमें प्रतिपादन की हैं। व्यवहार धर्म भी उक्त व्यवस्था स्वरूप ही है। विवाहसे क्या धर्म सिद्ध होता है? विवाह करनेमें कैसा धर्म? सन्तानोत्पत्ति आनंद मोजमजाका फल है इसमें भी क्या धर्म है? वर्णव्यवस्थासे धर्मकी क्या सिद्धि होती है? प्रत्युत वर्ण व्यवस्था भोगविलासोंमें विघ्न करनेवाली और स्वच्छंदताको नाश करनेवाली है? इत्यादि मनोहर विचार आपके सन्मुख आते ही होंगे। इस लेखमें यही विचार करना है कि इन सब व्यवस्थाओंमें धार्मिक संबंध है अथवा नहीं? विवाहादि कार्य धर्मके अंग हैं अथवा नहीं?

**वर्णव्यवस्था, विवाह, संतानोत्पत्ति और वारसा हक** ये चार व्यवस्थायें परस्पर एक दूसरी व्यवस्थासे घनिष्ट संबंध रखती हैं। उत्तरोत्तर व्यवस्थायें फलरूप हैं। अर्थात् वर्ण व्यवस्था फल विवाह सिद्धि है, विवाहका फल संतानोत्पत्ति है, संतानका फल वारसा हक अथवा अन्वयदत्ती है। इस प्रकार इन व्यवस्थाओंका एक दूसरी व्यवस्थासे परस्पर अन्वयरूप संबंध है।

वर्ण-ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इस प्रकार चार विभागोंमें विभक्त हैं। एक एक वर्णके भेद अथवा अवांतर जातियां अनेक हैं। वैश्योंके खंडेलवाल-अग्रवाल प्रभृति अनेक भेद हैं इसी प्रकार चारो वर्णोंमें अवांतर जातियां अनेक हैं। परन्तु व्यवहारकी बोलचालमें कभी २ सामान्य ऐसा भी कहते हैं कि "तुमारी कौनसी जाति है? वैश्य।" यहां पर वैश्य वर्ण और अवांतर जातिमें अभेद विवक्षा है, इसलिये अवांतर जाति कभी २ उच्चारण नहीं की जाती है। यह प्रकरण इस लिये लिखा है कि शास्त्रोंमें प्रायः अवांतर जातियोंका विशेष वर्णन नहीं है और उनका समावेश बोलचाल ( वर्ण और जातिमें अभेद विवक्षासे ) में वर्णसे लिया है परन्तु पूर्वकालमें अवांतर जातियां अवश्य थीं। और कहीं २ पर उन जातिओंका व्यक्तीकरण वंश शब्दसे हुआ है।

संतानसे वंश रक्षा और धर्मरक्षा होती है। संतानके विना वंशकी स्थिरता नहीं हो सक्ती है और न धर्म ही स्थिर रह सका है, यह नियम सर्वप्रसिद्धरूपसे सर्वत्र है। दूसरे संतान विना वारसा हकका नियम नष्ट होता है। अन्वयदत्ति विनाश होती है। यह प्रत्यक्ष है। हरएक मनुष्य यह जानता है कि संतान विना वंश नहीं रह सक्ता और अपने कमाये हुए धनका (हकदार पुत्र नहीं होनेसे) उपयोग नहीं होसक्ता है। इस लिये गृहस्थोंका सबसे बड़ा प्रयत्न और मुख्य कार्य संतानोत्पत्ति है।

संतानको आत्मज शास्त्रकारोंने कहा है। इसका कारण यह है कि संतानमें अपनी आत्माके समस्त गुणोंका अवतरण होना चाहिये। जो पिताके गुण हैं वे पुत्रमें अवश्य आने चाहिये। इतना ही नहीं किंतु पिताका जो स्वभाव है, कुलाचार है, रूप है, आकृति है, धर्म है इत्यादि समस्त बातोंका पुत्रमें अवतरण होता है। और यह प्रत्यक्ष भी है कि बहुतसी संतान पिताके रूपमें होती है। पिताकी जैसी आकृति है पुत्रकी प्राय: उससे मिलतीजुलती आकृति रूप–गुण–स्वभाव होते हैं–और होने ही चाहिये। कदाचित् पुत्रमें पिताके धर्मोंका अवतरण न हो तो पुत्रकी उत्पत्तिमें शंका होती है। और ऐसी शंकाका होना प्राकृतिरूप (नेचर) है।

प्रकृति, जैसा बीज होगा वैसा ही फल होगा यह अपने अनंत उदाहरणोंसे स्पष्ट करती है। आमके बीजसे आम ही होगा नीम नहीं, यह प्रकृतिका कार्य है। जैसा उत्तम और गुण स्वभाववाला आमका बीज होगा फल भी वैसा ही गुण और स्वभाववाला होगा।

**विशुद्ध रज और वीर्यसे विशुद्ध संतान होती है,** यह वैद्यक ग्रंथोंसे स्पष्ट प्रतीत है और प्रत्यक्षमें भी प्राय: सर्व जनताको अनुभवित है। विशुद्ध रज और वीर्यसे इस क्षेत्रमें उन वर दंपतिका ग्रहण है जो शीलवान हैं, सचरित्र हैं, ब्रह्मचर्य विशिष्ट हैं। अर्थात् जो अपनी परणीत स्त्री सिवाय अन्य स्त्रियोंका जिनके त्याग है। स्त्री–पुरुष उभय दंपति विशुद्धचरित्र हैं। ऐसे दंपतिओंका ही रज और वीर्य शुद्ध है। रज और वीर्यकी विशुद्धता ऐसे ही युगलमें रहसक्ती है। पापाचारी–और कामी स्त्रीपुरुषोंका रज और वीर्य विशुद्ध नहीं रह सक्ता है। विशुद्धिके लिये पापाचरणोंका त्याग करना नितान्त आवश्यक है।

विशुद्ध संतानमें माता पिताके गुणोंका अवतरण है। मातापिताका रज और वीर्य विशुद्ध होगा तो संतान भी विशुद्ध होगी और ऐसी संतानमें ही मातापिताके स्वभाव–कुलाचार–आकृति–रूप आदि गुणोंका अवतरण होता है।

भारतवर्षमें शील (पातिव्रत)का महात्म्य संसारसे सर्वोत्तम और अलौकिक है इसका कारण संतानोंमें कुलाचारका अवतरण है। अन्य देशोंमें इस व्रतकी गंधतक नहीं पाई जाती है इसका कारण संतानोंमें कुलाचारादि गुणोंके अवतरणका अभाव है। यह अवतरण अन्य देशोंमें इस वीर्य और रजकी शुद्धि बिना हो नहीं सक्ता है। भारतकी अगणित पवित्र ललनायें शील (पातिव्रत–ब्रह्मचर्य) माहात्म्यसे देवों द्वारा पूजी गई हैं। ऐसी अनेक पवित्र भारतकी रानी थीं और अब भी हैं जो राज्य और अतुल वैभवके स्वार्थको लातोंसे रूंदकर अपनी पति सेवामें संतोषित हुई हैं। यह दशा अन्य देशोंमें न मिलेगी। महारानी पद्मनी अपना सर्वस्वका नाशकर और अपने प्यारे प्राणोंकी चितामें आहुति देकर स्वर्गगामिनी हुई थी परंतु महान पराक्रमशाली मुगल सम्राटकी नीच वासनाको न स्वीकार की। ऐसी महान कठिन परीक्षाके समय विशुद्ध संतान ही अपने कुलाचारकी रक्षाकर सक्ती हैं भारतवर्षका सर्वोपरि अभिमान ऐसी संतानोंसे ही स्थिर है। आज भी हजारों

ऐसी ही संतान भारतवर्षमें है। नहीं तो पाश्चिमात्य देशोंमें अतुल संपत्ति होनेपर भी कुलाचारका नामोनिशान तक नहीं हैं। भारत गरीब देश होनेपर ( छह पैसेकी एक दिनकी आवक-और विलायतमें छह रुपयेकी दैनिक आवक ) और सब प्रकारसे पराधीन होनेपर भी भारतकी संतान अपने कुलाचारका पालन कर रही है। विलायती रमणी जरा २ कारणोंसे अपने पतियोंको धक्का देकर निकाल देती हैं और दूसरा तीसरा अनेक पति करनेपर भी संतोषित नहीं होती हैं। वहांपर कुलाचार किस प्रकार पालन हो सक्ता है। वीर्य और रजकी शुद्धि किस प्रकार रहती है। शुद्ध संतान कहांसे उत्पन्न है शुद्ध संतानकी जड वर्ण व्यवस्था है। वर्ण व्यवस्थाके विना विवाहादि उत्तर व्यवस्था अनियमित दोष पूर्ण होती है उनसे सुख शांति नहीं मिल सक्ती है।

वैद्यकमतसे यह स्पष्ट और निर्विवाद है कि भिन्न २ जातियोंके मनुष्योंमें भिन्न प्रकारका वीर्य होता है। जो एक जातिके मनुष्यमें वीर्यके परमाणुमें गुण है वह दूसरी जातिके मनुष्यमें नहीं है इस कारण ही भिन्न२ जातियोंकी रीति रिवाज-आचार विचार-और आत्मबल भिन्न२ है। विचारोंकी विभिन्नता भी वीर्यकी विभिन्नतासे है। यह आगे चलकर दिखाया जायगा।

वैद्यकाचार्योंका वर्णव्यवस्थाके विषयमें अभिप्राय लिखनेके प्रथम यह विचार लेना आवश्यक है कि उनका इस विषयमें ऐसा विचार क्यों ? इसका कारण यह है कि-पदार्थोंमें परिणमन शक्ति बाह्य और आभ्यंतर संस्कारोंके निमित्तसे होती है। उभय संस्कारोंके विना पदार्थोंमें परिणमन नहीं होता है। नीमके बीजमें नीम उत्पन्न होनेकी आभ्यंतर शक्ति है इस लिये नीबसे नीब होता है आम नहीं, हां खट्टे और खराब आमको सुस्वादु बनाना यह बाह्य संस्कारोंकी अपेक्षा है। मोतीमें पानी ( तेज ) आभ्यंतर संस्कारोंका फल है, परन्तु उसका विकास घर्षण आदि बाह्य कारणोंसे होता है।

वैद्यकाचार्योंने इस प्रकार पदार्थोंमें उभय संस्कार माने हैं। और इन उभय संस्कारोंसे ही पदार्थोंमें विशेष शक्ति उत्पन्न होती है। प्रत्येक वनस्पति जल-वायु-आदिमें गुणोंकी तारतम्य अवस्था उक्त संस्कारोंके निमित्तसे हुआ करती है। इसी लिये भिन्न २ प्रकारोंके दूधमें भिन्न २ शक्ति है। आषाढ़ महिनाके मेघके पानीमें दूसरा गुण है, और स्वाति नक्षत्रके पानीमें दूसरा गुण है वही पानी जिस२ पदार्थोंका सहवास करेगा संस्कारसे उसके गुण विभिन्नरूप बदल जायंगे। पानीके गुणोंमें संस्कारोंसे क्या अवस्था बदलती है यह होमियोपेथक विज्ञानवाले स्पष्ट रूपसे बतलाते हैं।

पदार्थोंके संबंधमें भी विभिन्नता प्राप्त होती है। दाल-चावल जुदे २ खाने पर भिन्न रस बनता है परन्तु खीचड़ीका भिन्न रस होता है। सोंफ-गुलाबके फलोंके साथ दस्त ( विरेचन ) उत्पन्न करती है और साकरके साथ दस्तको रोकती है। ये दोनों विरुद्ध अवस्थायें भिन्न २ पदार्थोंके संयोगसे भिन्न २ रूप होती हैं।

संतानमें भी वैद्यकाचार्य इस प्रकार भिन्न २ विजातीय रजवीर्यके संबन्धोंसे भिन्न गुणवाली संतान होती है। संतानोंमें बाह्य आभ्यंतर

संस्कारोंके प्रभावसे गुणागुणोंकी व्यक्तता है।

एक जातीय पदार्थोंमें भिन्न२ गुणवाले तज्जातीय पदार्थ वैद्यक मानता है। वनस्पतिमें एक ही नामकी अनेक तरहकी वनस्पति (एक जाति) की हैं उनका गुण भिन्न २ है। पारद-तांबा-लोहा इनमें अनेक भेद हैं। भेदानुसार गुण भी भिन्न २ हैं।

मानवजाति यद्यपि एकसी-एक आकारवाली, और सब प्रकारसे एक रूप है तो भी बाह्याभ्यंतर संस्कारोंसे उनके गुण-स्वभाव है। खून-वीर्य-ज्ञानतंतु और कुलाचारमें विशेष विभिन्नता है। यह विभिन्नता क्रमानुगत संतान प्रति संतान वंशानुरूप अवतरित होती है।

उत्तम जातिमें बाह्य संस्कार-कुलाचार उत्तम होनेसे और भोजन पानादि उत्तम पदार्थोंका संबंध होनेसे वीर्य-खून-और ज्ञान तंतुओंमें भी उत्तमता-निर्मलता-( उत्तम कुलाचारकी प्रवृत्ति रूप ) स्वयंमेव प्राकृतिक रूपमें हो जाती है।

उत्तम जातिके कुलाचारोंका असर आत्मापर विलक्षण पड़ता है। सूक्ष्म विषका असर अथवा गाली आदि मर्मभेदक वचनोंका असर उतना कार्यकारी नहीं है जितना कि उत्तम जातिके कुलाचारोंका असर आत्मा पर है। क्योंकि इनका संबंध मरण पर्यन्त देहके साथ रहता है। इसलिये बाह्य निमित्त संतानकी उत्तमतामें वैद्यक ग्रन्थोंका उक्त रूप विवरण है।

आभ्यंतर संस्कारोंकी उत्तमता वस्तुके गुणोंमें महत्वता प्रदर्शित करती है। आभ्यंतर संस्कारोंके विना वस्तुमें प्रकर्षता उत्पन्न नहीं होती है। सुवर्ण मक्षिका और सुवर्णमें आभ्यंतर संस्कारोंका ही भेद है। जो गुण सुवर्णमें हैं प्रायः वे ही गुण सुवर्ण मक्षिकामें हैं परंतु सुवर्णका आभ्यंतर संस्कार श्रेष्ठ होनेसे सुवर्णका महत्व अत्यंत श्रेष्ठ है। यह आभ्यंतर संस्कारोंका गुण स्वाभाविक पदार्थोंमें होता है। समुद्रका पानी खारा है यह उसके आभ्यंतर गुणोंका प्राकृतिक दृश्य है। नदीका जल मिष्ट है यह भी आभ्यंतरसे प्राकृतिक गुण है। वैसे तो समुद्र और नदी दोनोंमें जल समान है। जल जाति एकरूप है, परन्तु आभ्यंतर संस्कारोंके फलसे पानीके स्वभाव-रूप-और गुणोंमें महान भेद है। मूग काली हरी अनेक प्रकार हैं। गुणोंमें भी भेद है। यह भेद आभ्यंतर हैं बाह्य नहीं। एक वस्तु एक जातिकी समान आकारवाली होनेपर भी प्राक्तन संस्कारसे विशेष गुणवान होती है। कोई २ मूग गलती नहीं है, यह भी आभ्यंतर संस्कारका फल है।

मनुष्योंमें भी आभ्यंतर संस्कारोंसे कुलाचारादि विशेष गुण प्राप्त होते हैं, उनका विकास बाह्य संस्कारोंसे मधुर महत्वशाली होता है। तीर्थंकरोंके जन्म लेनेसेही रत्नवृष्टि आदि होती है ये चिन्ह आभ्यंतर संस्कारोंको व्यक्त करते हैं। पुण्यवान पुरुष उत्तम गोत्रमें जन्म लेनेसे कितनी ही शिक्षा वे बिना सिखाये अपनी कुलमर्यादासे सीख लेते हैं, जो शिक्षा स्कूल और कालेजोंमें महान परिश्रम करनेपर भी नहीं मिलती है। यह आभ्यंतर संस्कारोंका फल है। इसीलिये उत्तम वर्ण-जातिका पाना पुण्यकर्मका फल है।

आभ्यंतर संस्कारोंका व्यक्तीकरण वर्तमान समयमें भी कभी २ मानव समाजमें होता है।

दश वर्षीय बालक गणितकी कठिनसे कठिन समस्या हल करता है अथवा ईंगलैंडमें तीन वर्ष का बालक अद्भुत गान करता है यह भी उसके आभ्यंतर संस्कारोंका व्यक्तीकरण है।

उत्तम जातिमें जन्म लेनेसे कुछ परंपरागत सदाचार-विवेक-मर्यादा आदि गुणोंकी प्राप्ति स्वयमेव प्रकृति रूपमें उपलब्ध होती है। इस लिये जातिकी उत्तमता प्राप्त करना शास्त्रकारोंने पूर्व संचित महान पुण्यका फल बतलाया है। जिस मनुष्यके बाह्याभ्यंतर संस्कार विशुद्ध होते हैं उसका असर इतना सुदृढ और सुचारु होता है कि अनेक विकट प्रसंग आने पर भी वह उससे जाता नहीं है। उत्तम जातिकी आभा बालककी आत्मामें गर्भावस्थामें जाग्रति होती है। सज्जातीय गुण बालकके खून ज्ञानतंतुमें ऐसा संबंधित होता है कि वे बालकको साधुचरित्र बना देते हैं।

वैद्यक मतसे देश-जाति-वीर्य-और कालका असर भी बालकमें गर्भावस्थासे ही व्यक्त होता है। देश-ईंग्लैंडमें जन्म लेनेवाले बालकका रूप श्वेत होता है और आफ्रिकामें जन्म लेनेवाला बालकका रूप कृष्ण होता है इसी प्रकार जाति का असर भी बालककी आत्मामें गर्भावस्थासे ही व्यक्त होता है। गजकुमारजीने अल्पवयमें ही दुर्द्धर तप धारण किये यह उत्तम जातिका असर है जो कि सदाचारका प्रतिबिंब अल्पवयमें ही सुचारु रहा। वर्तमानमें भी किसी २ जातिमें स्वाभाविक शूरता होती है यह जातीय वीर्यका फल है।

प्रकृतिमें जो भिन्नता दीख रही है वह भिन्न २ वीर्यका फल है। प्राचीन कालमें मनुष्योंके सदाचार निर्मल होते थे उसका कारण वीर्यकी विशुद्धि है। प्रकृति अपने गुणोंका त्याग नहीं करती है। वैद्यक मतसे सजातीय वीर्य रज सदाचारका कारण है। क्योंकि अविच्छिन्न धारा प्रवाहसे (वर्णव्यवस्थाके कारण) शुद्ध वीर्य रज सदाचार और कुलाचार धर्मोका कारण होता है।

रजस्वला स्त्रीके रजकी शुद्धि उसके बाह्य और आभ्यंतर संस्कारोंसे होती है। गर्भ समय सुयोगोंका विचार रखना संस्कारोंके निमित्तसे होता है।

कसाईके घर पर जन्म लेनेवाले बालकके गुणोंमें क्रूरतादि दुष्ट गुणोंका वास स्वयमेव प्राकृतिक रूप होता है। श्रेष्ठ कुलमें जन्म लेनेसे उत्तम कुलाचारोंकी प्राप्ति होती है।

नीच कुलमें बाह्य कारण अच्छे हों तो बालक के गुणोंमें कुछ उज्वलता प्राप्त होती है परन्तु नीच मनुष्यके वीर्य और रजकी वासना नष्ट नहीं होती है, प्रसंग मिलने पर वह वासना सतेज होकर मनुष्योंके भावोंमें मलिनता प्रदर्शित करती है। विलायतमें बाह्याभ्यंतर संस्कारोंकी मान्यता न होनेसे मलिनता (असदाचार-विलासता-पापाचरण) की प्रवृत्ति नष्ट नहीं होती है।

श्री वाग्भट्टादि ग्रन्थमें शारीरिक प्रकरणमें यह बात स्पष्टरूपसे बतलाई है कि भिन्न २ वर्ण और जातीयमें खून-वीर्य-स्वभाव-रूप और गुण भिन्न २ होते हैं। जो गुण स्वभाव क्षत्रिय पुरुषके वीर्यमें हैं वे स्वभाव गुण वैश्यवर्णके मनुष्यमें नहीं हैं। ज्ञान तंतुओंमें उक्त प्रकारकी विभिन्नता होनेसे संतानमें भी विभिन्नता आती है। जो संतान सजातीय शुद्ध वीर्य और

स्वार्थसे मनुष्य गुणोंका तिरस्कार करने लगता है। धीरे२ उन गुणोंका आभास भी नष्ट हो जाता है। चांडालको विष्टाकी गंध कम प्रतीत होती है। काछीको लहसुनकी उग्रगंध भी व्यक्त नहीं होती। पदार्थोंसे ग्लानि नष्ट होनेपर मनुष्यका विवेक नष्ट होजाता है। स्वार्थहित, अहित, सेव्य, असेव्य, भोग्य अभोग्यका ज्ञान नष्ट करदेता है।

वर्तमान समयमें पाश्चिमात्य देशका अनुकरण होरहा है, यद्यपि युद्धके समय पाश्चिमात्य विद्वानोंने अपने देशकी पद्धति, विलासप्रियता, आदि कार्योंको असमीचीन बतलाया था तो भी नव्य शिक्षक भारतीय युवा प्रत्येक कार्योंमें उनका ही अनुकरण करनेमें अपनी उन्नति समझ रहे हैं ऐसे अपर शिक्षित प्रायः स्वार्थ और विलासप्रियतासे भारतकी समीचीन वर्णव्यवस्थाका लोप करना चाहते हैं। और अपनी आभ्यंतर पापवासना सिद्ध करनेके लिये अनेक कुतर्कों द्वारा जाल रचते हैं।

इन स्वार्थमयी जालोंसे वास्तविक भारतका गौरव नहीं होगा किंतु पापाचरण—पापाचार—(बकवृत्ति) और विमत्स दुर्गुणोंकी वृद्धि होनेसे भारतीय संतान विवेक शून्य—धर्म कर्म रहित और स्वच्छंद होगी। रोगोंकी वृद्धि—आलस्यकी सेवा प्रकट होगी।

विद्वानोंको भारतकी भलाईका विचार करते समय अपने कायर मनको शांत रखना चाहिये और अपने स्वार्थसे संसारका प्रतारण नहीं करना चाहिये। जो मनुष्य वर्णव्यवस्थासे भारतकी राष्ट्र हानि समझ रहे हैं वे बड़ी भूलमें हैं। इस विषयमें भारतीय इतिहास ज्वलंत प्रकाश डाल रहे हैं।

अनेक राजाओंने अपने सर्वस्व नाशकी परवाह न कर अपनी पुत्रियोंको मुगल सम्राटके स्वाधीन नहीं की इसका कारण **वर्णव्यवस्थाका अभिमान है** और यही अभिमान भारतका गौरव प्रद है। अनेक रजपूत कन्याओंने असह्य विपत्ति सहन करली परंतु विजातीय सुखप्रद मुगलबादशाहोंके साथ संबंध स्वीकार नहीं किया और भारतके गौरवकी रक्षा की। विजातीय और विवर्ण संबंध अहितकर और नेष्ठ है यह विचारकर अपने स्वार्थकी परवा न की। शुद्ध रज और वीर्यसे उत्पन्न हुई संतान सदैव विकट समयमें भी धर्मरक्षा कर सक्ती है। प्राणोंकी आहुति समर्पण करनेपर भी अपने कुलाचारकी रक्षा और पवित्र धर्मका मान स्थिर रखती है। ( संपूर्ण )

---

प्रसिद्ध देशभक्त व जिनवाणी सेवक—
श्रीमान् सेठ पद्मराजजी रानीवाले-कलकत्ता
( जेल महेलसे अभी ही आप छूटे हैं )

"जैनविजय" प्रेस-सूरत।

# जैन काव्योंका महत्व।

(जैन साहित्य सभा लखनऊका लेख नं० ५)

(लेखकः-पं० सतीशचन्द्र गुप्त, वि० स्या० म० विद्यालय-काशी)

**श्रीयुक्तचन्द्रप्रभुचन्द्रकान्तिः निव्यार्य[1] स्वश्रैः[2] भुवि व्याप्तकीर्तिः॥**
**कस्य स्वकान्त्या जितसूर्यविम्बः चन्द्रोत्तरो "माणिक"मां तनोतु ॥१॥**

अयि काव्यरसिक सज्जनवृन्द !

जैन काव्योंका महत्व लिखना ऐसा ही जैसे कि एक शिशुका शिशुचन्द्रका ग्रहण करना, या कोई साधारण चित्रकार विचित्राकार प्राकृतिक रचना सौंदर्यको, सुन्दरता चित्रमें विचित्ररूपसे उतारे, तदनुसार मैं भी अपने उत्साहको आपके समक्ष प्रत्यक्ष समर्पित करूंगा।

यह दिग्गज प्रौढ़ न्याय शास्त्रकारका कथन है कि कोई विषय सम्बन्ध, अभिधेय, शक्यानुष्ठान इष्ट प्रयोजनसे समयुक्त होता है, अथवा जो कुछ भी लेखन, या वक्तव्य होता है वह वैदिक व प्राचीन, अर्वाचीन मतानुसार आठ अंगोंसे होता है। कहनेका तात्पर्य है कि, उसके नामकी व्याकरणानुसार व्युत्पत्ति १, स्वरूप लक्षण २, भेद प्रभेद ३, तदन्वय व्यतिरेक लाभ, ४ अर्थात् उससे फायदा, तद्व्यतिरेक हानि ५, उसके बिना नुकसान ६, तदुपयोग किस काममें वह काम आसक्ता है। पूर्व अपूर्व स्थिति ७ और मनु [illegible] समृद्धिसाधन ८, इस प्रकार प्रायः सभी शास्त्रकार मानते हैं, अन्यथा मनुष्योंका उसमें अनादर होजाया करता है, इसलिये एवं प्रकारसे तथा व्याकरणानुसार व्युत्पत्ति पूर्व, जैन-काव्यमय कनककटोरीका रसास्वादन जैन काव्योंमें ही है, क्योंकि जब हम संसारके समस्त सरस काव्योंको स्वसमक्ष समुपस्थित करते हैं, तब जैन काव्य कुमुद कुमुदेशको किरण[3] किरणोंसे—काव्यकुमुद कुसुमित होजाते हैं। तथा उसी चन्द्रको चित्तचोरिणी चांदनी, चकोरिणीके चित्तको चमत्कृति उत्पन्न करती है। बस, उस समय काव्य कुमुद कौमुदी प्रेमियोंके लिये प्रेमी, और प्रेमी उसके प्रेम पुजारी हो जाते हैं।

अथवा उन नीले पीले काले काले हरियाले या रंगबिरंगे मेघमण्डलकी छायातलमें बालचंद्र, और सघनपुष्पान्वितसे आच्छन्न आम्र आम्रलतिकाओंपर कुहू कुहू करनेवाली काली काली कोकिला, तथा कल कल कलको करनेवाले कोक पक्षी, और गुलाब, बेला, जुही,

नोट-१ लक्ष्मी, २ न्यायशास्त्र, ३ किरण, ४ आत्मनः, ५ प्रियम्।

चमेली, आदि विचित्र पुष्पोंपर विहार करनेवाले काले काले भ्रमर, व प्राकृतिक नानाप्रकारके दृश्य, कनककर्णिकामय कनक पुष्प मनुष्यके संकुचित हृदयकमलको जैसे सगद्गद और हर्षित विकसित करते हैं, वैसे ही काव्यकुंजमें, शृंगार, वीर, करुणा, शांतादि रस, उपमा उपमेय चित्रादि विचित्र अलङ्कारोंसे मनुष्यका सहृ चित्त, शृंगार, वीर, करुणा, या शांतरसमें भीग जाता है। तथा बार २ उन आनन्द लहरियोंमें लहराया करता है। तदनुसार जैन काव्योंसे आनन्द और आनन्दके साथ २ अनुपम अनिर्वचनीय आनंदकी प्राप्ति होती है।

अब यहां पर यह प्रश्न हो सकता है कि काव्य क्या वस्तु है और इसकी क्या व्युत्पत्ति है ?

श्री जैन व्याकरण मतानुसार इसकी व्युत्पत्ति इस प्रकार हो सकती है कि " जिनो-देवता यस्य स जैन: जैनानां काव्यानि, तेषां महत्वमिति जैन काव्यमहत्वम् " अर्थात् जैन काव्योंका महत्व, अथवा जैन काव्येष्वेव महत्वम् जैनकाव्य महत्वम्। अर्थात् जैन काव्योंमें ही महत्व ( खूबी ) है, जैनेतर काव्योंमें नहीं है। अथवा केवल काव्य शब्दकी व्युत्पत्ति की जाय तो कि " कश्च अश्च इति कौ तौ व्येति प्राप्नोति तत काव्यं अर्थात् आत्मसुख या स्वर्गादि सुख, मोक्षको प्राप्त करता है या कराता है उसे काव्य कहते हैं, क्योंकि "चतु-र्वर्गफलप्राप्ति काव्यादेव प्रवर्त्तते " अर्थात् धर्म, अर्थ, काम मोक्षकी प्राप्ति काव्यसे ही होती है। अथवा कस्य ब्रह्मण: वि: पक्षी इति कवि: कविरिव अयमिति कवि: तस्य कर्म काव्यं अर्थात् जिस प्रकार हंस पक्षी दूध पानीका भेदकर सार भाग दूधको ग्रहण करता है, उसी प्रकार कवि विद्वान दुर्जनतादि हेय पदार्थोंको छोड़कर सार उपादेय मोक्षादि या तत्वोंको ग्रहण कर आत्मसुखमें निमग्न हो परमपदको प्राप्त करता है। अथवा काव्यका प्रथम अक्षर ककार ही लेते हैं, तब भी इसका स्थान सर्वोच्च सिद्ध होता है क्योंकि जैनेन्द्र महावृत्तिमें ककारका स्थान कण्ठ कहलाता है " अकुह विसर्जनीया: कण्ठ्या: " अर्थात्—अ कवर्ग विसर्ग ये कण्ठ स्थानीय होते हैं, तथा यह व्यञ्जनोंमें प्रथम ही गणित होनेसे इनका सबसे वर्णोंसे विशेष अर्थ प्रतिपादक है, यही कहा है कि—

" ककार: सर्ववर्णानां मूलं प्रकृतिरेव च, **ककाराज्जायते सर्वं कामं कैवल्य-मेव च** " अर्थात्—ककार सर्व वर्णोंमें मूल प्रकृति है और ककारसे सब काम तथा कैवल्य केवलज्ञान प्राप्त होता है। अथवा " कचते दीप्यते मस्तकोपरि शोभते " इति भाव:। अर्थात् सर्वोत्कृष्ट जैसे मस्तकपर मणि शोभता है, वैसे ककारवर्ण शोभा सहित वांछित फलको देता है। इसलिये यह सिद्ध हुआ कि ( गणावचनगुणोक्तिराजादिभ्य: कृत्ये च टचण ) अर्थात् इस जैनेन्द्र महाभाष्य सूत्रसे "टचण" प्रत्यय करके काव्य शब्द सिद्ध होता है।

अब यहां प्रश्न हो सकता है काव्य क्या वस्तु और क्या लक्षण है ? तो एक हिन्दी परिभाषासे विदित होता है कि-"परस्पर एक दूसरेको सहायता चाहनेवाले तुल्यरूप पदार्थोंका एक साथ किसी एक साधनमें लगा देना" काव्य कहलाता है। इससे संस्कृत भाषाके काव्य सहित सरलता, माधुर्य, रसाधिक्यता, मनोहरता, पदयोजना, अर्थगूढ़, अक्षर अहर, भाव प्राचुर्य, कांति, प्रसन्नतादि गुण समझना चाहिये।

इसलिये कविकुञ्जरोंने काव्यका विलक्षण लक्षण विवेचना और गम्भीरतापूर्वक यही किया है कि:-

"चमत्कृतिजनकतावच्छेदकं धर्मवत्वं काव्यत्वम्।"

अर्थात्-मनुष्यके हृदयको चमत्कार उत्पन्न करनेवाला धर्म ही काव्य कहलाता है।

अथवा-"रमणीयताप्रतिपादकार्थशब्दः काव्यम्।"

अर्थात्-उत्कृष्ट तथा मनोहरताका प्रकट करनेवाला शब्द काव्य है, क्योंकि शब्द रमणीयता काव्यकी बाह्य छटावलरी है। प्रथम तो शब्द सौन्दर्य ही सहृदय हृदयी मानवोंको काव्य पढ़नेके लिये शीघ्र उत्सुक बना देता है। पश्चात् रस, भाव, तथा अलङ्कारादि मानस सरोवरमें स्वकीय काव्य कविता कलिकाका विकास करते हैं तथा काव्यका लक्षण इस प्रकार भी करते हैं कि:-

"चतुरचेतश्चमत्कारि कवेः कर्मकाव्यम्"

अर्थात्-बुद्धिमान पुरुषोंको चमत्कार उत्पन्न करनेवाला कविका कर्मकाव्य शब्दसे व्यवहृत किया जाता है। अथवा-साहित्यदर्पणकारने इस प्रकार लक्षण किया है कि-"वाक्यं रसात्मकं काव्यम्" अर्थात् इस शृंगार, वीर, आदि नवों ही रसोंसे युक्त काव्य कहा जाता है। यद्यपि यह लक्षण सर्व जगह व्याप्त नहीं होता है, तथापि यत्र कुत्र स्थानमें सुगंठित होता है, क्योंकि बिना अलंकारसे, और निर्दोष बिना काव्य श्रव्य नहीं होता है इसलिये वाग्भट कविने इस प्रकार लक्षण किया है कि-

"शब्दार्थौ निर्दोषौ सुसगुणौ प्रायः सालङ्कारौ काव्यम्"

यहीं "काव्यप्रकाश" कारने लक्षण किया है कि—

"तददोषौ शब्दार्थौ सगुणौ अनलङ्कृति पुनः क्वापि"

अर्थात् वाक्यार्थ पदादि दोषोंसे रहित, अलंकारोंसे युक्त, औदार्य, कांति, माधुर्यादि गुणोंसे युक्त शब्दार्थ काव्य कहा जाता है, क्योंकि रसात्मक वाक्योंके होनेपर भी सौन्दर्यादि गुणोंसे रहित और सदोष होनेसे काव्य प्रशंसाको प्राप्त नहीं होता, अतः उक्त लक्षणोंसे युक्त ही सत्काव्य होते हैं। तथा पदलालित्य, अर्थगौरवता विषयगूढ़ता, रसपूर्णता, सुन्दरता, हृदयरोचकता, और शान्तता आदि गुणोंसे युक्त काव्य है तो जैन काव्य है।

काव्यके मुख्यतया तीन भेद हैं परन्तु इनके अवान्तर बहुत भेद हो जाते हैं। वे ३ भेद इस प्रकार हैं कि "गद्यपद्यमिश्रैश्च त्रिविधा" अर्थात् गद्यकाव्य, पद्यकाव्य, और गद्यपद्यमिश्रित, जैसे यशस्तिलक, जीवन्धर चम्पू आदि लेकिन यह सब काव्य, निर्दोष होनेपर ही श्रव्य होते हैं, क्योंकि एक कविका वचन है कि—

**" श्रव्यं भवेत्काव्यमदूषणं यन्न निर्गुणं क्वापि कदापि मन्ये।**
**उत्कोरकः स्यात्तिलकश्चलाक्ष्याः कटाक्षभावैरपरे न वृक्षाः ॥ १ ॥**
(" धर्मशर्माभ्युदय ")

अर्थात्—निर्दोषकाव्य श्रव्य होता है, निर्गुण कभी नहीं, ऐसा मैं मानता हूं, जैसे कामनीके कटाक्षोंसे तिलक नामका वृक्ष कलियोंसे युक्त होता है, और दूसरे वृक्ष नहीं कोरकित होते। इसलिये निर्दोष काव्य सुकाव्य और श्रव्य होते हैं, और ऐसे ही काव्यों द्वारा वास्तवमें धर्म, अर्थ, काम, मोक्षकी प्राप्ति होती है। क्योंकि काव्य काव्यकुंजमें धर्म, अर्थ, काम मोक्षके लिये, अनर्गल अनावृत कपाट द्वार हैं। जो मनुष्य जिस वस्तुकी इच्छा करता है, उसके काव्य कुंजमें सरलरीतया प्रवेश हो जानेसे इच्छित पदार्थकी सिद्धि हो जाती है क्योंकि किसी कविके ये वचन हैं कि वे महात्मा धन्य हैं तथा उन्होंका यश सदाके लिये स्थिर है कि जिन मानवोंने काव्य कनक कटोरियोंका बनाया है, व उनमें जिन महानुभावोंकी कथा गाथा गाई गाई है, वे पुण्यवान, यशस्वी, कीर्त्ति कौमुदीके कौमुदीश कहलाते हैं"।

काव्य, कविता, जनताकी विद्वत्ताकी इयत्ता, सहृदयता, चतुरता, धार्मिकता, रचना-सुन्दरता, तथा उपम उपमेय इत्यादि भाव उसकी प्रतिमा पर प्रतिभासित कर देती है। काव्यके लक्षणानुसार पदलालित्य, सुंदरता, रोचकता, भावगम्भीरता, मधुरता, अनिर्वचनी-यताके साथ २ हुआ करती है। इसलिये मनुष्य अपने २ अभीष्ट पदार्थोंमें संलग्न हो अभीष्ट सिद्धि प्राप्त करते हैं। फल भी इनका यही है कि—

**" काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविधेशिवेतरक्षतये।**
**सद्यः परनिर्वृतये कान्तासंमिततयोपदेश युजे ॥ १ ॥** (काव्यप्रकाश)

अर्थात्—काव्य यश—कीर्तिके लिये, व्यवहार विधि, अकल्याणके नाशार्थ, शत्रुनिवा-र्णार्थ, कांतासंमित उपदेशके हेतु—निमित्त किया जाता है, इससे यह तात्पर्य है कि श्री रामचंद्रादिकी तरह प्रवर्त्तना चाहिये रावण आदिकी तरह नहीं, कीर्ति आदि पूर्वोक्त गुणोंकी प्राप्ति, और व्यवहारादि दक्षता इसीसे होती है, इसीलिये हमारे प्राचीन कवीश्वर और कवि आचार्योंने काव्योंका प्रणयन तथा उपयोग किया। अतः पुरातन कालमें हिंसा, हीनता, हास्य, हिंसक, ह्रास, हेला, ( अपमान ) हुंवाद और हठता आदि हेय दुर्गुणोंको जड़मूलसे उखाड़कर अहिंसा, हर्ष, हित, हितू, हिम्मत, होम इत्यादि हित करनेवाला काव्य कुमला-

